के लिये कर्तुं समर्थः इतना पदका अध्याहार करना चाहिये तब यह अर्थ आया कि:-जो कोई उपासक इस त्रयी विद्या ( वेद ) त्रय इमे लोकाः (भू-भुव-स्वः अग्नि,वायु आदित्य) ये तीन देवता, नक्षत्र गण, मरीचयः ( शीघ्रनाशोन्मुखानी इतराणि नक्षत्राणि गिरतेहुयेतारे ) सर्पाः, गन्धर्वाः ( पृथिवी के अभ्यन्तर शयन करने वाले जन्तु ) पितरः ( मनुष्योंकी रक्षा करने वाले गो आदि पशु ) इस साम गान को सर्व सम्बन्धी जानता है वा जैसे त्रयी विद्या ( वेद ) हिंकार, तीन ( भूर्भुवःस्व ) ये लोक प्रस्ताव अग्नि, वायु, आदित्य ये तीनों देव उदगीथ कहे गये हैं. उन त्रिकोंसे बडा और परम्-उत्कृष्ट अन्य साम नहीं है सो जो यह सब जानता है इस उपासक वा योगी के लिये सब दिक् निवासी भोग्य वस्तु लाते हैं। मैं सब करने को समर्थ हूं यह भावना करे। यही उसका व्रत है । यही उसका धर्म है ।

अस्मिता का सद्भाव समझकर उपासना करने वाले प्राचीन कालके लोग तत्त्ववित् होते थे आधुनिक जन इस संसार में ईश्वरीय कौशल्य को न देखनेसे और स्वयं शाब्दिक ब्रह्म बनने के तरफ विशेष प्रवृत्ती होनेसे तत्वज्ञान विमुख होते जाते हैं साम प्राप्तीकी अपेक्षा जन समुहका वेग विशेष तासे असाम प्राप्तीमें लगे है,

१३ अनुगमात्–१–१७ अनु+गम् अनुउपसर्गपूर्वकगम्लृ धातु से अनुगम् शब्द बनताहै "गतेस्त्रयोऽर्थाः" ज्ञानं गमनं प्राप्तिश्चेति "पूजनं नाम सत्कारः" ज्ञान, गमन और प्राप्तहोना ये गति वाचक धातुके तीन अर्थ होतेहैं. निश्चय पूर्वक अनुकूल गति ज्ञान वा प्राप्ती होना अनुगम् है.

सत्वऽभिः । गाः । अनुऽग्मन् । सत्यम् ।
तत् । ऋग. मंड३.मं०३९. सू ५ ॥

यत्सत्यं तत् सत्वभिर्हगा आनुग्मन् आनुगच्छति जो श्रेष्ठ व्यवहारों में उत्तम अर्थात् सच्चापन है उसको पदार्थों के साथ निश्चय पूर्वक व्यवहार करनेसे उत्तम प्रकार शिक्षित वाणी वा भूमियां, अनुकूल–प्राप्तहोती है सत्य व्यवहार ( परमात्म आज्ञाके अनुकूल ) सेही श्रेष्ठवाणी और जगताधार सव साधनों का ज्ञान होता है उनसे व्यवहार करने का चातुर्य आता है और उनकी प्राप्ती होती है यह अनुगम् का वैदिक भाव है.

( ग्× अ ) ग (मृ× लृ) म्लृ गम्लृधातु बनता है "गकारं अनक्तेर्वादहतेर्वा" निरु०नै, १–१४.

किस्के साथ न मिलना परंतु उसके सन्निध जोर आजायगा उसको पृथक् २ करके शुद्ध करादेना इस क्रिया का

वाचक ग वर्ण है इसलिये भूत लिपिमें उसको अश्विदेवता युक्त धरा वर्गका वर्ण बतलाया है. क्रियाशक्ति दर्शक ग वर्णसे प्रत्यय लेनाहोतो अग्नि के हिंकार स्वरूपको वह वाच्य करता है. इच्छाशक्ति में.-हरएक वस्तुके सामान्य, विशेष, समवाय साधर्म्य वैधर्म्य ई० स्वरूप को वतला कर व्यावृत प्रत्यय ( "विशेष बुद्धि प्राप्तकराकर" ) करानेकि क्रिया ग वर्ण वाच्य करता है तथा ज्ञान शक्तिमें तो क्रिया शक्ति धारण करनेके योग्य भौतिक साधन जो पृथिव्यादि है उनके वाचक और इच्छा पूर्वक क्रिया करानेवाले चेतन जन्तुओं हैं इनको यथाभिमत कार्यमें लगाना वा पृथक् करनेका कार्य जो परमात्म शक्ति करती है उसका वाचक ग वर्ण होता है.

इस ग वर्ण के साथ म्×ल म्ल यह संयुक्त वर्ण जोधर वर्गका वाचक ल वर्ग है और वरुण देवता युक्त आकाश वर्गका वाचक म् वर्ण है उससें बना है;उसके मेलसें गति दर्शक'ग'से वरुण देवता का योग कराके गम्लधातु बनाया जाता है. कारण गतिधर्म विना जल तत्त्व का आधार स्वर्थ्य वाही होती है.

स्वर्थ्यता रहित होकर सत्य व्यवहार मे गतिहो यह गम्ल धातुका भूतार्थ होता है. इसलिये श्रेष्ठ व्यवहारा नुकूल ज्ञान गमन और प्राप्ती हो उसका वाचक अनुगम यह पद है.

१४ अन्यः । अन्यत्वं-त्वे । १-१८,४९,९० । ३-१९ माछाशासिभ्यो वः । बाहुलकात्-अनिति जीवयतीत्यन्यः इतरो वा ॥ उणा० पा०४-१०९

वज्रेण अनः उषसः सम्पिपेष । ऋ०मं० २ सू १९-मं०३.,

किरणरूपी वज्रसे जो "अन" किरण समूहरूपी शकट है उससे सूर्य प्रभात समयसे लेकर मेघवृषमें समुद्रका जल अच्छे प्रकार शोखता है. किरणरूपी गतिओंका समूह वा एक भाव ही अनः है. ( अन्-क्विप् । अना = जीव जो प्राण क्रिया ) करता है वही अना है.

विश्वे चुन इत् अनाव-ऋग् म०४सू३०मं०३

यद्वे विश्व हद् देवासोऽना-जो सभी विद्वान जन और दिव्य गुणवान द्रव्य हैं वेही अनाके प्रतिज्ञा स्वरूप है.

अन्-अच्-अनः सर्व धातुभ्योऽसुन् । उणा-४-१८९ अनिति जीवति येनेति, अनः-श्वासोश्वास ओदनं पक्वान्नं वा । प्राणोऽपानो व्यान उदानः समानोऽनः प्राणादिसे प्राणी जीवते हैं तथा भौतिक द्रव्य भी दिव्य गुण धारण करने वाले होते हैं. इससे अन् श्वासोच्छ्वास, ओदन आदिका भी वाचक

१ अन-प्राणने । अदा. पर ।

होता है. इस अन् प्राणसे धातुसे अन्यः यह शब्द बनता है, अपने से भिन्न का जो जीवन हेतु है वह अन्यका प्रधान अर्थ है. अन्यः शब्द परमात्माका वाचक भी है जैसे गीता में कहा है, उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः । यो लोकत्रयमाविश्य विभर्त्यव्यय ईश्वरः। गी०अ०१५–अस०१७ जो,तीनों लोकों में प्रविष्ट होता हुआ सम्पूर्ण जगत को धारण कर रहा है वह अव्यय ईश्वर उत्तम पुरुष है और अपनेसे भिन्न प्रकृति तथा जीवका परम आत्मा है ऐसा वेद कथन करता है जैसे–

**सत्यम् अद्धा नकिः अन्यः त्वावान् ॥**

**ऋग. मं१ सू ५२ मं०१३**

त्वत्सदृशः कश्चिदपि द्वितीयः अव्यभिचारि वेदचतुष्टय जन्यम् साक्षात् नैव–आपके सदृश दूसरा कारण रूपसे चारों वेदोंका साक्षात्कार करने वाला कोइ भी विद्यमान नहीं है. वर्णार्थः–अन्, अन्यः, अन्यत्, अन्यत्वन्–यमदेवता युक्त आकाशवर्गका वर्ण है, जिसकाः–

क्रियाशक्ति अर्थः–न थकनेकी क्रियावान बीजका वाचक वर्ण होनेसे जीव, प्राण, सूर्य इ० अर्थ होते हैं.

इच्छाशक्ति अर्थः—न्याय प्रवृत्ति वाचक वर्ण. जिससे अपने से भिन्न को जीवन वा यश ऐश्वर्य प्राप्त करानेका हेतु वाचक वर्ण.

ज्ञान शक्ति अर्थः—परमात्माके जिस गुणका वाचक यह वर्ण है सो वेद बतलाता है.

एकः अन्यत् चकृषे विश्वम् आनुषक ॥
ऋग मं. १–सु० ८२–मं० १४

असहायः द्वितीयं भिन्नम् विश्वम् व्यात्प्यानुषक्तमुत्कृष्ट-गुणैरनुरक्तमाकर्षणेनानुयुक्तं चकृषे = सहाय रहित अद्वितीय जगदीश्वर अपनेसे भिन्न जगतको अपनी व्याप्तिसे युक्त है इसलिये.

न यस्य द्यावा पृथिवी इति अनु व्यचः ।
ऋ० मं० सु० १. ८२. मं० १४ ॥

जगदीश्वरस्य अनुयोगे व्याप्तेः प्रकाशाप्रकाशयुक्तौ लोकसमूहौ न अन्तम्—सीमानम् आनशुः—प्राप्नवन्ति. परमेश्वर के अनन्त व्याप्ती के अनुकूल वर्तमान प्रकाश अप्रकाश युक्त लोक उसके अन्तको—सीमाको न नहीं प्राप्त होते. कारण जिसको सीमा नहीं है वैसा वही एक है. अक्षय क्रियावान बीज द्रव्य, अपनेसे भिन्न के जीवन आदि व्यवहार का हेतु

और निषेध इत्यादि जिसके वाच्य अर्थ हैं उस "न्" वर्णसे अन् प्राणने यह धातु बना है जिससे अन्यत यह शब्द बना है, जो इतर के वाच्यार्थ को बतलाता है.

१९ अपरा—मृष्टः । १—२४

अ और परा इन दो अव्यय युक्त मृश धातुसे "अपरा मृष्ट" यह शब्द बना है जिसका असम्बद्ध सम्बन्धसे रहित यह अर्थ होता है. महर्षि व्यास—क्लेशकर्मविपाशयैरपरामृष्टः— इसयोगसूत्र के भाष्यमें अपरामृष्ट का भाव दर्शाते हुए कहते है किः—"सदैव मुक्त इति त तस्यैश्वर्यं साम्यातिशयविनिर्मुक्तम्" परमात्मा सदैव मुक्त है. उसका ऐश्वर्य समानता वा न्यूनता से रहित है. उसकें समान व अधिक किसीका ऐश्वर्य नहीं है. इसलिये वह सदैव ईश्वर है.

वर्णार्थः—अ—विरंची देवता युक्त आकाश वर्गका वाचक अवर्ण है. अखंड जो आकाश गति है जिसको कंठ स्थानसे संवृत और विवृत क्रियासे प्रतिकार करनेसे अ वर्ण प्रगट होता है. इस वर्णोत्पत्ति में यह भाव प्रगट होता है कि प्रथम जो अव्याहत गति थी वह अवर्णोत्पत्ति में न रही उसमें बदल होगया है अर्थात् मूल गति में बदल होकर जो गति स्थिर कार्य बतलाती है उसका वाचक अ वर्ण है वाक् व्यवहार के मूल वर्ण कि प्रगटता जब विवृत क्रियासे होती है तब यह अवर्ण परमात्माका

अविकारी आदि गुणका वाचक वा दर्शक नही होसकता है इस लिये कहा है ।–

यद्वाचानभ्युदितं येन वागभ्युद्यते । तदेव ब्रह्मत्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ साम तलवकार उ. खं १–४ वाणी उस परमात्मा को प्रगट करने में समर्थ नहीं है. परंतु वाणी उस से प्रगट होती है इस लिये वाणी से जो ब्रह्मस्वरूप तुम उपास्य समझते हो वह ब्रह्मका सत्य स्वरूप नहीं है वाणी से विकार वान जगत् को जान कर यह ब्रह्म स्वरूप नहीं है ऐसा निश्चय करते "हैं वे तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरा स्तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम्" कठ०९वल्ली०१३ उस आत्मा में स्थित परमात्मा को जो२ धीर पुरुष देखते हैं उनको ही शान्ती और मुक्ति प्राप्त होती है और जो २ इतर, आत्मासे अन्यत्र परमात्मा को देखना चाहाते हैं वे वह वाणीका विषय न होनें से उसको प्राप्त नहीं करते हैं. प्रथम जो था अब वह नहीं रहा यह भाव अ वर्ण के प्रगटतामें होने से अ का निषेध अर्थ में भी व्यवहार किया जाता है तब वह नञ् नह–प्रतिषेध वाचक अव्यय होता है न ब्राह्मणः–अब वह ब्राह्मण न रहा–यह अवर्ण का नकार भाव बहुथा छ प्रकारके व्यवहारमें देखा जाता है ।

१ सादृश्य–अ ब्राह्मणः वह ब्राह्मण सदृश है परंतु ब्राह्मण नहीं.

२ अभाव–अ घटः, अकंटकः अक्रोधः। अज्ञानं–ज्ञानका अभाव.

३ भेद–फरक वा जूदाई–अपटः कपडा नहीं है कपडे से कोई जूदा पदार्थ हो.

४ अल्पता–न्यूनभावका दर्शक जैसे अनुदरा–बारीक कमर वाली.

५ अप्राशस्य–अकालः–अयोग्य काल, अकार्य–न करने लायक कार्य.

६ विरोध–विरुद्ध भाव. अनीति–नीति के विरुद्ध असित–जो सफेद न हो. काला.

तत्सादृश्यम भावश्च तदन्यत्वं तदल्पता। अप्राशस्त्यं विरोधश्चन ञर्थाः षट् प्रकीर्त्तिताः इस श्लोकमें नञ् अव्ययके छ भाव बतलाये है क्रियावाचक शब्दोको साथ भी यह अ वर्ण नकारार्थ मे लिया जाता है जैसे अपश्यन्–नदेखता, हुआ. अमृषा–ई. इस अ के साथ परा यह एक अव्यय मृष के साथ जोडा है. परा प्रकर्षाऽनुत्कर्षयो. प्रकर्ष=परागत अनुत्कर्ष–पराजयः मृश्. मृषु. मृष्–ये धातू–आमर्शन स्पर्श करना, घिसना, खाना, सेचन करना सहन करना तितिक्षा,

ई. अर्थके है इन तीनो शब्दके संघातसे योगशास्त्रमे जो अर्थ निकलता है वह उपर बतालाया गया है अर्थात स्पर्श करना खाना, घिसना आदि जगत् के व्यवहार मे जो ( परागत ) श्रेष्ट वा ( अनुत्कर्ष कनिष्ट न हो वह अपरामृष्ट है—इसलिये ईश्वरका ही अपरामृष्ट यह गुण है. योगी इस परमात्मा के गुणोका स्विकार करनेसेही परमात्मासे मित्रता पाता है,

मृश् धातू मृकार वरुण देवता युक्त आकाश वर्गका वाचक वर्ण है उसके साथ विरंची—ब्रह्मा देवता युक्त जल वर्गका वाचक वर्ण का मेल होकर मृ शब्द बना हैं जिसके साथ शष यह सोम देवता युक्त वर्ण जोड कर मृषधातू बना है. अर्थात् मृश धातू के तीनो वर्ण जगत को बांधने वाले ब्रह्मा वरुण सोम इत्यादि देवता वाचक वर्णसे बने है—और परमात्मा जगतके बांधने वाली क्रिया से विरुद्ध है वह किसही जिवको बन्ध मे नही चाहता है. और परमात्म भावका स्विकार करने वाले बंधसे छूटते जाते है यह निर्विवाद सत्य है. यही अपरामृष्टका भाव है.

१६ अपि ( अव्यय ) अपीति संसर्गम् । निरु—नै—अ—१—३ एकभाववत् मेल, मिलाफ, जभाव, मंडली, ई—पदार्थ सम्भावनाऽन्ववसर्ग गर्हा समुच्चयशंका प्रश्नेषुः—

१ पदार्थे—सर्पिषोऽपि स्यात—मधुभी थी.

२ सम्भावने-अपिसिञ्चेत् मूलकसहस्रम्-हजारो मूलको सेचन करके-भी-

३ अन्ववसर्गे-अपिस्तुहि=तूं स्तुति भी कर-

४ गर्हायाम्-देवदत्तमपिकामिनम्=कामीयेमि भी देवदत्त.

५ समुच्चये-पठापिपाठच=पढलियाही तो भी पाठकर.

६ शंकायाम्-अपिचोरोभवेत्-चोर भी है ?

७ प्रश्ने-त्वंकिमपिजानासि=तुमक्या जानते हो. ?

## नाव्यानाम् अपि कर्त्तम् अवर्त्तयः ।

ऋग-मं-१-सू० १२१-१३ ॥

नौकाओंसे भी कर्म करने को प्रवृत्त करावो. नौकाके संसर्ग से तीरनेका कर्म करनेको प्रवृत्त हो यह अपिका भावहै वर्णार्थः-अप-अ = आत्मस्वरूप वाचक वर्ण के साथ वरूण देवता युक्त वायु वर्गका प वर्ण का एक भाव होकर "अप" यह शब्द वना है. प, कार वर्ण मे वरुण देवत्व होनेसे उससे, स्विकार, रक्षण, पालन आदि भाव प्रगट होते हैं. कृवृदारिभ्य उनन्। उणा.पा. ३-५ ३वृधातूको उणादि उनन् प्रत्ययसे वरुण शब्द बनताहै वृणोति व्रियते वाऽसौ वरुणः-उत्तम जल, वृक्ष

भेद आदिका भी वाचक वरुण शब्द है. यह वरुण देवत्व प वर्ण कि प्रयाजा है और वायु भूत वर्गका वर्ण होनेसे उसकि अनुयाजा मे जल देवता युक्त वायुका वाचक पवर्ण होता है. वृक्षके पत्ते जल देवता युक्त वायुसे वृक्षका रक्षण करते है इस लिये प वर्ण वृक्षके पत्तोंका भी वाचक होता है. इस प वर्ण के साथ निषेध अर्थ वान अ का योग करनेसे "अप" शब्द बनता है।

तब अपका प्रयोग निवारण अर्थ मे होता है जैसे:-

अ॒मुं च॒रुं स॒त्राँऽदाव॒न् अप॑वृधि ॥ ऋग
मं. १-सू-७-मं०६

सत्रादावा अमुं चरुं अपावृणोति = सत्यज्ञानको देनेवाले परमेश्वर आप उस (अमुं) आनन्ददेनेहारे प्रत्यक्ष मोक्ष द्वार, का निश्चय कराने वाले (चरुं) ज्ञान लाभको खोल दीजिये, यह निवारण अर्थ मे अप का प्रयोग हुआ परञ्च आत्म स्वरूप वाचक अ के योगसे अपि यह शब्द बनता है तब उसका निश्चय अर्थ मे प्रयोग होता है जैसे:-

---

१ अन्दरसे गुप्त कार्य करनेवाली शक्ति प्रयाजा है और इन शक्तीका कार्य जो शरीर द्वारा प्रगट होकर बतलाया जाता है वह अनुयाजा है. परमात्मा प्रयाजा है और संसार अनुयाजा है।

अर्थं देवानाम् अपि एतु पाथः ॥

ऋग मं. २-३-९ ॥

अथाऽस्मेदेवानां नाभि पाथोऽप्येतु-इस के अनन्तर हम निश्चय पूर्वक विद्वानों के नाभि को और रक्षा करने हारे अन्न को प्राप्त होवे,

नहोभ्यश्च । नाभि । उणा०४-१२६ वध्नातीति नाभि । णह बन्धने । दि०उभ० ॥ धातूसे नाभि शब्द बनता है जहां सब नाडी, गति, वेग बांधे जाते हैं वह नाभी है वेदमंत्र विद्वानोंके नाभि के ( मूर्खोंके नहीं ) बन्धनमें प्राप्त होनेका भाव दर्शाता हुआ अपिका प्रयोग करते हैं इसलिये अपिकि निरुक्ति संसर्ग अर्थ में: बतलाती है वह अन्वर्थक है-परमात्म संसर्ग कायम रहे, यह प्रयत्न करो. प्रकृतिकी नाभीको छोड देवो, यह वेदका उपदेश है. अपि शब्दके सत्यार्थ मे इस उच्च भाव का ख्याल प्राप्त होता है जीस पर दृढ होना सबको अत्यावश्यक है इति०-अपि० योगसूत्र पा०१-१६ पूर्वेषामपिगुरुः वह ईश्वर पूर्णज्ञान वान सृष्टिके आदि कालमें वेदोपदेश करनेवाले अग्नि वायु आदित्य,अंगिरादि ऋषि यों का भी गुरु है अर्थात् वे ऋषि परमात्मानाभि के आश्रयपर स्थित होनेसे उनमे यह महान् योग्यता प्राप्त होती है प्रकृतिके नाभिके

आश्रय कि श्रीमता दीखाऊ श्रीमताहै ऐसा योगीका निश्चय होना चाहिये.

यो० पा० १–२८ में निवारण अर्थमें अपि का प्रयोग है जैसे पुरुषका ही स्वीकार करनेका निश्चय होनेसे उसके प्राप्तोंके योगसाधन में होनेवाले विघ्नोंकी निवृत्ति भी होती है.

१७ अनवच्छेदात. १–२६

अवच्छेद्यन्ते–खंडित होते हैं अर्थात् सीमावद्ध हो-जाते हैं अन्तहोजाताहै

नञ्+अव×च्छिद–अनवच्छिद

नञ् का स्वर आगे होनेसे अन् रूपवन गया. अन्+अव=अनव+च्छिद्–अनवच्छिद् यह रुप होगया. छिदर, द्वैधीकरणे रुधा. उ० खंडकरना इस धातु से निषेध अर्थ वान "अन् और विनिग्रह ( दवाव, रोकना ) और क्रियायोग ( समाधि दक्षता ) अर्थवान अव उपसर्गके योगसे अनवच्छेद यह श-ब्द वना है. "कालेननवच्छेदात" – कालसें जीसके उपदे-शरूपी कार्यमे रुकावट वा खंडन नहोनेके कारण वह परमेश्वर पूर्णज्ञानवान पूर्व ऋषियोंका भी उपदेष्टा या गुरु है.

वुरुण खाम् ऋतस्यं मां तन्तुं छेदिबयंतः धियंम् मे मा०–। ऋग्. मं.२-सु०२८-मं०५

"हे वरुणः ययत्तंस्य खां न छिन्दति तयात्वया तन्तुर्मा छेदि। वयतः मे धियं माछेद" वरुण देवता प्राप्त होनेसे ( खां ) नदिके जलका मूल वह देवता नष्ट नहीं करा देति वैसे ही हे वरुण वाच्य परमात्मन् आपको प्राप्त होनेसे अर्थात आपकी सुशिक्षा को गृहण करके ऋतुगामी हों तो सन्तानों के प्रवाह को आप नष्ट नहीं करते है और मेरी बुद्धि भी न नष्ट होती है. परमात्मा का उपदेश सब कालमे एक सा ही होनेसे उसके अनुकूल आचरण सें उन्नति मे कभी रुकावट नहीं आती है इसलिये ऋषि पातञ्जलि "कालेनान वच्छेदात्" इस पदसे जन समूहको उपदेश करते है कि वेदद्वारा योगशास्त्र का परमात्मा का किया हुआ जो उपदेश है उसके अनुकूल आ-चरण करनेसे काल उसके फलको नष्ट नही करता है. अर्थात् कली आदि कोई युग वेदानुकूल आचरण के फल को विप-रित नहीं करसकतेहै. वर्णार्थ!- ( च्+श् ) = छ. च् = प्रजा पति देवता युक्त वायुवाचक वर्ण के साथ सोम ( आत्मश-क्ति ) देवता युक्त वायु वाचक वर्णका योग करने से छ वर्ण-बनताहै. दो वर्ण केमेलसे जो वर्ण बनाहै उसमें दो वर्ण के संयुक्त धर्म वाच्य करने कि सत्ता प्राप्त होती है इसलिये भूत लिपिमे छ वर्ण प्रजापति देवता युक्त अग्नि वर्गका बोधक होजाताहै, शुद्धता, कंप, अस्थिरता, तुकडा करनाभागकरना

ई० छ वर्णके ज्ञानसे भावना उत्पन्न होतीहै। बालकमें अस्थिर-पणा होनेसे तथा पारदभी अस्थिरधातु होनेसे छा यह वर्ण बालक और पारदका भी वाचक होताहै. जैसे छात्रः. इस छवर्णके साथ दान दीपन द्योतन अर्थवान यमदेवता युक्त धरावर्णका द वर्ण है उसका मेल करके **छिदिर्** खंडन करनेके भावको दर्शाने वाला धातु बनाहै जिससे "**अनव च्छेदात** " यह प्रयोग होगयाहै.

१८ **अधिगमः**–१–२८ ।अधिउपसर्ग पूर्वक गत्यर्थ गम्लृ गतौ । भ्वा.प.अ. । धातुसे अधिगम यह शब्दबना है. पूर्ण-गति पूर्णज्ञान और पूर्णप्राप्ती ये अधिगमके सत्तार्थ है. अधि॰ अधीत्यु परिभावमैश्वर्यं.–। निरु. तै. १–३ । श्रेष्ठ भाव और श्रेष्ठ ऐश्वर्य अर्थों का द्योतक यह अधि उपसर्ग है. गम्लृ धातु का विशेष खुलासा "अनुगमात्" इस शब्दके विवेचनमे कियाहै. "**बुद्धः प्रतिसम्वेदीयः पुरुष इत्येवमधिग च्छति**" व्यास. भा. प्रणवके जप करने और अर्थ विचारने से योगीके विघ्न नष्ट होजाते है और बुद्धिसे जानने योग्य पुरुष–ईश्वर है यही श्रेष्ठ ज्ञानकी भवना उसके अन्तःकर णमे प्रगट होतीहै अर्थात् जैसा ईश्वर सर्वव्यापक, आनन्द मय और अद्वीतीयादि गुण विशिष्ट है वैसा ही यथार्थ ज्ञान होता है।

१९ **अन्तराय.** १–२८. ३० । अन्तरायाः-व्याधिप्रभृतयः ये चित्तस्यविक्षेपकाः व्या. भा. शरीरके रोग आदि विघ्न जो चितके विगाड़ने वाले हैं. वे भोग अन्तराय हैं. अंतर यः–रायः–अमति गच्छतीति अन्तः नाशः ( अदर्शन ) समिपं, तत्वस्वरूप मनोहरवा । उणा. ३०८६ । **अमेस्तुट्च** । अन्तः अमति गच्छतीति यत्रेति–अन्तः । उणा. ५–६० । मध्यं वा स्वरादित्वादव्ययम् ॥ अन्तं राति ददातीति **अन्तरा.** अव्यय । मध्य अन्दर, पास होना. अन्तरि–अयति–अन्तरयति–विचमें आना, पृथक् करनाभी उसका अर्थ होताहै **अन्तरयतीत्यन्तरायः** जो विचमें आता है वह अन्तराय है.परमात्मा और जीवात्मा के वीचमें जो २ आता है उसके ज्ञानमे और चित्तवृत्तिके निरोधमे जो २ वाधा डालेत हैं वे **अन्तरायाः** है. **अथकेअन्तराया ये चित्तस्य विक्षेपकास्ते.** व्या. भा. महर्षी व्यास जी वतलाते है कि ईश्वर स्वरूप दर्शनमे ( ज्ञानमे ) विघ्न करने वाले और चित्तको विघाडने वाले व्याधि स्त्यान, संशय, प्रमाद, आलस्य, अविरति, भ्रांन्तिदर्शन, अलब्ध भूमिकत्व और अनवस्थितत्व अंतराय हैं येही चित्तके विक्षेप और योगमें विघ्नहै इनकोही नवयोगमला कहते हैं.

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्य अपिहितमि-
त्यपिऽहितम् मुखम्.—यजु. ४०—१७

(सत्यस्य) परमेश्वरके साक्षातकार का द्वार सूवर्ण आदि दुःखसेः रक्षण करने वाले धन सम्पतिसे आच्छादित हुआ है सुवर्णादि ऐश्वर्य प्रायः विषय भोगका हेतुहै. और विषयभोग मुक्तिका बाधक है. उस ऐश्वर्यके साथ वैराग्य और सबका रक्षक जो ओ३म् पदवाच्य परमात्मा है उसको आकाशके तुल्य व्यापक जान कर, उससे भिन्न कोई वडा नहीं है ऐसा निश्चय होनेसे मोक्ष सुखको बाधा करने करने वाले जो विघ्न हैं उसका भयभी नष्ट हो जाता है तव योगाचरणमें प्रेम और स्थिरता होती है परमात्माके सर्व व्यापकतासे वह जिवात्माको सदैव प्राप्त है परंतु परमात्माके आधारको भूल कर जीव प्रकृतिका आधार लेता है तव उसकी परमात्मस्वरूपी मूर्द्धा कटजातीहै परमात्माका आधार भूल जानेसे जगतस्वरूपी मूर्द्धा धारण करनी पडतीहै अर्थात् जगतका भार उसको उठाना पडताहै. जगपतिको भूलनेसे वह जीव गजपति वन जाताहै. दुःख रूप सत्तायुक्त जगतही सवसे महान अन्तराय—विघ्न है जो ही जीवात्माको परमात्माका साक्षातकार होनेके विचमे बाधा है. यही भाव वृहदारण्यकोपनिषदमे वतलाया है. यन्तुहो तद्गा·

यात्री विदाबूथा अथ कथं हस्तीभूतो वहसीति.- बृ. उ ब्रा. १४. ८ जनक सम्राट्, बुडिल नामक श्रोत्रिय को पुच्छतेहैं कि हे श्रोत्रिय ! मै आश्चर्य करता हूं कि आप सर्वदा अपनेको गायत्रीवित् कहा करतेहैं तब कैसे हस्तीके समान होके जगतको वहन कर रहेहैं. अर्थात इस संसारमे क्यों फंसे हुए हो. वर्णार्थ अम्-क्रिया वाचक वरुण देवता युक्त आकाश भूत जो सर्व भूतोका आश्रयहै उस वर्गका मवर्णका अवर्णके साथ योग करके गत्यर्थक अम् धातु बनता है. जीससे अन्तः यह पदबना है. अमधातु चुरादि गणमे रोगके भावको दर्शाने वाला है इसलिये नाश यहभी अन्तः का अर्थ होताहै. इष्ट कार्यका अदर्शन ही नाशहै. वैसाही शरीरका सामान्य भाव विघडना ही रोग है. संसार रूपी रोग जीवात्मा को जुडता है उस अवस्थामे परमात्माके साथका सामान्य भाव विघड् जाता है. अर्थात वह रोग परमात्मा का अदर्शन करता है. रोग सब अन्तरायमे महान अन्तराय है इसलिये नव अन्तरायमे व्याधि यह प्रथम अन्तराय बतलाया है. इस अन्तराय को ब्रह्मचर्यके आचरणसे प्रथम दूरकरनेसे अन्य अन्तराय सहज दूर हो सकते हैं. अयति-रुद्रदेवता युक्त वायु भूतके वर्गका य वर्ण है जिससे गत्यर्थक अय धातु बना है इन धातु और उणादि आदि प्रत्ययोंसे विघ्नोका वाचक अन्तराय शब्द बना है.

२० अविरति-१-३०। चित्तस्य विषय संप्रयोगात्मा गर्द्धः=विषय संसर्गसे आत्माको सदैव मोहित करने वाली वृत्ति अविरति वृत्ति है, अवस्थानम्-अनुक्रम अंक ३ जहां अवका अर्थ स्पष्ट किया है अव्-इञ्-अपत्य अर्थमें इ प्रत्यय होकर अवि शब्द बना है. अव के रक्षण, गति, कान्त्यादि अर्थ जिसमें प्राप्त होगये है वह अवि है सूर्य, बकरा, पहाड वातावरण, वायु आदि अर्थ बोध करने कि इस शब्दमें सत्ता है. अविके साथ ( रमु क्रीडायाम् भ्वा. ) क्रीडाका भाव दर्शक रम् धातुको कर्त्तरि क्त प्रत्ययसे बना हुआ रत शब्द जोडनेसे अविरत वा क्तिन प्रत्यसे रति शब्द बनता है उसके योगसे अबाधित अर्थका वाचक अविरति यह शब्द बनता है. वेदमंत्रमे अविशब्दसे जो भाव दर्शाया है वह यह है अथ योगिकृत्यमाह=योगीका कर्त्तव्य अगले मंत्रसे पांच मंत्रमे कहा है.

अविरित्यस्य शंख+ऋषिः। सरस्वतीदेवता-

अविर्न्मेषो नुसिवीर्याय प्राणस्युप-

---

नोट-शमेः खः॥ शङ्खः॥ उणा. १-१०८॥ शाम्यतीति शङ्खः। निधिभेदः कुबेरके आठ अक्षर, ( गायत्रीके ) और १ अक्षर प्रणव मिलके नव कपाल पुरोडाश वा कुबेर का कोश होताहै उनमेसे-

न्थां अमृतो ग्रहाभ्याम्। सरस्वत्युपवाकै
व्य्र्ान नस्यांनि बर्हिर्बदरैर्जजान ॥

यजु० १९-९०

जैसे ( ग्रहाभ्याम् ) ग्रहण करनेहारोंके साथ ( सरस्वती ) प्रशस्त विद्वान युक्त स्त्री वा वेदवाणी ( बदरैः उपवाकैः ) [ वदतीति वदरम्-वद, स्थैर्य्ये ] बेरोंके फल शीतल, भेदक-गुरु, शुक्र जनक पुष्टिकारक रुधिर विकार क्षय और तृषा निवारक होतेहैं उसके समान सामीप्यभाव किया जाय जिनसे उनकर्मोंसे ( जजान ) उत्पत्ति करती है अर्थात् विदुषी माता विद्या और अच्छी शिक्षासे अपने सन्तानोंको बढाती है वैसे जो ( वीर्य्याय ) वीर्य और योगबलके लिये ( नासी ) नासिकामें ( प्राणस्य ) प्राणका ( अमृतः ) मृत्यु धर्म-हित अर्थात् नित्य ( पन्थाः ) मार्ग ( अविः नमेषः-अविइव मेषः योमिषाति स्पर्द्धते सः ) वा रक्षण गति कांत्यादि गुणसे स्पर्द्धा करने वाला ( व्यानम् व्यनतीनि विऽआनम् )

---

-विवेचनी शक्ति जिसके पास अस्तिसे संरक्षित होतीहै उस अस्तिका नाम शङ्ख है।

सव शरीरमें व्याप्तहोकर विविध क्रिया करने वाला वायु ( नस्यानि ) नासिकाके हितकारक धातु ( वर्द्धिः ) सव प्रकार की वृद्धिके लिये उपयुक्त किया जाता है.

रक्षणादि गुणयुक्त व्यानमे विविध क्रियामें स्पर्द्धा करनेका सामर्थ्य है वह व्यान वायु "अविरत" होताहै अर्थात सांसारिक विषय कि रक्षादि करनेमे उसका संसर्ग किया जाता है तव वह उसमेही रमता है. इसलिये योगमे अविरति यह नव व्याधियोंमे एक व्याधि समझते हैं मगर वेद उपदेश करता है कि विदुषी माता सावित्रीसे-वेदविद्यासे अच्छी शिक्षा अपने सन्तानों को देकर और उनसे उत्तम आचरण कराकर उनको वढाती है वैसे स्वाध्यायसे उत्तम शिक्षा पाकर शङ्क ऋषिवनकर अर्थात विवेचनी शक्ति रूपी निधिका संग्रह करके अनुष्ठान किये हुये योगके अङ्ग योगियोंको वढाते है वैसी **अवि क्रिया** करो और **अविरति** का त्याग करो.

वर्णार्थः र रुद्रदेवता युक्त अग्निभूत और क्रिया हेतुभूत वरुण देवता युक्त आकाशवर्गकामवर्ण इन दो वर्णोंके योगसे रमुक्रीयाम् यह धातु वनताहै. जिसका अविके सोथ मेल करनेसे आविराति यह शब्द बनता है.

२१ **अनवस्थितत्व**-१-३० । यल्लब्धायां भूमौ चित्तस्याप्रतिष्ठा समाधि प्रतिलम्भे हि सति तदवस्थितं स्यात् । व्या० भा. । जिसमें प्राप्त हुई योगकी भूमिमें चित्तकी स्थिति नहीं होती अर्थात् योगभूमिके प्राप्त होने परभी चित्तके उसमें स्थिर न रहनेको " अनवस्थित्व कहतेहै. ये समाधिके विरोधि है. समाधिके प्राप्त होने पर ये सबमल स्थिर होजाते हैं.

अन्-अव-स्था-क्त, नास्ति अवस्थिति यत्र तद् अनवस्थितत्व-अनवस्थित्व-अस्थिरताका वाचक यहपद है जिस्के सब पदोका पिच्छे वर्णन होगयाहै.

२२ अङ्गम्-एजत्व १-३१ । यदंगान्येजयति कम्पयतिनदंगमेजत्वम् । व्या. भा. । जो शरीरके भागोंको कम्पाता वह अङ्गमेजत्व कहाता है. जिसमें सब अंग कांपने लगे ऐसे आसनसे भी मन स्थिर नहीं होता है.

अञ्च्यञ्जियुजिभृजिभ्यः कुश्च । उणा. ४. २१६ अनक्ति व्यक्ति करोतीति अङ्गः । पक्षीवा अवयवेऽङ्ग शब्दोऽदन्तः । अञ्जू व्यक्ति म्रक्षण कान्ति गतिषु । विवेचन स्निग्धता कान्ति और गति अर्थमें जो अञ्चू धातु है उससे

१ नोट-व्यक्तिर्विवेचनम्, म्रक्षणं स्निग्धता ।

अंग शब्द बनाहै अङ्गेतिक्षिप्रनामाञ्चितमेवाङ्कितं भवति निरु. नै. ५-१७ ॥ क्षिप्र-शीघ्रनामा तथा पद और लक्षण वाच्य अङ्ग शब्द होताहै. ( अङ्कपदे लक्षणे. अंगच । चुरा. ) ऋग्वेदमें इन्द्रकोही अंग पदवाच्य बतलायाहै जैसे-

**कुदा मर्त्तमराधसं पुदा क्षुम्पमिवस्फुरत्। कुदा नः शुश्रवद् गिर इन्द्रो अङ्ग॥**

**ऋग. मं.१ सू ८४. म. ८**

यास्कमुनिरिमं मन्त्रमेवं समाचष्टे । यास्काचार्य इसमन्त्र का जो भाव बतलाते है सो यह है. क्षुम्पमहिच्छत्रकं भवति यत् क्षुम्पते कदा मर्त्तमनाराधयन्तपादेनक्षम्पमभिवावस्फुरिष्यति । कदा नः श्रोष्यति गिर इन्द्रो अंग । निरु. ५-१७

जो सर्प्पके फण जैसे कंपको करता है वह क्षुम्पहै. ( अ-राध-सम ). विज्ञान. धन, ऐश्वर्य रहित ( मर्त्तम् ) मनुष्य ( क्षुम्पते ) क्षुम्पके जैसा पदार्थ प्राप्त करके उसको कब चलावेगा. हे ( अंग ) शीघ्रकारी, पदार्थ और प्रकृति प्रापक सबका मित्र ( इन्द्र ) हमको विज्ञान धन ऐश्वर्य प्राप्तकराने वाली वाणी कब सुनावोगे.

आप कम्मित न होते हुये संसारको सर्पके फण जैसा कंप परमात्मासे प्राप्त होता है योगीको उसके जैसा होना चाहिये. दरिद्री आलसी और श्रवण रहित ( वेदोंका श्रवण ) मनुष्यसे वैसा पुरुषार्थ न होनेसे वह योगी नहीं होसकता. योगी ( योग्य ) वननेके लिये वेद उपदेश देताहै कियः-

उग्रम् तत् पत्यते शवः इन्द्रः अङ्ग । ऋग्.

मंड १ सू८४ मं. ९ ।

( यः ) जो ( उग्रम् ) उत्कृष्ट, अत्यन्त ( शवः-शव-गतौ० भ्वा० ) विज्ञानवल और वीर्य है ( तत्-पत्यते ) उसको प्राप्तकरता है तव वह "इन्द्र अंग" वज्रदेही पुरुष ( चित् हित्वा आपत्यते ) ही परमात्माको प्राप्त होनेमे योग्य होताहै.

अधर्माचरण, भय, शंका, लज्जा प्राप्त होती है वैसाकर्म, और आसन्मरण स्थिति आदिमें, अंतर वा वाह्य अंगमें जो कंपपैदा होताहै, सो शरीरमे वीर्यकी न्यूनाधिकताके प्रमाणमें हृदय वा वाह्य शरीरावयवमें कंप होताहै.

परमात्मामें न कंप है वा न वह चलायमान होताहै. देखो वेदमंत्र०-

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके । तद
न्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः।

हे मनुष्यो ( तत् एजाति ) ब्रह्म चलायमान होताहे वेसा मूर्खोंकी दृष्टिमें आता है परंतु ( तत् न एजति ) वह अपने स्वरूपसे न चलायमान है और न चलाया जाता है. वैसाही (तत् दूरे) अधर्मात्मा, अविद्वान् अयोगी उसको दूर समझता है परंतु (तत् उ अन्तिके) धर्मात्मा विद्वान् योगीही उसको समीप समझते हैं इतनाही नही परंच वह चलायमान वा कंपस्वरूप सब जगत् वा जीवोंके भीतर और इस प्रत्यक्षा प्रत्यक्ष रूप जगत् के बाहर भी वर्त्तमानहै.

विज्ञान वल वीर्यके अभावसे जीवात्मा शव–प्रेत बनाहै उसको योगरूप जीवनसे जिंदा करनेके लिये शरीरको शव वनाना चाहिये जिस्से अंग–प्राण चलयमान न होनेसे मन स्थिर होगा.

अञ्जु–अंग, अंक, एज, इन धातुओंके वर्णको भूत लिपिसे स्पष्ट करनेसे उन धातुओंके भूतार्थको प्राप्ती होगी.

२३ अभिमत--१–३९ । अभि+मन=

अभिमन अभिइाति आभिमुख्यं ॥ निरु० नै. १–३ । अभिमुखस्य भावःष्यन् । भावदर्शके तद्धित य प्रत्यय होकर

आभिमुख्यं यह पद बनाहै अभिउपसर्ग पूर्वक मन ज्ञाने (दिवा.) इससे अभिमन यह शब्द बनताहै.

अभि उपसर्गमें–मार्गसे, दिशामें, सामने होनेमें वा साम-सामने आनेके क्रिया योगमें धातुके भावको बतलानेका सामर्थ्यहै. इस प्रकारके अभिउपसर्गके सत्ताअर्थसे अभिमन् का इच्छा करना यह अर्थ रुढ होगयाहै और मन् धातुको क्त प्रत्यय होकर अभिमत्–यह रूप बनता है तब उसका अर्थ यह है–जो इच्छाके अनुकूल हो, सुखप्रदहो, ज्ञानके मार्गके सन्मुख होनेसे जो विषयज्ञान होताहै सोही अभि-मत् विषय है. उस विषयमें ही ध्यान करना अभिमत ध्यान है.

यदेवाभिमतं तदेव ध्यायेत् तत्र लब्धस्थितिकमन्यत्रापि स्थितिपदं लभते । व्या. भाष्य. । जो ज्ञानमार्गसे ज्ञात हो सो ही इच्छाके अनुकूल विषय होताहै उसही का ध्यान करे उसमें चित्त स्थिर होनेसे दूसरे स्थलमें भी चित्त स्थिर भावको प्राप्त होताहै.

विद् धातुसे वेद शब्द बनाहै जिस वेद शब्दका भूतार्थ जाननेसे, अखिल संसारके ज्ञानका एक भावरूप शब्दसमूह वा ब्रह्मराशी वेद ही है यह निश्चय होताहै तबही अभिमत

शब्दका सद्भाव ध्यानमें आताहै और जिस ज्ञान मार्गके सन्मुख होनेसे जो सुखदाई विषय प्रतीत होतेहैं सोही इच्छा के अनुकूल विषय होतेहैं, वह सुखदायक ज्ञान वेदसेही प्रगट भयाहै यह निश्चय होताहै और मन शिव संकल्प करने लगताहै. मनको स्थिर करनेका साधनही शिवसंकल्पहै.

आत्वेता निषीदतेन्द्रमभि प्रगायत ॥
सखाय स्तोमवाहसः ॥ ऋग. मं. १
सू. ५ मंत्र. १ ॥

हे ( स्तोमवाहसः ) संसारके स्तुति समूह रूपी ज्ञानके बाहक प्रशंसनीय ( सखायः ) सबसे मित्रभावसे वर्त्तने वाले विद्वान लोगो ! हम सब मिलके परस्पर प्रीतिके साथ मुक्ति सृष्टि विद्याको सिद्ध करनेमें ( अनिषीदत ) स्थित हों. उन सिद्धिकी साधना करनेके लिये ( इन्द्र ) परमेश्वर वा विद्युतसे जुडा हुआ वायुका ( अभिप्रगायत ) उपदेश करें और सुने कि जिससे वह अच्छी रीतिसे सिद्ध किई हुई विद्या सबको प्रगट होजावे ( तुएत ) उसीसे सब लोग सुखोंको प्राप्त होवो.

वेदद्वारा प्रगट हुई विद्याके द्वारा सृष्टि विद्याका और सृष्टिके परे भी जो परमआत्मा है उसका ज्ञान होना ही अभिमत ज्ञान है.—चित्तको प्रशंसित करने वाला वही ज्ञान है

अभिमत ध्यानसे मन स्थिरताको प्राप्त होताहै और सब प्रकारसे चित्तको प्रशंसित करने वाला परमात्मा ही है, इस लिये वेद कहताहै.

अनेजत् एकम् मनसः जवीयः न एनत्
देवाः आप्नुवन्.-यजु. अ. ४० मं. ४ ॥

हे विद्वान् योगी जनो जो एक अद्वितीय ( अनेजत् ) अपने अवस्थासे न हटने वाला अर्थात् कंप रहित ब्रह्म है वह ( मनसः ) मनके ( जवीयः ) वेगसे भी अतिवेगवान है, जिसको चक्षुः आदि इन्द्रिय नहीं प्राप्त होते तथा मनभी उस अनन्त ब्रह्मको प्राप्त नहीं होताहै कारण जहां २ मन जाताहै वहां २ प्रथमसे ही अनेजत् ब्रह्म वर्त्तमान है, परमब्रह्मसे प्रकाशित वेदशास्त्र द्वारा ध्यानका विषय श्रवण किया जाता है तब उस विषयमें मनन करते २ मनोवृत्ति शरीरके बाहर निकलकर ब्रह्मलोकमें दौडती रहतीहै. गतीका एक धर्म ऐसा है कि उसको जहां २ प्रत्याघात होताहै वहां गतिकी शक्ति प्रतीत होती है, मनोव्यापार को परमात्मा में प्रत्याघात का साधन न मिलने से मन ब्रह्मलोकमें ही दौडता चला जाता है मनके इस हालतमें, उसका इन्द्रिय के साथ सम्बन्ध न रहने से इन्द्रिय व्यापार बंद होता है और आत्मा को परमात्माके साथ समाधिस्थहोने की स्थिती प्राप्त होतीहै

यहाँ मनका वशीकरण
मंत्रके साथ छः मंत्रोंमें
हैं 'दूरङ्गम' ज्योतिषां
यजु०अ. ३४ मं०१ ।
का साधन जो मन है
लेजाने का स्वभाव है.
दि ज्योती स्वरूप जो
रने वाला है वह मेरा
अधर्माचरणसे निवृत्त
लिये परमाणुसें लेकर
मन के वशका स्थान
ीकारः । योग अ०
अनुपदेशमें बतलाते
ात् सूक्ष्म पदार्थोंका
ु तक जाता है जिस
परमाणुके आगे नहीं
न में प्रविष्ट हुआ चित्त
ासकताहै आगे उस
सूक्ष्म और स्थूलके
आगे चित्तका परम वशीकरण है, जिसकोही अभिमत
ध्यानसे अत्मा प्राप्त करसकता है.

मनकी स्थिरता जहां २ कही जाती है वहाँ मनका वशीकरण समझना चाहिये. जिस मन को वेद मंत्रके साथ छः मंत्रोंमें मनकी एकाग्रताका निमित्त बतलातेहैं 'दूरङ्गम' ज्योतिषां ज्योतिरेकन्तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु यजु०अ. ३४ मं०१ ।

आत्मा में रहने वाला जिवात्माका साधन जो मन है उसका मनुष्यको परमात्मासे दूर तक लेजाने का स्वभाव है. तथा शब्दादि विषय प्रकाशक श्रोत्र आदि ज्योती स्वरूप जो इन्द्रियां हैं उन ज्योतिका भी प्रकाश करने वाला है वह मेरा मन शिवसंकल्प करनेवाला हो अर्थात् अधर्माचरणसे निवृत्त होकर धर्मके आचरणमें प्रवृत्त हो इसलिये परमाणुसें लेकर महा स्थूल पदार्थोंतकका धर्माधर्म ज्ञान मन के वशका स्थान है जैसा—"परमाणु महत्वान्तोऽस्य वशीकारः । योग अ० १-सू०. ४० ॥ ऋषि पतञ्जली योगके अनुपदेशमें बतलाते हैं कि वेदशास्त्रके श्रवण करनेके पश्चात् सूक्ष्म पदार्थोंका चिन्तन करताहुआ मन अदृश्य परमाणु तक जाता है जिस स्थल के आगे ब्रह्मस्थितीहोनेसे मन परमाणुके आगे नहीं जासकता है तथा स्थूल विषय के चिन्तन में प्रविष्ट हुआ चित्त इस स्थल संसार को महत्वता पर्यंत जासकताहै आगे उस मनके स्थिरता का पदहै इस प्रकार सूक्ष्म और स्थूलके आगे चित्तका परम वशीकरण है, जिसकोही अभिमत ध्यानसे अत्मा प्राप्त करसकता है.

मूतार्थः अभिमत्- अ-आत्मवाचक+भू=
वरुण देवता युक्त जलभूत का वाचक वर्ण है.
वरुण देवताके क्रियाशक्तिमें सूर्य, वायु, मनोव्यापार इ. अर्थ होते हैं. अभिउपसर्ग मन् धातु का क्रियायोग बतलाता है तब वह मन धात्वर्थका प्रकाशक वा वाहक होताहै. म् भी वरुण देवतायुक्त आकाश वर्गका वर्ण है और न् यमदेवता युक्त आकाशवर्गका वर्ण है. इन दो वर्णके समुच्चयसे मन धातु बनता है जिसका क्रिया शक्तिमें प्रकाशक वा वाहक-शुक्र ( नियामक ) ईश्वर वापरब्रह्म यह अर्थ-निकलताहै.इच्छा शक्तिमें ईश्वरसे ज्ञान प्रकाशादि जो क्रिया होती है उसका स्वीकार ही जन्तुको सुखकारक होताहै उस ज्ञानका स्वीकार करने की जन्तु की प्रवृत्तिही इच्छा कार्य है ज्ञान शक्तिमें नियामक परमात्माको ज्ञान शक्ति काही स्वीकार होता है. "वरुणम् वः रिशादसम् ऋचा मित्रम्" ॥ऋग्. अष्ट.४. अ.८ व. २ म. १ ॥ वरुण आपलोगोंको शत्रु निवारक होताहै मित्र का ज्ञान वा गतिमें स्वीकार करताहै. ई० वरुण के वेदमें अर्थ होताहै । इस वरुण देवता युक्त आकाश और जल वर्गके वर्णसे अभि और मन शब्द बने हैं, इन वर्णों में जो अर्थ बोधक सत्ता है वही उसका सत्यार्थ है ज्ञान और गतिका मित्र वरुण होनेसे मन भी

वरुणदेवता युक्त कहाजाताहै. मनका स्वभावही दूर २ जानेका है उस मन का संस्कार, संयोग वा उससे प्रयत्न करनेका कार्य जबतक आत्मा करताहै तबतक उसके स्वभावानुसार मन, आत्माको परमात्माके व्याप्तीसे छुडाकर दूर २ लेजाताहै इसलिये मनको परमात्मज्ञान धूंडनेके कार्यमें लगानेसे उसकी गति परमात्मामेंही दौडती रहतीहै अर्थात् वह आत्माको मित्रवत् होताहै. इस हालतमेंही आत्मा परमात्माका साक्षात् कार करताहै. यह अभिमत शब्दका महानुभाव है.

२४. अस्य १-४० । इदम्, सर्वनाम् यह यहांपर कहनेवालेके पास का वाचक शब्द इदम् है । इन्देः कमिन्नलोपश्च ॥ इदम् । उणा. ४–१८७ इन्दति परमैश्वर्यहेतुर्भवतीति, इदम् । प्रत्यक्षविषयबोधकः सर्वनामसंज्ञको वा ।

" इदि, परमैश्वर्ये " भ्वा० प० से० ।

विद्या, धन, पुत्रादिकी प्राप्ति, इन अर्थोंका वाचक इदि धातु है. यह धातु नुमागम होने के पश्चात् इजादि गुरुमान होजाताहै. तब इन्दति रूप होताहै. परम ऐश्वर्यके हेतु का वाचक इदि धातुको उणादि कम् प्रत्ययऔर इन् का लोप होकर इदम्

शब्द होनेसे यह प्रत्यक्ष विषयका बोध करनेवाला इस भावमें सर्वनाम संज्ञा पाताहै.

ईशा वास्यम् इदम् सर्वम्०—

यजु०—४०—1.

इदम्--प्रत्यक्षादि पृथिवीसे लेकर प्रकृतिपर्यन्त ( सर्वम् ) सब ( ईशा ) संपूर्ण ऐश्वर्यसे युक्त सर्व शक्तिमान् परत्मासे सब ओरसे व्याप्त है. वा जो परत्मासे आच्छादित है सो यह प्रकृतिसे लेकर प्रत्यक्षादि पृथिवी पर्यंत जगत् है.इस इदम् का अस्य यह षष्ठी का एकवचन है. "अस्य वशीकारः" इस योगीके चित्तका परमाणु से लेकर परममहत् वस्तु पर्यंत वशीकार होता है.

इदि—धातु में जो द् है वह यम देवता युक्त धरा वर्ग का वर्ण है. यम देवता का दैवत्व वेदमें अनेक मंत्रोमें बतलाया है उनमेंसे एक मन्त्र यह है.

सेनेव सृष्टाम दधात्यस्तुर्न दिद्युत्त्वेष प्रतिका यमोह जातो यमो जनि त्वं जारः कनीना पतिर्जनीनाम् ॥

ऋ०—मंड १० सू ६६ मं० ४

१ ( सेनेवसृष्टा ) ईश्वरके साथ जानेवाली विजय भूत सेनेका सृष्टा प्रेरिता.

२ ( अमम् दधात्यस्तु ) शत्रुके उपर विजय प्राप्त करनेकी इच्छाकरने वाले अपरिपक्व विज्ञान युक्त जनोंको धारण करने वाला.

३ ( दिद्युत्वेष प्रतीका ) विद्युत जैसे दीप्तियोंके प्रदीप्त स्वभावका सर्वथा नियमन कर्ता.

४ ( यमोजातः ) जो सर्व प्रगट है वह यम है.

५ ( यमोजनित्वं ) जन्मादिका कारण भी यम है.

६ ( जारः कनीनां )–कन्याके जैसा जो २ वर्त्तमान है, ( रात्रदिनकी संधी बाल अवस्थाका अन्त और तारुण्यका आरंभ समयये कन्याके वाच्यार्थ है. ) उसका सूर्यके जैसा हनन कर्ता.

७ ( पतिः जनीनाम् ) उत्पन्न हुई प्रजाओंका पालनकर्ता दान, दीपन, द्योतन अर्थ प्रदीपक द् वर्ण है वह सब भूतोंका आधार जो धरा भूत है उसमें यमदैवत्वकी प्रगटताका दर्शक वर्ण बना है जिससे इदि यह परम ऐश्वर्य दर्शक धातु बना है. जिससे प्रकृतिसे लेकर पृथिवी पर्यंत का प्रत्यक्ष बोधक इदम् यह सर्वनाम संज्ञक शब्द बना है.

२९ अन्तः१-४०(अन्तराय) (अनुक्रमाङ्क१९ देख लेना)

२८ अभिजातस्य १-४१, अभिजन्--जनजनने जुहो त्यादि. प. से. वा. जनी प्रादुर्भावे. दिवा. आ. से. जनी जृष्क्नसुरञ्जो मन्ताश्च ।| भ्वा=मितः मकारानुबन्धकत्वम्। जनी प्रादुर्भावे, जृष् वयोहानौ. क्नसु ह्वरणदीप्तयोः त्रयोऽपि दिवादयः, रञ्ज रागे दैवादिको भौवादिकश्च अमन्ताः कमि-गमीत्यादयः । इत्यादि अर्थवान् धातुके साथ अभि उप-सर्गसे अभिजन् यह शब्द बना है. जो वस्तु वा प्राणीयोंके लिये उत्पन्न होजाता है वह:अभिजन् है. और जो उत्पन्न होगयाहै वह अभिजातः है।

बट् इत्था तत् वपुषे धायि दर्शतम् देवस्य भर्गः सहसः यतः जनि । ०--ऋग् मंड १ सू० १४१ मं० १

बळित्था ) सत्यतेज है ( तद्व पुषेधायि ) वह अपने सुरूप के लिये धारण किया जाय तव (दर्शनम् देवस्य भर्गः ) देखने योग्य विद्वानके शुद्ध तेज के प्रति ( सहसो यतो जनि ) जिस कारण वह विद्यावल उत्पन्न होताहै उसको सुखके लिये धारण किया जावे.

"मणेरिव अभिजातः" स्फटिक मणिके समीपमें रक्खी हुई वस्तुके रङ्गवाला वह मणि होता है. जिसके विकल्पादि मिथ्या ज्ञान अस्त हो गये हैं उसका चित्त स्फटिक मणिके समान ग्राह्य ग्रहण गृहीतृ भावको धारण करता है. उसे समापत्ति कहतेहैं. तात्पर्य यह है कि **अभिजातस्यैव मणेः** यह जो योगसूत्र में दृष्टान्त है सो शुद्ध चित्त समीपस्थ आश्रयके रूपके समान ही भासमान होता है यह बतलाताहै. जो २ चित्तके सन्मुख हो उसका चित्त ग्रहण करके ग्राह्यविषयके रूपवाला था समान होताहै. शुद्धचित्तवाले योगीका ग्रहण विषय, सूक्ष्म भूत हों तो उसका चित्त सूक्ष्म भूतोंमें लय होजानेसे, सूक्ष्म भूतोंके स्वरूपके समान होजाताहै. वैसा ही स्थूल भूतमें मग्न होनेसे स्थूलरूपका ही अध्येता होताहै. अर्थात् सूक्ष्म ( परमाणु आदि विषय ) और आकाशादि स्थूल विषयों में योगीके चित्तकी गति नहीं रुकतीहै. वैसे ही इन्द्रियोंमें चित्तका लय होनेसे उनके स्वरूपमें भासमान होताहै. ग्रहण करनेवाले पुरुषमें चित्त मग्न होनेसे गृहीत पुरुषके आकारका भान होताहै. प्रस्तुत म्यास्मेरिज़म् आदि जो योगावेश विद्या है उनकी जड इस **अभिजातस्यैव मणेः** इस योगसूत्रके दृष्टान्तमें है. परञ्च योगविद्या चित्तको "मुक्त

पुरुषालम्बन " मुक्तपुरुषमें चित्तको लगानेका विचार देकर उस कार्यको कराकर योगीका मुक्त पुरुषाकार ही चित्त बन जानेका हेतु होजातीहै. इतना ही नहीं परञ्च उपरोक्त वेद मंत्रके उपदेशके अनुकूल वर्त्तावसे योगी परमात्माके सत्य तेज-के अभिमुख होकर अपने सुरूपके लिये उस तेजका धारण करके स्वरूपप्रतिष्ठाको प्राप्त होताहै यह अभिजात का महान् भाव है.

भूतार्थ--जात--धातु जन जनने. अदादि (जन् कर्त्तरि क्तः) जात अस्तित्वमें लाईहुई. प्रजापति देवतायुक्त धरावर्गका ज वर्ण और यमदेवतायुक्त आकाशवर्गका नवर्ण इन दो वर्णों से जन धातु बना है. प्रजापतिदेवता, पंचवक्र (पंचतत्त्व) के समूहसे जननशक्तिका धराभूतमें शरीरकार्य होताहै, उसका वाचक है और न वर्ण नियमन करनेवाली यम देवता और सर्व भूतोंका परम आश्रय जो आकाश है उसका कार्य बत-लाताहै.

धराभूतका कार्य वैशेषिकदर्शन पर प्रशस्तपादाचार्यविर-चित भाष्य है. जिसमें आचार्य लिखतेहैं कि:--

"त्रिविधं चास्याः कार्यं शरीरेन्द्रिय-विषयसंज्ञकम्" ।

पृथिवीके शरीर इन्द्रिय और विषय नामसे तीन प्रकारके कार्य हैं. धराभूतसे आकाश आश्रय पर नियमपूर्वक शरीरको आस्तित्व में लाना यह जनधातुका भूतार्थ है.

२७ अञ्जनता--१--४१ तत्स्थतदञ्जनता तत्--स्थ--तत्--अ-ञ्जनता--ग्रहीता ग्रहण और ग्राह्य विषयोंमें चित्त स्थिर होनेसे उनमें तदाकार होताहै. अञ्जनता, गुणवाचक शब्द है. चित्तका तदाकार होना इस शब्दसे बतलाया जाताहै. अञ्जू--व्यक्तिम्रक्षणकान्तिगतिषु । रुधादि । व्यक्तिर्विवेचनम्-विवेचनं-म्रक्षण स्निग्धता कान्ति और ज्ञानगमन प्राप्ति ये अञ्जु धातुके अर्थ हैं स्निग्धतावाचक यह धातु होनेसे--लिप उपदेहे[1] । तुद । दिह उपचये[3] । अदा० । डुलभष्प्राप्तौ । भ्वा. । समालभ--षिच क्षरणे[2] । तुदा० । अभिषिच् राज्याभिषिक्त--राज्यका सिंचन कियाहुआ राज्यमें लपटाया हुआ. इन धात्वर्थका भाव अञ्जुधातुसे प्रगट होताहै. चित्त गृहीता बताकर ग्राह्यविषयोंका ग्रहण करके ग्राह्य विषयोंसे सर्वस्व लपेटा जाताहै तब ही चित्त तदाकार होताहै यही भाव अञ्जनताशब्दसे बतलाया गयाहै.

---

१ उपदेहे = लीपना वा वृद्धि. २ क्षरणे = सींचना. ३ उपचय = बढना.

वाश्राऽइव धेनवः स्यन्दमाना अञ्जः
समुद्रम् अव जग्मुः आपः ॥

ऋग. मंड० १ सू० ३२ मं० २

( वाश्राऽइव ) जैसी वछरोंको प्राप्त करनेमें-मिलनेमें उत्कंठित गावो पुत्रस्नेहरूपी रससे लपटती हुई तदाकार चित्तरूपी बनकर इस वृद्धिको पाकर स्थूल दुग्धरूपी जलका स्राव करती है तब वह दूध नीचे आता है वैसे ही जो मेघमंडलमें गर्जनेवाले मेघको, सूर्यलोक हनन करके इस मेघके लिये काटनेके स्वभाववाले किरणोंको छोड़ताहै इस कर्ममें वाणीको-विद्युतको, मिलनेमें तत्पर [ मित्रावरुणौ ] किरणो [( अञ्जः समुद्रम् ) कारणजल, जो विद्युतमें है उससे लपटतीहुई वृद्ध होकर स्थूल जलको टपकाती है तब वह जल नीचे आजाताहै-मित्रावरुणोंको विद्युतसे अञ्जनता प्राप्त होतीहै अर्थात् विद्युत स्वरूपी वाणी मित्रावरुणके साथ तद्रूप होतीहै तब जल वर्षताहै वेदमंत्र इस दृष्टान्तसे योगीको बतलाताहै कि परमात्म सूर्यका आश्रय लेकर सब दुःखोंका मूल जो अविद्या है उसको काटनेवाली ज्ञानस्वरूप वाङ्मय किरणोंसे अविद्याका हनन करके शुद्ध होजानेसे वछरा दुग्धके लिये धेनुको मिलनेको उत्कंठित होताहै और धेनु भी पुत्रस्नेहमें तदाकार बनतीहै

वैसी आत्मा और परमात्मा इनमें तदाकारता प्राप्त होती है तब सुखोंकी वृष्टि होती है. जिस सुखको प्राप्त करना यह मनुष्य योनिमें आत्माका परम कर्तव्य है. यह अञ्जनताका परमभाव है. भूतार्थ-अं-बीजवाचक वर्ण है उसके साथ घोष अंग-ज-वर्णके संयोगसे अञ्ज-धातु बना है. ञ्वर्णकी देवता प्रजापति है क्रियाशक्तिअर्थमें प्रजापत्ति पञ्चवक्र ( पञ्चतत्त्व ) का वाचक होताहै. पञ्चवक्रके समूहसे जननशक्तिका शरीररूपी कार्य होताहै उसका आधार धराभूत है. ज वर्ण भी इस धराभूत और प्रजापतिवाचक है अर्थात् शरीर और बीजका एकभाव वा तदाकार स्थितिकादर्शक अञ्जुधातुके वर्णसमुदायका भाव है.–

२८ अर्थ–मात्र–निर्भासा–सं० १–४३-३ –३ स्वरूपशून्या इव अर्थमात्र निर्भासा स्वरूप शून्यके समान, अर्थ, स्वरूप रहितके समान भान होनेवाली चित्तवृत्ति : समापत्ति निर्वितर्क समाधि कहते है. पदार्थ मात्र अवयवी हैं, और वे ही चित्तके ध्येय हैं. परंतु जब शब्दसङ्केत–नियत किया अर्थ सुनाहुआ अनुमानविकल्पस्मृति शुद्ध होनेपर ग्राह्यपदार्थके रूपमें प्रतीत होनेवाली बुद्धिविज्ञानस्वरूप ग्रहणसाधनरूपको त्यागकर पदार्थके रूपको प्राप्तहुई

ग्रहण करनेयोग्य पदार्थके स्वरूपमें परिणतहुईके समान होतीहै. वह निर्वितर्क समापत्ति समाधि है. वह समाधि परप्रत्यक्ष नामसे योगीजन जानतेहैं और वह श्रवण और अनुमान किये हुएका वीज कारण है. ग्रहण करनेयोग्य पदार्थ ही अर्थ है;सो क्या है? "अर्थात्माणुप्रचयविशेषात्मा" । व्यास-भा. । बुद्धिका ज्ञान पूर्वक आरंभ ही अर्थ आत्मा है "बुद्धिर्ज्ञानेन शुध्यति "मनु.अ.५ । १०९ ॥ ज्ञान अर्थात् अणु और महत्तत्वादिसे लेके परमेश्वर पर्यन्त पदार्थोंके विवेकसे बुद्धिमें दृढनिश्चय और पवित्रता होतीहै परमाणुसमूह विशेष आत्मा-अर्थ है.गवादि घटादि वा लोक कुल संसार और उनके नाम जन्म स्थान विशेष आत्मभूत सूक्ष्मतत्त्वोंका साधारण धर्मरूप है,जो फलके प्रत्यक्ष होनेसे अपना आत्म-अर्थरूप प्रगट करतेहैं. स्पर्श क्रिया धर्म और अनित्य अणुसे भी सूक्ष्म निरवयवी प्रधानसे ध्यानादि व्यवहार किये जातेहैं वह निरवयव होनेसे उसका कारण प्राप्त होना दुस्साध्य है प्रधान स्वरूप स्थितिके अभावसे चित्तको वह मिथ्याज्ञानवत् होता है. इस प्रकारसे संसारांतर्गत सव पदार्थ मिथ्या हुए तव यथार्थ ज्ञानका कौन अर्थ-विषय होगा?" यस्मात् अवसिताधिकारम् ।सहकैवल्यभागीयैः संस्कारैश्चित्तं विनिवर्त्तते तस्मिन्निवृत्ते पुरुषः स्वरूपप्रतिष्ठः अतः शुद्धो मुक्त इत्युच्युते" व्या. भाष्य. पाद, १ सू. ५०—जिसमें

चित्तके अधिकार समाप्त हुए मोक्षभागी संस्कारोंसे चित्त अपनी प्रकृतिमें लीन होगयाहै इस स्थितिमें " पुरुषः " जीवात्मा " स्वरूपप्रतिष्ठः " आत्मरूपमें स्थिर होता है. वही जीवात्मा शुद्ध और मुक्त कहा जाता है वही जीवात्माको ग्रहण करनेयोग्य अर्थ है. परंतु संसारांतर्गत सब पदार्थ मिथ्या होजाते हैं तब ज्ञेयपदार्थका अभाव होनेसे जो २ पदार्थ बुद्धिके आगे आते हैं। वे सब रूपवत्तासे गम्यमान होनेसे अवयवी हैं ऐसा भान होता है इसलिये अवयवी पदार्थोंका कारण स्वरूप अर्थ जो महत्तत्वादि हैं वे व्यवहार करने योग्य निर्वितर्कसमापत्तिका अर्थ–नाम विषय होता है चित्तके सब ध्येय पदार्थ अवयवी हैं, इसलिये स्थूलसे सूक्ष्म तक सब विषय मात्र ( अर्थमय ) निर्वितर्क समापत्तिके विषय हैं.

अर्थ–"अर्थ उपयाच्ञायाम् ।चु०आ०"अर्थयते.। चाहना, अर्थवाचक अर्थधातुसे बनाहै. प्राप्त करना, इच्छा करना, याचना प्रार्थना इ० भाव चाहनाके अन्तर्गत हैं अर्थमात्रं-त्रा- संपत्ति वा संपूर्ण विषय उद्देश ये भी अर्थमात्रके अर्थ होतेहैं. ऋ–स्थन् । प्रत्यय से भी अर्थ बनता है. " उषिकुषिगार्त्तिभ्य स्थन् ॥ ऋ गतिप्रापणयोः । भ्वा । धातुको उणादि स्थन् प्रत्ययसे अर्थ शब्द बनताहै. २–४ ॥ ओष्ठः, कोष्ठः, गाथा, अर्थः अर्थ्यते प्राप्यतेऽ

भावार्थः शब्दानां वाच्यो धनं कारणं वस्तु प्रयोजनं निर्वृत्तिविषयो वा शब्दके संकेत धन, कारण, वस्तु प्रयोजन निर्वृत्ति, स्थूल सूक्ष्म विषय ए अर्थ धातुके भाव होते हैं. जिससे हेतु, उद्देश, इच्छा, अभिलाषा, काम ईहा, आकांक्षा, अभीष्ट, लालसा ये अर्थ भी निष्पन्न होते हैं. अर्थ तीन प्रकारके माने-हैं जैसेः-**अर्थो वाच्यश्चलक्ष्यश्च व्यंग्यश्चेति त्रिधा मतः ।** साहित्यदर्पण वाच्य लक्ष्य और व्यंग्य ये अर्थके तीन प्रकार हैं.

१ वाणीसे बतलाया हुआ अर्थ वाच्य अर्थ है.
२ निरूपण किया हुआ अर्थ लक्ष्य अर्थ है.
३ सूचित किया हुआ अर्थ व्यंग्य अर्थ है.

**यत्सानोः सानुमारुहद्भूर्य्यस्पष्टकर्त्त्वम् ॥**
**तदिन्द्रो अर्थंचेतति यूथेनवृष्णिरेजति ॥**
**ऋग्०मंड० १ सू० १० मं०२ ॥**

( यूथेन ) जैसे वायुगणोंके साथ ( वृष्णिः ) वर्षा करने-वाला सूर्य्यकिरणसमूह पर्वतके एकदेशके शृङ्ग, पर्ण, वनसे दूसरे पर्वतके शृङ्गको बहुत सा प्राप्त होताहै और उनको स्पर्श करताहुआ ( एजति ) अपनी कक्षामें घूमताहुआ उनको

क्रमसे घुमाताहै. इसी रीतिसे जो मनुष्य बुधमार्ग–विद्यासे करनेयोग्य कर्मोंको करनेको प्रवृत्त होताहै वही अनेक क्रियाओंसे सब कार्य्योंके करनेको समर्थ होसकता है. कारण उसको ( इन्द्रः ) सर्वज्ञ ईश्वर अपनी कृपादृष्टिसे अनुक्रमसे ( अर्थं ) जो २ उसका प्रयोजन है उस प्राप्तिका अच्छी प्रकार रस्ता बतलाताहै अथवा जो मनुष्य संसारवृक्षके पर्णको विभाग करता हुआ जिस सिद्धिमें आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक विज्ञान ये तीनों अर्थ समग्र प्राप्त होते हैं उस निर्विकार समापत्तिको स्पर्श करताहै उसके ( अर्थं ) सिद्धिको ( इन्द्रः ) सर्वज्ञ परमात्मा अपनी कृपासे प्राप्त करताहै. ईश्वरज्ञान और प्राप्ति यह जीवात्माके मुख्य अर्थ हैं इस अर्थसे अन्य सब अर्थ गौण हैं.

क्व नूनं कद्वो अर्थं गंता दिवो न पृथिव्याः ।
क्व वो गावो न रण्यन्ति ॥

ऋ० मंड. १–सू ३८ मं० २ ॥

मनुष्य अपने अर्थको कब और किस हालतमें प्राप्त करसकते हैं इस विषयका यह मंत्र उपमा अलंकारसे प्रतिपादन करताहै.

( दिवः न पृथिव्याः ) जैसी सूर्यकी किरणें पृथिवीमें स्थित हुये पदार्थोंको प्राप्त करके प्रकाश करती हैं, वैसे ज्ञानसूर्यके प्रकाशसे आपका निश्चित अर्थ कब प्राप्त और प्रकाशित होगा तथा गौऐं अपने बछडोंके प्रति शब्द करके दौड़तीहैं वैसी आपकी इन्द्रियां कहां दौडतीहैं इन विषयोंको वेदसार जाननेवाले योगी जनोंके साथ बैठकर निश्चय करनेसे आपको ज्ञात होगा कि सूर्य और पृथिवीके बीचमें जहां बादल आदि व्यवधान आताहै वहां सूर्यकी किरणें पदार्थोंको यथावत् न उत्पन्न करतीहैं और न प्रकाशित करती हैं. वैसे ही ज्ञानसूर्य और जीवात्मा इनके बीचमें अज्ञानादि व्यवधान आनेसे जीवात्मा अपना अर्थ प्राप्त नहीं करसकता-है. इन्द्रियां अपने २ अर्थको विषयको ढूंढनेके लिये शब्द करतीहुई दौडती जाती हैं, परंतु उनके साथ जबतक जीवत्मा अस्मितारूपी क्लेशयुक्त होकर भागताहै तबतक उसको अपना अर्थ प्राप्त नहीं होताहै. अर्थात् **संसारान्तरगत पदार्थ-मात्र के पीच्छे इन्द्रिय द्वारा भागने वाला जीवात्मा को स्वअर्थ प्राप्त नहीं होताहै.**

इस सूक्तके चतुर्थ मंत्रमें परमात्मा जीवात्माको स्वअर्थ प्राप्तिका रस्ता बतलाताहै. कि-जिन वायुओंका माता आकाश

है उसके सदृश मरण धर्मवान् पुरुषो जो अन्यके धर्म छोड-कर अपने २ कामोंमें पुरुषार्थयुक्त होतेहैं वे "स्तोताअमृतः स्यात्"–ज्ञान प्राप्त करके कर्म करनेवाले होनेसे सुखयुक्त हो-वेहैं. अर्थात् अपना अर्थ स्वतंत्रता मुक्ति वा आनन्द प्राप्ति है इसको मिला सकतेहैं.

आकाश अन्यके धर्मका स्वीकार न करताहुआ भी सबके व्यवहारका आश्रय स्थान है. उसके जैसे पुरुषार्थ करनेवाले योगी पुरुष अपने अर्थको ( परमात्माको ) ज्ञान और कर्ममें न छोडतेहुये पुरुषार्थके साथ शरीर, इन्द्रियां और बुद्धिरुपी त्रिदंडका आश्रय स्थान होकर सबको अपने २ कामोंमें युक्त करदेतेहैं वे स्तोता–योगीजन " अमृतः स्यात् "–मुक्ति सौख्यके भागी होते हैं.

हरएक सांसारिक पदार्थका अर्थ–तत्त्व-ज्ञानमात्र चित्तमें स्थिर करके अपने अर्थको प्राप्त करना यह पुरुषार्थ है और यही अर्थमात्र निर्भासाका महान् भाव है.

भूतार्थः–ऋधातुसे वा अर्थ धातुसे अर्थ शब्द बना है. ऋ जल भूत और विरंचिः ( ब्रह्मा ) देवत्ववान वर्ण है. ऋ धातुके साथ जो थ वर्ण जोड दिया है वह अग्निभूत और अक्षय क्रिया हेतु भूत-यमदेवता वाचक वर्ण है.

सब जलभूत वर्गके अक्षर विराट्बाग वृक्षके पत्रस्थानी होनेसे जगत्रयको * एकभाव रूपसे अच्छादित करनेकी क्रिया करनेवाले वर्ण हैं इस लिये धातुवाचक ऋ वर्ण गत्यर्थ बोधक लिया जाताहै कारण ज्ञान गमन और प्राप्ति ये गति वाचक धातुके मुख्य भाव हैं. ऋ. सृ. गतौ । अदादि. ऋ, गतौ क्र्यादि । इन दो गणमें ऋधातु गति वाचक है परंतु भ्वादिगणस्थ ऋ धातु ( ऋ गतिप्रापणयोः ) के गति और प्राप्ति ये दो अर्थ पृथक् कहनेसे इस ऋ धातुमें ज्ञान अर्थ नहीं है. इसलिये अग्निभूत जो कि ज्ञानका सहाय्यक है उस वर्गमेंस थवर्ण ऋ वर्णके साथ प्रत्यय रूपमें अर्थात् निश्चित विचार देनेवाले रूपमें लगाकर अर्थशब्द बनाया जाता है; तब उस अब्दके वाणी, धन, कारण वस्तु ( तत्त्व ) प्रयोजन, निवृत्ति, विषय ई० अर्थ होते हैं. शब्दको वाणीरुपी व्यवहारमें लाना यह आत्माका अर्थ है; जो मनुष्य शरीरमें उसको संपूर्ण साधनोंके साथ प्राप्त होताहै. जगत् स्वरूपी शब्दोंको वाणीरूप व्यवहारमें लाना यह आत्माका

---

* नाम०-भु-भूवः-स्वः । जन्म०-जरायुज अण्डज, स्वेदज । स्थान०-पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्यौः ॥

अर्थ है. शब्द वाणीमें ( अर्थमें ) प्राप्त होनेसे जगद्रूप वाणीद्वारा आत्मामें संगृहीत होतेहैं और इस प्रकार अनेक रूपका वाणी द्वारा संग्रह करनेसे आत्मा द्रव्य गुण और कर्मका विचार करताहै. इसलिये द्रव्य गुण कर्मके समवाय सम्बन्धको अर्थ कहतेहैं और शब्द अर्थ और रूपके समवाय सम्बन्धको जगत् कहतेहैं. जैसे जल द्रव्य, जल गुण और जल कर्म इनका समवाय सम्बन्ध ही जल अर्थ है इसी रीतिसे आत्मद्रव्य, आत्मगुण और आत्मकर्म इनका समवाय सम्बन्ध ही आत्म अर्थ है आत्मअर्थ यही आत्मका स्वार्थ है अन्य सब अर्थ आत्माके लिये परार्थ है. स्वार्थमें स्वरूपप्रतिष्ठा है और परार्थमें बन्ध है. स्वार्थसाध्य करके ( स्वरूप प्रतिष्ठा ) परम अर्थ जो परमआत्मा है उसका सख्यत्व प्राप्त करना ही अमृतत्वका स्वीकार है.

मोक्षविषयक वेदोक्त प्रमाण ।

ये यज्ञेन दक्षिणया समक्ता इन्द्रस्य सख्य-
ममृतत्वमानश ।

ऋ० अ० ८, अ. २ व० १ मं० १

ज्ञानरूप यज्ञ और आत्मादि द्रव्योंको परमेश्वरके कार्य करनेको समर्पण करते हैं वे ही मुक्त लोग मोक्षसुखको प्राप्त करते हैं, जो परमेश्वरकी सख्यता ( मित्रता ) से मोक्षभावको प्राप्त होगये हैं. अर्थ वा ऋ धातुसे जो प्राप्ति बतलाई है वह आत्माके लिये परमेश्वरकी मित्रता प्राप्त करना है और वही जीवात्माका अन्तिम अर्थ है इति.

२९ अ-लिङ्ग । १-४५ । लिगि गतौ । भ्वा० प० लिगि चित्रीकरणे । चु. उ । लिंगति, लिगित० ई०-जाना सरकना ॥ लिंगयति-ते । रंगदेना । लिंग् ( लिंग्-अच् ) खूण, चिन्ह, लक्ष० । ली द्रवीकरणे० चुरा० । ली श्लेषणे० क्र्या. लीङ् श्लेषणे दिवा० । जोडना. ई धातुओंसें लिङ्ग शब्द बनता है.

सविचारनिर्विचारयोः समापत्त्योर्यत् सूक्ष्मविषयत्वमुक्तं तदलिङ्गपर्य्यवसानम् । क्वचिल्लीयते न न वा किञ्चत् लिङ्गति गमयतीत्यलिङ्गप्रधानं तत्पर्य्यन्तं सूक्ष्मविषयत्वम् ॥ भोजवृत्ति योगसू. ४५ पा. १ ॥

सविचार और निर्विचार समापत्तियोंसे जो सूक्ष्मता कही है वह अलिङ्ग तक है सूक्ष्मताकी अवधि प्रधान तक है जो

न किसी में लय होताहै और न किसीमें जाके मिलताहै वह प्रधान है. समापत्तिके विषयकी अवधि बतलाते हुए ऋषि कहते हैं स्थूल अर्थमें सवितर्क, निर्वितर्क और सूक्ष्म अर्थमें सविचार निर्विचार, ये ही चार सबीज समाधि है और उसकी सूक्ष्मता अलिङ्ग–प्रधान तक है.

**समापत्ति०**–चित्त जिस विषयमें संलग्न होताहै, उस विषयाकार स्फटिक मणीके जैसा प्रतीत होताहै इस प्रकार जो तदाकारापत्ति होतीहै उसको समापत्ति कहतेहैं. सवितर्क०–शब्द अर्थ और ज्ञानके विकल्पद्वारा अर्थात् जो शब्दज्ञान, शब्दके ज्ञानमें मिलाहुआ रहताहै वह ( सङ्कीर्ण ) सीमाबद्ध होताहै जैसे०–समाधिस्थ बुद्धिमें बैठाहुआ योगी–गौ यह शब्द गौ यह अर्थ और गौ यह ज्ञान इन तीनोंमें एकता देखताहै, और ( क्+ऽ ) ग्+ ( आ+उ ) औं=गौ. इस प्रकार गौ, शब्द को पृथक् करके देखताहै तो विभाग किये शब्दके गुण भिन्न होतेहैं अर्थके गुण भिन्न होतेहैं. और विज्ञानके धर्म पृथक् होतेहैं ऐसी प्रतीति होतीहै. क्—अश्विदेवता वायुभूतऽअव्यक्त—वर्ण आधारभूत आत्मदेवता, इनका योग ग् वर्ण है, जो सर्वाधार और सब द्रव्य गुण और क्रिया वाचक अश्विदेवता युक्त धरा भूत वाचक वर्ण बनताहै. ग्–द्रव्य,

ग्-गुण और ग्-कर्मवाचक ग् वर्णका विष्णु देवता चंद्र गुण और अप कर्म स्वरूपी रस वाचक औ-वर्णके साथ योग करनेसे गौ यह गौ अर्थवान् और गौ क्रियावान् प्रातिपादिक बनताहै. गो-द्रव्य गुण कर्म का समवायसम्बन्ध स्वरूपी अर्थ पयः है.

पयः सहस्रसाम्रुषिति ॥ शत. २, ३, ४, १३ असंख्यात गतिमान बीजसंग्रहित द्रव्यादिका मेलस्वरूप पयः है. ओं गायत्रिका पयः है, यह वर्णस्वरूपी पयः है. अन्नस्वरुपी दुग्ध, बल स्वरूपी वीर्य्य ई०पृथिवी सूर्य चद्र गौ आदिसे प्रगटहोनेवाले पयः है. इस प्रकार, विकल्पानुविद्ध ज्ञान :( शब्दार्थसंबन्धसे जानाहुआ ) में जो समापत्ति ( चित्तकी तदाकारापत्ति ) वह सावितर्क समाधि है,

निर्वितर्क०-परंतु जब योगी शब्दके श्रुत और अनुमित-संकेत अर्थज्ञानको विकल्परहित—( शब्दको पृथक्करके न प्राप्त किया ज्ञान ) समाधिस्थ बुद्धिमें केवल अपने स्वरूपमें अन्य पदार्थके स्वरूपसे चित्त जुदा करके उसमें केवल शुद्ध स्मृति अर्थ अवशिष्ट रहताहै वह निर्वितर्क समापत्ति है, इस प्रकारके समापत्तिको योगीलोग पर प्रत्यक्ष

समझतेहैं यही परा वाणी है जो श्रवण और अनुमानका बीज है. यह श्रवण और अनुमान ज्ञानके संग होताहै. इस कारण यह ज्ञान सीमारहित और अन्य प्रमाणोंकी अपेक्षा रहित होता है. कारण यह निर्वितर्क समाधिज ज्ञान है.

श्रवण और अनुमानसें, जो प्रत्यक्ष ज्ञान स्वरूपी जीवात्मा है, जिसके ज्ञान स्मृति पर परिच्छिन्न अवस्थाके कारण प्राकृतिक विषय संस्कारका आवरण आताहै उसको दूर करके स्मृति शुद्ध होती है, स्मृति शुद्ध होनेसे जीवात्माका ज्ञान धर्म प्रकाशित होताहै, इसलिये अर्थात् स्मृति शुद्धिके लिये सवितर्क समापत्तिकी अपेक्षा रहती है परंतु इस समापत्तिकी सिद्धिके पश्चात् जीवात्माको स्वरूपशून्यका ( स्वरूपमें जो, ज्ञानबीज है उसका ) भान होताहै यह निर्वितर्क समाधि है.

सवितर्क–सविचारवाली समापत्ति है. कारण यह समाधि विचार सहित होती है. सूक्ष्मभूतोंके आश्रयसे जो धर्म हैं उनमें देशकाल निमित्त साधन द्वारा अनुभवसे चित्तको

---

नोट—अङ्गादङ्गात्संभवसि हृदयादधिजायसे । वेदो वै पुत्रनामासि स जीव शरदः शतम् ।। गृह्यसूत्र जातकसंस्कार ।।

संयुक्तकिया जाताहै इसलिये इसको सविचार समापत्ति कहते हैं. इस समाधिमें निश्चल बुद्धिके द्वारा ग्रहण करने योग्य सूक्ष्म भूतके धर्म प्रत्यक्ष होतेहैं और निर्वितर्क- अर्थात् जो निर्विचारवाली समापत्ति है. उसमें सब प्रकारस सब ओरसे पदार्थोंके सर्व धर्म रहित जो समापत्ति है वह निर्विचार वाली है इस समाधिमें पदार्थके स्वरूपका बुद्धि आश्रय नहीं करतीहै. इसमें बुद्धि स्वरूपशून्य होतीहै और अर्थमात्र समाधिस्थ बुद्धिमें रहतेहैं.

स्थूलविषयके आश्रय वाली ( स्वरूपआश्रयवाली ) सविचारा और सूक्ष्म विषयके आश्रयवाली ( अर्थमात्रके आश्रय वाली ) निर्विचारा समापत्ति कहतेहैं. अर्थात् इस समाधिमें संकल्प विकल्प की निवृत्ति होतीहै और स्वरूपमें जो ज्ञान है उसका भान होताहै इसलिये यह समाधि निर्वितर्क कहलाती है.

स्थूक्ष्म विषयका पर्यावसान अलिंग पर्यंत है अर्थात् चिह्न रहित है पृथिवीके अणुका गन्धतन्मात्रा सूक्ष्मविषय है.

| | | | |
|---|---|---|---|
| जलके | ” | रसतन्मात्रा | ” |
| तेजके | ” | रूपतन्मात्रा | ” |
| वायुके | ” | स्पर्शतन्मात्रा | ” |
| आकाशके | ” | शब्दतन्मात्रा | ” |

इन पांचों तन्मात्रा का लिङ्ग अहंकार है. इस लिङ्गका सूक्ष्म विषय अलिङ्ग है अलिङ्गसे अधिक सूक्ष्म कोई नहीं है इस लिये प्रधानको अलिङ्ग कहाहै. यदि कहो कि पुरुष उससे सूक्ष्म है सो सत्य है. परंतु लिङ्गसे परे अलिङ्ग सूक्ष्महै ऐसा पुरुषका विषय नहीं है। पुरुषमें स्थूल सूक्ष्म अति सूक्ष्म ये भेद नहीं हैं जो द्रव्य परम अणुसे अणु,अणुसे द्व्यणुक, त्रसेरणु इस क्रमसे स्थूलबनते जातेहैं वैसा पुरुष नहीं है. इसीलिये सूक्ष्मताका विषय अलिङ्गतकका है यही सूक्ष्मताकी अवधिहै सृष्टिके बनने और बनानेकी व्यवस्थाका अणुविद्यासे ठीक बोध होताहै.

सूक्ष्म जगत्कारण जो प्रधान है इसको इकटा करनेसे—प्रकृति बनीहै प्रकृतिसे कुछ स्थूल महत्तत्त्व बनाहै.
महत्तत्त्वसे—अहंकार बनाहै, अहंकारसे—मन, १० इन्द्रियां. पञ्चतन्मात्रा तन्मात्राकी स्थूल अवस्थासे ५ स्थूलभूत, स्थूल भूतोंसे—नानाप्रकारकी औषधियां, ओषधीसे—अन्न, अन्न-से--वीर्य्य, वीर्य्यसे--शरीर, इस प्रकार अमैथुनी सृष्टिके बाद मैथुनी सृष्टिका प्रवाह है.

अलिंग प्रधान है. इसका किसीमें लय नहीं होताहै इस-

लिये इसको अलिंग कहाहै, तथा सबसे सूक्ष्म टुकडा अर्थात् जो काटा नहीं जाताहै उसका नाम परमाणु है ऐसे०—

६० परमाणु मिलकर १ अणु बनताहै
२ अणु ,, १ द्व्यणु ,,
३ द्व्यणुक ,, १ त्रसरेणु ,,

आर्वरीवर्त्ति भुर्वनेष्ठन्तः ॥
ऋग्० अष्ट० ८ अ०८. मं० ३९

आवरीवर्ति भुवनेष्वन्तरित्यथैष महानात्मा सत्त्वलक्षणस्तत्परं तद् ब्रह्म तत्सत्यं तत्सलिलं तदव्यक्तं तदस्पर्शं तदरसं तदगन्धं तदमृतं तच्छुक्रं तन्निष्ठो भूतात्मा सैषा भूतप्रकृतिरित्येके तत्क्षेत्रं तदज्ञानात्क्षेत्रज्ञमनुप्राप्य निरात्मजम्। अथैष महानात्मा त्रिविधो भवति सत्त्वं रजस्तम इति प्रतिभाति लिंगो महानात्मा तमोलिंगो

विद्या प्रकाशलिंगस्तमोऽपि निश्चयलिङ्ग आकाशः ॥ निरु० प० २–३

आकाशगुणः शब्द आकाशाद्वायुर्द्विगुणः स्पर्शेन वायोर्ज्योतिस्त्रिगुणं रूपेण ज्योतिष आपश्चतुर्गुणा रसेनाद्भ्यः पृथिवी पञ्चगुणा गन्धेन पृथिव्या भूतग्रामस्थावरजङ्गमास्तदेतदहर्युगसहस्रं जागर्ति ॥ निर० प० २–४ ॥

सब लोक लोकान्तरोंके बीच अच्छे प्रकार सबका आवरण करताहुआ वर्तमान यह एक महान आत्मा है. जो सत्त्व लक्षणसे भी परे है, यह जो महान् ब्रह्म है वह सत्य, सलिल, अव्यक्त, अस्पर्श, अरूप, अरस,अगन्ध, अमृत, शुद्ध स्वरूप, और नित्य है जो ही भूतोंका आत्मा है इस भूतात्माको कई एक ऋषि भूत प्रकृति कहते हैं, इस क्षेत्रके अज्ञानसे क्षेत्रज्ञ आत्मा इसको प्राप्त होकर अज्ञानी वनजाताहै. यह महान् आत्मा क्षेत्रको पाकर सत्त्व रज तम स्वरूपी वनताहै इस महान आत्माको यथार्थ जान कर विशुद्ध विभूतिको प्राप्त होताहै तब प्रतिभाति–महान् आत्माका लक्षण प्रकाशित होताहै. विद्या प्राप्त होनेसे तम–अज्ञान, अन्धकारका लक्षण प्रतीत होताहै तथा तमका ज्ञान, प्रकाशका लक्षण व्यक्त कर-

ताहै. इस क्रमसे आकाशका लिङ्ग निश्चित होताहै आकाश गुण एक शब्द है जो साठ परमाणुओंके मिलेहुए एक अणुरूप है. आकाशसे स्पर्श गुण सहित दो गुण और दो अणुका एक द्व्यणुक स्थूल वायु है, वायुसे रूपगुणसहित तीन गुण और तीन द्व्यणुकका अग्नि है. अग्निसे रसगुण सहित चार गुणवान और चार द्व्यणुण का जल है. जलसे गन्ध गुणसहित पांच गुणवान और पांच द्व्यणुककी पृथिवी है. तीन द्व्यणुकका त्रसरेणु और उसका दुगुना होनेसे पृथिवी आदि दृश्य पदार्थ हैं जो एक हजार युग तक बने रहतेहैं पश्चात् क्रमसे उसका विनाश होने लगताहै उसका क्रम यह है.

महेश्वरेच्छात्माणुसंयोगजकर्मभ्यः शरीरेन्द्रियकारणाणुविभागस्तेभ्यस्तत्संयोगनिवृत्तौ तेषामापरमाण्वन्तो विनाशः ॥ वै० प्रशस्तपादभाष्ये ॥

परमात्मइक्षण, चेतन आत्मा, और अणु इनके एक भाव रूप कर्मसे उत्पन्न शरीर इन्द्रियादिके कारण अणुका विभाग और उनके संयोगकी निवृत्ति होते २ अणु तक अन्त आताहै और अपर अणुमें लय होजाताहै जिसको ही महान् आत्मा वा अलिंगात्मा कहाहै. यह रात्रस्थिति एक हजार युगहेरनके बाद फिर सृष्टिका व्यवहार पूर्ववत् चलताहै.

पञ्चभूतोंका अणु व्यवहारका चित्र आकाश ६० परम अणु—१ अणु.

कर्मोत्पन्न अणुसंयोगसे

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| वायु—२ | अणु | १२० परमाणु | १ | द्वयणुक |
| अग्नि—६ | ,, | ३६० ,, | ३ | ,, |
| जल—८ | ,, | ४८० ,, | ४ | ,, |
| पृथिवी—१० | ,, | ६०० ,, | ५ | ,, |

किसीमें लय नहीं होताहै इसलिये अलिंगप्रधान कहाहै. इस लिंगगुणोंके चार भेद हैं.

१ विसिष्ट लिंग—स्थूल भूत और इन्द्रियां
२ अवशिष्ट लिंग—तन्मात्रा और अन्तःकरण
३ लिंगमात्र—बुद्धि है
४ अलिंग— प्रधान है

इससे कोई सूक्ष्म नहीं है लिंगका समवायि कारण पुरुष नहीं है ( हेतुर्भवति ) लिंगका हेतु पुरुषहै. अहंकार लिंगका हेतु पुरुष होताहै वहांसे लैङ्गिक जगतका आरंभ है इससे प्रधानमें सूक्ष्मताकी निरतिशयता ;कहीहै अर्थात् उससे सूक्ष्म कोई नहीं है.

वर्णार्थ०—लिङ्ग—ग् वर्ण अश्विदेवतावाचक धरा वर्ण और लकार रुद्रदेवता और धरावर्ग वर्ण है गतिवान अणुका संयोगी समूह बढते जानेसे उनमें गतिकी न्यूनता होने लगतीहै और रूपके विषय तक जब यह गति आतीहै तब लिङ्गकी प्रतीति होतीहै. इसलिये लिगिधातुका चित्रीकरणे, श्लेषणे, गतौ इ० अन्वर्थक अर्थ आचार्यने धातुपाठमें बतलायेहै.

३० अध्यात्म—प्रसादः । १—४७ ॥ ( अधि+आत्म)+( प्र+सद् )—अधि—अधीत्युपरिभावमैश्वर्यम् ॥ निरु-दै० १—३॥ अत्—मनिन् ॥ उणा. ४—१५३ ॥ अत्, सातत्य गमने । भ्वा० प० से० ॥ धातुसे उणादि मनिन् प्रत्ययसे आत्मा शब्दबनाहै अतति निरन्तरं कर्मफलानि प्राप्नोति व्याप्नोति वा स आत्मा आत्मने हितमात्मनीनम् ॥ आत्मनः संबद्धम् आत्मनि अधिकृतं वा अध्यात्मम् ॥

आत्माका जो श्रेष्ठभाव और श्रेष्ठ ऐश्वर्य है उसको अध्यात्म कहतेहैं; तथा आत्मासे संबद्ध हो वा आत्मासे जो एक भावमें हो सोभी अध्यात्म्य होताहै. इसलिये गीता अध्याय आठमें अर्जुनके जो सात प्रश्न हैं उनमें किमध्यात्मं—पुरुषोत्तम यह एक प्रश्नहै. हे पुरुषोत्तम अध्यात्म क्या है ? जिसके उत्तरमें कृष्णजी कहतेहैं कि " स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते "

अध्यात्मको स्वभाव कहाजाताहै स्वस्य भावः स्वभावः, जीवात्माके स्वभावको "अध्यात्म" कहतेहैं. जैसे उपनिषदोंमें भी कहाहै, "अथ य एष सम्प्रसादोऽस्माच्छरीरात्समुत्थाय परं ज्योतिरुपसम्पद्य स्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यते "मै०उ०प्र०२"–२ परमज्योति जो अक्षरं परम ब्रह्म परमत्मा है, उसको (उपसम्पदा) प्राप्त होकर जीव स्वस्वरूपसे स्थिर होताहै यही उसका सम्प्रसाद है, इस भावको योग-शास्त्रकार "कैवल्यं स्वरूपप्रतिष्ठा वा चिति शक्तिः"०–यो० कै० पाद० सू० ३४ कैवल्य, स्वरूप प्रतिष्ठा वा चितिशक्ति इन शब्दोंसे बतला रहे हैं. "तदाद्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम्" यो० १-३ । सब वृत्तियोंका निरोध होकर चित्त अपने कारण प्रकृतिमें लीन होताहै तब इस जीवात्माका प्राकृत पदार्थोंके साथ सम्बन्ध नहीं रहता उस अवस्थामें वह अपने चेतन स्वरूपसे परमात्माके आनन्दको भोगताहै.

कैवल्यं-पुरुषार्थशून्यानां गुणानां प्रतिप्रसवः कैवल्यम्–यो० पा० ४-३४ ॥ जिन गुणों की प्राप्तिमें पुरुषार्थों की समाप्ति हो जाय अर्थात् समाप्त होगयेहैं भोग और अपवर्ग (स्वर्गादिफल) रूप लक्षण जिन पुरुषार्थरूप गुणों के उन गुणोंका जो प्रतिप्रसव है वह मोक्ष है. (अपने कारणमें लय हो-

जाना ) अर्थात् चित्तशक्ति की वृत्तियों का त्याग और अपने स्वरूपमें स्थिर रहना है उसे कैवल्य वा मुक्ति कहतेहैं.

स्वरूपप्रतिष्ठा-" बुद्धिसत्त्वानभिसम्बन्धात् पुरुषस्य चितिशक्तिरेव केवला तस्याः तदा तथैवावस्थानं कैवल्यमिति॥" यो० पा० ४ सू० ३४ व्यासभाष्य ॥

बुद्धि वा मनके सम्बन्ध से रहित जो ज्ञानशक्ति उसको केवला कहतेहैं उस ही ज्ञान शक्तिमें सर्वदा स्थिर रहनेको कैवल्य कहते हैं. चिति शक्ति पुरुष की मन वा बुद्धिके सम्बन्धसे रहित जो ज्ञान शक्ति है वही चिति शक्ति है, और वही शक्ति पुरुष का स्वभाव है. उस स्वभाव में स्थिर होना यही अध्यात्मप्रसाद प्राप्त होना कहा है. सूत्रकार अध्यात्म-प्रसाद का स्वयं अर्थ बतलाते हैं, जैसा कि निर्विचारवैशारद्ये अध्यात्मप्रसादः ॥ यो० पा० १-४६ ।

"वैशारद्यं" नैर्म्मल्यं वैशारद्यका अर्थ निर्मलता है. अशुद्धता रूप आवरण के मल से छुटे हुये प्रकाशस्वरूप बुद्धि सत्त्वको, रज और तम गुणके ज्ञानसे शून्य स्वच्छ स्थिति के प्रवाहको वैशारद्य कहते हैं. निर्विचार समाधिसे योगी वैशारद्य होजाता है, तब योगीको आत्मिक आनन्द प्राप्त होताहै. इस अध्यात्म प्रसादको प्रज्ञालोक तथा प्रज्ञाप्रसाद भी कहते हैं, कारण योगी जब निर्विचार समाधिस्थ होताहै तब उसको ईश्वरपर्यंत

सब भूत भौतिकादि का यथार्थ रूपमें साक्षात्कार होताहै जिस अवस्थामें ही पुरुष स्वभावके अर्थात् अध्यात्म के दृढभावको प्राप्त होता है, निर्मल अवस्थाको प्राप्त करना ही प्रसाद है. इसलिये इस अवस्थाको प्राप्त करादेनेके साधनको भी प्रसाद यही संज्ञा दिई जातीहै.

प्रसादः-यह शब्द प्र+सद् । षद्लृविशरणगत्यवसादनेषु । भ्वा० और तु० । मारना, गति और क्लेश होना-इन अर्थोंको दिखलानेकी सत्ता इस धातूमें हैं जिसमें प्रसादः यह शब्द बनता है. कृपा शान्ती शुद्धता इ० प्रसाद शब्दके रूढ अर्थ होतेहैं. प्रसाद क्या है और प्रसादसे क्या लाभ होताहै इस विषयका गीतामें जो वर्णन है सो यह है.

रागद्वेषवियुक्तैस्तु विषयानिन्द्रियैश्चरन् ।
आत्मवश्यैर्विधेयात्मा प्रसादमधिगच्छति॥

गीता० अ०२-६४

प्रसादे सर्वदुःखानां हानिरस्योपजायते ।
प्रसन्नचेतसो ह्याशु बुद्धिः पर्यवतिष्ठते ॥

गी०२-६५ ॥

रागद्वेषसे रहित इन्द्रियोंद्वारा जो विषयों को भोगताहै और उन इन्द्रियोंको अपने वशमें करलेताहै, ऐसा वशीकृतमनवाला आत्मा प्रसादको प्राप्त होताहै. ( प्रसादे.-) प्रसादके प्राप्त होनेपर इस जिवात्माके सब दुःखोंकी हानि होकर वह प्रसन्नचित्तवाला होताहै. प्रसन्नचित्तवालेकी बुद्धि निश्चयी होकर स्थिर होतीहै. सब दुःखोंसे छुटजानाही प्रसाद प्राप्त करना होता है सब दुःखोका नाश, आत्माका ज्ञान, आत्मामें गमन और आत्माकी प्राप्ती है इनको प्राप्त करना और इसके विपरीत स्थितीको क्लेशदायक समझना यह प्रसादके भूतार्थ है.

प्रसादशब्दका मंत्रद्वारा जो भाव प्रगट होता है सोभी विचार करने लायक है जैसे०-

इळे अग्निं स्ववसं नमोभिरिह प्रसत्तो वि चयत्कृतं नः। रथैरिव प्रभरे वाजयद्भिः प्रद- क्षिणिन्मरुतां स्तोममृध्याम् ॥ ऋक्० मंड०५ सू० ६० मं० १

( प्रऽसत्तः । इह । अहं ) प्रसन्न चित्तवान् इस संसारमें मैं (नमोभिः। सुऽअवसम्। अग्निम्। इळे ) श्रेष्ठ कर्मोंके साथ उत्तम

रक्षण जिससे हो उस अग्निपद्वाच्य परमात्माकी इच्छा करताहूं तब ( कृतम् । वि । चयत् ) उस किये कर्मका विवेक करनेसे ( मरुताम् । वाजयत्–ऽभिः । रथैःऽइव । नः । वहन्ति ) मनुष्योंके समूहरूप वेगवान वाह नो, जो हम लोगोंको इष्टस्थानपर पहुंचातेहैं–( तानहं । प्र । भरे । ) उनको धारण करताहूं ( प्रदक्षिणित् । अहम् । मरुताम् । स्तोमम् । ऋध्यताम् ) और श्रेष्ठ कर्म करनेके साधनको प्राप्त करनेसे मनुष्यत्वकी प्रशंसाको बढ़ाताहूं.

**चित्तस्य हि प्रसादेन हन्ति कर्म शुभाशुभम्।**
**प्रसन्नात्मात्मनिस्थित्वासुखमव्ययमश्नुत इति॥**
**मै० उ० प्र ६–२०**

चित्तकी निर्मलतासे शुभाशुभ कर्मका क्षय होताहै और निर्मल चित्तसे प्रसन्न बनाहुआ आत्मा आत्मस्वरूपमें–स्वभावमें स्थित होकर अव्यय परमात्मसुखका अनुभव करताहै.

यह सब श्रेष्ठ फल ( प्रसत्तः ) प्रसन्न अर्थात् निर्मल चित्तका है. इसलिये इस फलका वाची प्रसाद यह शब्द है. जिस कर्मसे चित्त प्रसन्न हो वही प्रासादिक कर्म होसकताहै. प्रासादिक कर्म और फलकी जो व्याख्या योगसूत्र–पा०

१-४६ में बतलायीगई है उसका भाव यही है जो वेदमंत्रोंको मन्तव्य है.

अशुद्धतारूप आवरणके मलसे छुडाकर पुरुषका जो पुरुष-भाव है अर्थात् पुरुषका जो स्वभाव है उसमें स्थिर होनेके लिये जो कर्म गुरु वा वेद बतलाताहै वह प्रासादिक कर्म होताहै और उस श्रेष्ठ कर्मोंसे निर्मल होकर बुद्धि वा मनके सम्बन्धसे रहित, जो केवल ज्ञान शक्ति है उसमें पुरुषका स्थिर होना ही " अध्यात्मप्रसाद है. आत्मा शब्दका सत्यार्थ अनात्म " शब्दके विवेचनमें बतलाया जायगा.

अधि-उपसर्गके वर्णोंको भूतलिपीसे देखनेसे उन वर्णोंमें जो ध वर्ण है वह जलतत्त्वका वाचक है और उस वर्णकी देवता यम है. जिस करके यह अर्थ निष्पन्न होताहै कि जल जैसा, पवित्र-शुद्ध और नियामक धर्मवान् है, उस भावके जैसा श्रेष्ठ भावको बतलाना यह अधि उपसर्गका भावार्थ है; और महर्षि यास्काचार्य भी अपने निरुक्तमें वही अधिका अर्थ बतलाते हैं; जैसे कि.—

" अधीत्युपरिभावमैश्वर्यं " निरू० नै० १-३

३१ **अ-विद्या** । २-३,४,५,२४.

**विद्या=विद्-क्यप् ( य )**

१ विद्–ज्ञाने. (अ० प०)
२ विद्–सत्तायाम् (दि० आ० अ०)
३ विद्–विचारणे (रु० आ० अ०)
४ विद्–चेतनाख्याननिवासेषु (चु० आ० से०)
५ विद्लृ–लाभे (तु० उ० अ)

विद् धातुको क्यप् (य) कृत् प्रत्ययसे विद्याशब्द बनता है.

**आत्मशुद्धान्तःकरणसंयोगधर्मजनितंयथार्थदर्शनं विद्या । "अतस्मिंस्तत्प्रतिभासोऽविद्या" । भोजवृत्ति योग० अ० २, ५**

आत्मा और शुद्ध अन्तःकरणके संयोगमें जो धर्म उससे उत्पन्न हुआ यथार्थ दर्शनज्ञान ही विद्या है. और एक वस्तुमें उसके रूपके प्रतिकूल वस्तुका ज्ञान होना यह अविद्या है.

विद्यासे क्या लाभ होताहै ? सो स्वयं वेदभगवान् बतलाते हैं.—

**विद्ययामृतमश्नुते ॥ यजु० ४०–१४ ॥**

यथार्थ दर्शनसे नाशरहित स्वस्वरूप और परमात्म स्वरूप प्राप्त होताहै; अथवा जिससे स्वस्वरूप और परमात्म स्वरूप प्राप्त होताहै वही विद्या है,

परमेश्वरको जाननेका जो साधन है सो विद्या है; इसलिये परमेश्वरने अपने जाननेका उपाय वा जाननेकी विद्या बतलाते हुए बहुतसे मंत्रो में विद् धातुका ही प्रयोग किया है. जैसे०-

अथा ते अन्तमानां विद्याम सुमतीनाम्॥
मानोअतिख्य आगहि॥
ऋ० मं० १, सू० ४ मं० ३

हे परमेश्वर ते+ अन्तमानाम् + सुमतीनाम् + आगहि (वयं त्वां) विद्याम+नः + अथा + + + मा + अतिख्य।

हे परमेश्वर आपके निकट अर्थात् आपको जानकर आपके समीप तथा आपकी आज्ञामें रहनेवाले विद्वान लोग जिन्हों की वेदादिशास्त्र परोपकाररूपी धर्माचरण करने-में श्रेष्ठ बुद्धि हो रही है उन आप्तों के समागमसे + हम लोग आपको + जान सकते हैं + और आप + हमको + प्राप्त हूजिये. अर्थात् हमारे आत्माओंमें प्रकासित हूजिये. + इस अवस्था के अनन्तर भी कृपा करके अन्तर्यामिरूपसे हमारे आत्माओंमें +सत्य उपदेशकी सदा प्रेरणा किया करे.

आप्तों के समागमसे पृथिवीसे लेकर परमेश्वर पर्यंत पदार्थोंके ज्ञानकी शिक्षा प्राप्त होती है वह विद्या है इस विद्या

को ग्रहण करके जो सुख पाते हैं वे अन्तर्यामी ईश्वरके उपदेश को छोड़कर कभी इधर उधर नहीं भ्रमते.

योगी को प्रथम अविद्या का ही नाश करना चाहिये इसलिये सूत्रकार अविद्याका लक्षण करके विद्याका रूप निश्चित करते हैं.

## अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या ॥ योग०सू०२-५

१ अनित्यमें नित्य बुद्धि २ अपवित्र में पवित्र बुद्धि ३ दुःख में सुख बुद्धि और ४ अनात्ममें आत्म बुद्धि को अविद्या कहते हैं.

योगसूत्र में जो अविद्या का सामान्य लक्षण करके चार भेद बतलाये हैं उनका भाष्यकार दृष्टान्तसे खुलासा करके दिखलाते हैं कि.

१ प्रकृति-सत्व, रज, तमकी एकभाव रूप अवस्था है. उस अनित्य प्रकृति के कार्य रूप जगत् में नित्यबुद्धि करना अथवा चल पृथिवीमें ध्रुव अर्थात् अचल बुद्धि करना अविद्या है.

ध्रुव सहित चंद्रतारका और सूर्य अचल और अविनाशी मानना अविद्या है.

जड और चेतन देवता अमर मानना इसको भी अविद्या कहते हैं.

तत् । एजाति । तत् । न । एजाति ॥ यजु. ४०-५

मूर्खोंकी दृष्टिसे वह ब्रह्म चलायमान ( कम्प जैसा ) होताहै परंतु वह अपने स्वरूपसे न चलायमान होताहै और न चलायाजाताहै वह परब्रह्म मात्र अपने आप स्थिर हुआ अपनी अनन्त व्याप्तिसे सब जीवोंको नियमसे चलाताहै और सब सृष्टिका व्यवहार चलाकर सबको धारण करताहै योगी कुल जगत्को चलायमान देखकर उस एकको ही साक्षात् ध्रुव दृढ है ऐसा अनुभव करता है.

२ मलमूत्रादि परम अशुचि पदार्थोंके स्थान और देहादिकमें पवित्रबुद्धि करना अविद्या कहतेहैं संसारसक्त स्त्री पुरुषोंमें अपवित्र शरीरमें जो पवित्र बुद्धि होती है सो अविद्या है.

३ दुःखरूप विषयोंमें सुख समझनेको अविद्या कहते हैं. ऐसेही पापमें पुण्य ज्ञान दुःखमें सुखबुद्धि और अनर्थमें अर्थज्ञान समझनाही अविद्या है.

४ बाह्य प्रकरणमें, सौख्यदायक इन्द्रियोंके अधिष्ठानमें, विषयोंमें, अथवा शरीरमें पुरुषके अन्तःकरण रूप उपकरणमें, वा उन उपकरणोंकी एकभावरूप मन

संज्ञक जो शक्ति है, उसमें आत्मबुद्धि अर्थात् चेतन-बुद्धि करना अविद्या है कारण ये सब अनात्म-जड़ हैं.

आभ्यन्तर प्रकरणमें व्यक्त अव्यक्त वा सत्त्वको ( व्यक्त = प्रकृतिके कार्यरूप स्थूल भूत अव्यक्त=सूक्ष्मभूत वा तन्मात्रा वा सत्व=महत्तत्त्व बुद्धि ) आत्मभाव=चेतन-भाव रूप प्रतीति करनेसे उसमें आत्माकी हानि समझना चाहिये यह न समझना अविद्या है.

भूतलिपिसे विद्याशब्दकी प्रतीति-

व्-जल + रुद्र = ज्वलनार्क } जिसमें सब प्रविष्ट हैं
इ-वायु + ब्रह्म = मातरिश्वा } वही अन्न-आधार विहै.

द्-धरा + यम = विद्युत इव त्वेषप्रतीका } दान दीपन द्योतन
अ-आकाश + ब्रह्म =मातरिश्वा } प्रगट करनेकी
सत्तावानवर्ण द् है.

शुद्ध प्रकाश वा शुद्ध सत्त्वार्थ,प्रकाश करनेकी विद् वर्णोंमें सत्ता है. वा यह सत्ता धारण करके उस सत्ताका सामर्थ्य प्रतीत करनेसे विद् यह धातु है. इसके साथ रुद्र वायु गुण धर्मका प्रकाशक य वर्ण प्रत्यय कार्य करनेके लिये संयोजित कर-नेसे विद्या यह प्रातिपदिक शब्द बनाहै इसलिये विद्यासे वही भाव प्रतीत होताहै जो उस शब्दके वर्ण समूहमें वर्णा-

र्थप्रत्यय करनेकी सत्ता है. धातु, प्रत्यय, वेद, निरुक्ति, भूत" लिपि, इत्यादि शब्दार्थ बोधक साधनोंका विचार करनेसे विद्या और अविद्याका सामान्य लक्षण होसकताहै सो यह है.

वेत्ति यथावत्तत्त्वपदार्थस्वरूपं यया सा विद्या । यया तत्त्वस्वरूपं न जानाति भ्रमाद्न्यस्मिन्नन्यंनिश्चिनोति यया साऽविद्या "

जिससे पदार्थोंका यथार्थ स्वरूप बोध होवे वह **विद्या** और जिससे तत्त्वस्वरूप न जान पडे अन्यमें अन्य बुद्धि होवे वह **अविद्या** कहाती है.

३२ अभि-निवेश ( शः ) । २-३, ९ ।

अभि-नि-विश = प्रवेशने ( तुदा. प. अ, ) आभि और नि उपसर्ग पूर्वक विश धातुसे अभिनिवेश शब्द बनता है.

सब प्राणी मात्र जिस मार्गको दिशाको वा, अपने मुख आगल जिस भावको पकडकर उसमें प्रवेश करतेहैं उसे अभिनिवेश कहते हैं. वह भाव क्या है सो सूत्रकार स्वयं बतलाते हैं.-

## स्वरसवाही विदुषोपि तथा रूढो ऽभिनि-वेशः ॥ योग. पा. २–९ ॥

विदुषः । अपि । तथा । आरूढः । स्वरसवाही । अभिनिवेशः ।

पण्डितों तथा मूर्खोंभी जिसको प्राप्त करतेहैं उस अपने स्वभावको प्राप्त करनेवाला जो भाव है उसे अभिनिवेश क्लेश कहते हैं.

## सर्वप्राणिन इयमात्माशीर्नित्या भवति मानभूवं भूयासमिति । ०–व्या. भाष्य.

सब प्राणी आत्महित चिन्तन सदैव करतेहैं. सब मैं न हूं यह नहीं किन्तु मैं हूं मैं कभी न मरूं यह हितचिन्ता करतेहैं. पण बिना मृत्युका दुःख भोगे, यह अपना हित-चिन्तन होनाही असम्भव है. इस हितचिन्तनसे पूर्वजन्मका अनुभव प्रतीत होताहै. यह मृत्युका भय प्राणीमात्रमें देख-नेमें आताहै. जो प्राणियोंमें समान पायाजाताहै यह मरणभय ही अभिनिवेश क्लेश कहाताहै.

भूतार्थ०–विश्= व= रुद्र देवता युक्तजल इ= ब्रह्म देवता युक्त वायु इन दो वर्णोंसे वि वर्ण बना है रुद्रधर्म युक्त

वायु स्वरूपी जल तत्त्व ही भेदक धर्मवान् होता है इस विवर्णके धर्मको श् वर्ण विशेष स्पष्ट करता है. जो सोम देवता युक्त वायु भूत दर्शक वर्ण है. भेदक द्रव्य अति सूक्ष्म होनेसे सबमें प्रवेश करते हैं, विश् धातुके वर्णों में सबमें प्रवेश करने की सत्तादर्शक धर्म दिखलाने की सत्ता होनेसे विश् धातुका प्रवेशने यह अर्थ अन्वर्थक ही है.

३३ अ- नित्य. २-९

**नियमेन नियतं वा भवं नि-त्यप्=नित्य**
**वा०- त्यब् नेर्ध्रुवे ॥ अव्ययात्त्यप् ॥**
**पा० अ० ४, २, १०३**

इस पाणिनि सूत्रपर यह वार्त्तिक कहा है. कि नि अव्यय प्रातिपदिक से ध्रुव अर्थ में त्यप् प्रत्यय होवे जैसे. निरन्तरं भवं-नित्यं, ब्रह्म. न नित्यं अनित्यं जो ध्रुव नहीं है निरन्तर नहीं है वह अनित्य है अध्रुव में ध्रुव बुद्धि करना अविद्या है महर्षिव्यास " अनित्याशुचि० इस योग सूत्र पर भाष्य करते हुए कहते हैं कि-

"अनित्ये कार्ये नित्यख्यातिः । तथा ध्रुवा पृथिवी ध्रुवा सचन्द्रतारका द्यौः, अमृता दिवौकस इति"

अनित्य अर्थात् अध्रुव में अविद्या से ध्रुव बुद्धि होती है उसके दृष्टान्त देते हैं. पृथिवी, चन्द्र, तारका और सूर्य जो अध्रुव हैं उनमें ध्रुव बुद्धि तथा देव और देवता अमर हैं वैसी बुद्धि भी विपरीत बुद्धि होती है. परंतु पृथिवी आदिमें जो तत्त्व है वह नित्य होने से पृथिवी आदि कार्य भी नित्य प्रतीत होताहै. परंतु यह स्थिति अतत्त्व वित् बुद्धिकी है. इसलिये महाभाष्यमें ऋषि पतञ्जलि नित्य शब्दका व्याख्यान करते हुए कहते हैं कि–

"ध्रुवं कूटस्थमविचाल्यनपायोपजनविकार्यनुत्पत्त्यवृद्ध्यव्यययोगि यत्तन्नित्यमिति । तदपि नित्यं यस्मिस्तत्त्वं न विहन्यते । किं पुनस्तत्त्वम् तद्भावस्तत्त्वम् । आकृतावपि तत्त्वं न विहन्यते" ।

जो ध्रुव, कूटस्थ, अविचल, अनपायि, उपजन, अविकारी, अनुत्पत्ति, अवृद्धि और अव्यय युक्त न हो वह नित्यसंज्ञक हो. तथा जिसका तत्त्व नाशरहित हो वहभी नित्य कहाजाताहै, तब तत्त्व क्या पदार्थ है. पदार्थमें जो सत्ता है वही तत्त्व है सत्तासामान्य है वह सत्ता नाश रहित है. सत्ताही नाशरहित होनेसे सत्ता जो तत्त्व है वहभी नाश-

रहित है संसारकी आकृति अर्थात् चालक शक्ति नित्य है इसलिये संसार अनित्य नहीं होसकताहै. मात्र तत्त्वके नित्य होनेसे संसारके रूप प्रवाहसे नित्य होते हैं.

सिद्धशब्दार्थ संबन्धके लिये भी वही उपरोक्त नित्यका लक्षण यथावत् बोधप्रद है जैसे.–

**" यन्नित्यं पदार्थ मत्त्वैष विग्रहः क्रियते सिद्धे शब्दार्थ सम्बन्धे चेति "**

सबकी नित्यता नित्य है ऐसा जो जानता है वही सबको अनित्य नहीं समझेगा परंच सबको प्रवाह से नित्य जानलेगा. इसही तत्त्वसे सिद्धशब्दके शब्दार्थ सबन्धको ऋषि नित्य समझतेहैं और नित्य अर्थको पातेहैं.

**१ आयुः + न + प्राणः + नित्यः । ऋक् मं. १ सू. ६६–१ ।**

**२ क्रतुः + न + नित्यः । ऋक् मं. १ सू. ६६–३**

**३ पतिम् + न + नित्यम् । ऋक् मं. १ सू. ७१–१**

१ जीवनहेतुके जैसा प्राण ( नित्यः सिसक्ति ) अविनाशी होनेसे हेतुको धारण करके संयोग करताहै.

२ ज्ञान और कर्म जैसा स्वभाव भी नित्य है. ज्ञान कर्म और स्वभाव द्रव्यके आधारपर स्थित होनेसे उनका आधार नित्य होनेसे वे नित्य होते हैं.

३ पालक नित्य होनेसे उसकी पालनशक्ति भी नित्यकार्य करनेवाली होतीहै.

भाव यह है कि एकज मात्र नित्यरूपसे अस्तित्वमें होतो उससे उपजन पायेहुये गुण कर्म स्वभाव नित्यही प्रतीत होते परंतु एकसे अधिक नित्यके संयोगस्वरूपी संसार होनेसे संसारमें अनित्यता पायीजाती है. सारांश संयोगी कार्यको नित्य समझना और असंयोगी तत्त्वको अनित्य समझना अविद्या है. और इससे विपरीत जो ज्ञान है वह विद्या है.

न और त यम देवता और प वरुणदेवता धर्मप्रकाशक वर्ण हैं. नियमन धर्मका स्वीकार जिसमें हो उसका वाचक नित्य शब्द है. इसलिये निरुक्तकार नि वर्णकी निरुक्ति "निः परः । नि. दै. १–१४ । दिखलातेहैं नि परके लिये सर्वस्व अर्पण करनेकी क्रिया बोधक वर्ण होनेसे अग्नि शब्दका यह तृतीय वर्ण है. अर्थात् जहां अपने लिये कर्म नहीं है

वहां नित्यता और अपने लिये कर्म होताहै वहां अनित्यता धर्म होते हैं, यह नित्यानित्यका सार है.

३४ अ-शुचि. । २-५।

ईशुचिर् पूतीभावे । दि. उ. से. ॥ शुद्ध पवित्रभाव अर्थवान् धातुसे शुचि शब्द बनताहै. तथाशुचौ परमबीभत्से काये शुचिख्यातिः । योगभाष्य ॥ अपवित्रमें पवित्र बुद्धिको अशुचि बुद्धि कहतेहैं-

उक्तञ्च " स्थानाद्बीजादुपष्टम्भान्निस्यन्दा-
न्निधनादपि । कायमाधेयशौचत्वात्पण्डि-
ता ह्यशुचिं विदुः " ॥ योग भाष्य ॥

मल मूत्रादि परम अशुचि पदार्थोंके स्थान हैं उस देहादिमें पवित्र बुद्धि करना अविद्या है.

अग्निः शुचिव्रततमः शुचिर्विप्रः शुचिः कविः
शुची रोचत आहुतः ॥ ऋ. म. ८ सू. ४४, २.

सबसे शुद्ध और पवित्र कौन है सो वेदभगवान् स्वयं बतलातेहैं ( अग्निः ) भौतिक अग्नि सूर्य्य, विद्युत् और आत्मस्वरूपी ज्ञानाग्नि जो परम आत्मा है सो ही शुद्धता

आर पवित्रताकी पराकाष्ठा है. तथा ( विप्रः कविः ) मेधाविजन और ( हुतः ) यज्ञ कार्यमें प्रज्वालित किया हुआ अग्नि परम पवित्र और वे स्वयं शुद्ध होनेसे अन्यकोभी शुद्धि के हेतु होते हैं.

विप्र की निरुक्ति—.

विप्रं विप्रासोऽवसे देवं मर्ता स ऊतये।
अग्निं गीर्भिर्हवामहे ॥
ऋक्० अ० १० ६ अ० ८ ३६

वपति धर्म्ममिति विप्रः=मेधावि वा ( डुवप् बीजसन्ताने छेदने च ) खेतमें वा स्त्रीमें बीज बोना यह धातु काटने अर्थको भी बतलाताहै.

विप्रं विप्रासोऽवसे विदुर्वेद विन्दतेर्वेदितव्यं विमलशरीरेण वायुना विप्रस्तु हृत्पदमनिलयस्थितमकारसहितमुकारं पूरयेन्मकारनिलयं गतं विप्रं प्राणेषु बिन्दुसिक्तं विकसितं वहति तेजः प्रभं कनक-

पद्मेष्वमृतशरीरममृतजातस्थितमभृतवा-
चामृतमुखे वदन्ति ॥
निरु॰ परि॰ अ॰२-२२

जो मेधावी जन धर्म्मका बीज बोनेका कार्य्यकर्त्ता विप्रका रक्षक और सहाय्यक जो शुद्ध और पवित्रतम परमात्मा है, उसको जानतेहैं, और उसको प्राप्त होनेका कर्म करतेहैं, वे योगीजन प्राणवायुका निरोध करके त्रिदंड जो सत्त्व, आत्म और शरीर है उनको विमल करके, हत् कमलमें प्राप्त होनेवाले महान् आत्माका वाचक जो अकार सहित उकार है उसको मकारसे आवृत करके उस ओंकार वा प्रणव बीजसे प्राणको हृदयमें संकुचित् और शरीरके बाहर विकासित करके वह्नितेजके जैसा हत्कमलमें शुद्ध और निर्मल स्व शरीरसें प्रकाशित होतेहैं. उस स्थितिमें जब योगी स्थित होताहै तब वह अमृतशरीरी अमृतमें स्थित होनेसे जो अमृत नित्य वाणी है, उस वाणीको अमृत मुखसे बोलतेहैं. वेद इन शुद्धात्माको ही विप्र जानो यह उपदेश करता है.

उस ओंकार शुद्धतेजका प्रभाव ऋषि मैत्र्युपनिषद्में वर्णन करतेहैं " अथ कस्मादुच्यते वैद्युतो यस्मादुच्चारितमात्र

एव सर्वं शरीरं विद्योतयति तस्मादोमित्यनेनैतदुपासीतापरिमितं तेजः ॥ मै० प्र०" ७–११ ओंकार के उच्चारणसे ही सर्व शरीर प्रकाशित होताहै इसलिये उस अपरिमित तेजके लिये ओंकारकी उपासना करे, जो सर्व शुद्धिका हेतु है.

"अग्ने आशुशुक्षणिः शुचिजायसे" अग्निरिव शीघ्रकारी पदार्थः पवित्राचारः सन् सर्वेषामुन्नतिकरो भवति त्वमग्ने—आशुशुक्षणिराशु इति च शु इति च क्षिप्रनामनी भवतः । क्षणिरुत्तरः क्षणोतेराशु शुचाक्षणोतीति वा सनोतीति वा । शुक् शोचतेः । तथा हि वाक्यसंयोगः आ इत्याकार उपसर्गः आशु शोचयिषुरिति । शुचिः शोचतेर्ज्वलतिकर्मणः । नि० नै० अ०६–१ ॥

त्वमग्ने०—ऋक् अष्ट०२ अ०५ वर्ग १०

इस ऋक् मंत्रसे निरुक्तकार शुचि शब्दकी निरुक्ति बतलातेहुये कहतेहैं कि—अग्निका ( भौतिक और आत्मिक )

स्वभाव ही है कि उसके सान्निध होतेहुये शीघ्रतासे वा तत्-क्षणमें दुःखका क्षण-अर्थात् नाश होताहै. शु वर्ण क्षिप्र-शीघ्र कार्यका वाचक है. जो स वर्ण वाच्यके सान्निध्यका उत्तर कार्य उसी क्षणमें दुःख वा मलिनताका नाश करके निर्मल करनेका होताहै. इसलिये जो शुद्ध, निर्मल वा पवित्र करताहै वह 'शुक्' का सत्तार्थ है. वाक्यार्थके लिये शु से आ उपसर्गसे आशु शीघ्र कार्यदर्शक शब्द बनताहै. आशु, निघंटमें अश्वनाम वाचकमें पढाहै. परंतु शु वर्ण अव्यय-वाचक हो तब शीघ्र अर्थका द्योतक होताहै. शु-शीघ्रे=शु पठ आशु-शीघ्राऽर्थे आश्वध्यापय सार यह है कि शुचिः शब्द ज्वलनकर्मवाचक है और इससे विपरीत कार्यका वाचक अशुचिः शब्द है.

आत्माओंमें-परमात्मा, मनुष्योंमें-नृपति, राजमान्योंमें-विद्वान् ( वेदज्ञ ), प्रकाशक द्रव्योंमें-विद्युत, जलोंमें-मेघ, पाषाणोंमें-रत्न, वनोंमें-चंद्रमा ( सोम ), और औषधीमें-सूर्य ( उष्ण ) शुद्ध होतेहैं और उनके सान्निध जो आतेहैं उनको वे शुद्ध करतेहैं.

३५ अनात्मसु. २-५

न+आत्मः । तस्मान्नुडचि ॥ पाणि० ६-३-७४

तस्मात्-लोप हुये नञ्के तकारसे परे अजादि उत्तरपदको नुट्का आगम हो न अश्वः अनश्वः । न आत्मा=अनात्मः । जो आत्मा नहीं है, वा जिसमें आत्मता नहीं है वह अनात्म है.

सातिभ्यां मनिन्मनिणौ ॥ उणा० ४-१५३.

इस उणादि सूत्रसे अत् धातुसे मनिण् प्रत्ययसे आत्मा शब्द सिद्ध होताहै. अत् सातत्यगमने ॥ भ्वा० प० से. । निरन्तर गमन अर्थात् ज्ञान, गमन और प्राप्ति अर्थोंको दिखलानेकी सत्ता अत् धातुमें है.

"अतति निरन्तरं कर्मफलानि प्राप्नोति व्याप्नोति वा स आत्मा"

जो सदैव ज्ञानी है. जो निरन्तर कर्मफलोंको प्राप्त करता रहताहै और जो निरन्तर सबमें व्याप्त है सोही आत्मा है.

**आत्मा देवानां भुवनस्य *गर्भो यथावशं चरति देव एषः ॥ ऋ०मं०१०सू०१७०,४.**

पुरुषविधाः और अपुरुषविधाः भुवनकी-ब्रह्माण्डकी जो देवता है उनका जो अन्तर और बाह्य स्वीकार कररहाहै और

---

* नोट-गिरति गृणात्युपदिशतीति गर्भः ।

पुरुष विधा देवताओंका जो उपदेश है वह आत्मा है. इस एक आत्माके वश होकर सब देव अपना व्यवहार कररहेहैं.

जड देवता तो उस एक आत्मासे जो नियत किईहुई दिशा है उसपर चलतेहुये अपने गुण, कर्म, स्वभावको कायम रखके जगद्व्यवहार चलारहे हैं परंतु चेतन देवता उस आत्माके उपदेशसे विरुद्ध जितने अंशमें जातेहैं उतनाही दुःख उठारहेहैं और संसारको दुःखमय बनारहे हैं.

इस वेदोपदेशसे अत् धातुके* धात्वर्थकी सत्यता प्रतीत होतीहै--आत्मा शब्दके सत्यार्थको जानना हो तो वेदवाणीसे लेकर सामान्य वाग्व्यवहारमें अर्थबोध करनेके लिये नियुक्त कियाहुआ आत्माशब्दका अर्थ अत् धातुके किस भावका दर्शक है यह प्रथम देखना चाहिये जैसे निरन्तर सबमें प्राप्त और सदैव ज्ञानी यह भावदर्शक आत्मा शब्द हो तो उस भावमें वह परमात्माका वाचक समझना चाहिये. निरन्तर कर्मफलोंको प्राप्त करताहै वह परमात्माकी अपेक्षा अल्पज्ञ होनेसे जीवसंज्ञक आत्मा शब्द होताहै आत्माको अपर आत्मा वा भूतात्मा कहतेहैं.

---

* "धातुर्द्युतानात्" । ऋ०मं० १०-१८१-१-२

नोट-जो अपना प्रकाश करनेमें समर्थ हो वह धातु है.

अस्ति खल्वन्योऽपरोभूतात्माख्यो योऽयं सिताऽसितैः कर्म फलैरभिभूयमानः सदसयोनिमापद्यता इत्यवाञ्च्योदूर्ध्वा वा गतिर्द्वन्द्वैरभिभूयमानः परिभ्रमतीति०—पञ्चतन्मात्राभूतशब्देनो-च्यन्ते—तेषां यत् समुदायं तत् शरीरमित्युक्तमथ यो ह खलु वा व शरीर इत्युक्तं स भूतात्मेत्युक्तम् । अथामृतोऽस्यात्माऽ-ब्विन्दुरिव पुष्करा इति ।—अथ अन्यत्राप्युक्तं यः कर्त्ता सोऽयं वै भूतात्मा करणैः कारयितान्तःपुरुषः । मैत्रा० उ० प्र० ३–१–२

शुद्ध अशुद्ध कर्मोके फलोंको भोगता हुआ दृश्य और अदृश्य अर्थात् जिसमें आत्मव्यवहारकी प्रगटता है और जिसमें आत्मव्यवहार प्रगट नहीं दिखताहै इन योनिओंमें प्राप्त होकर ऊर्ध्व अधो वा दोनोंके बीचकी गतिमें प्राप्त होताहुआ भ्रमण करताहै उस आत्माको भूतात्मा कहतेहैं. पञ्चतन्मात्राको भूतशब्दसे कहाजाताहै और उन तन्मात्राका जो समुदाय है उसको शरीर कहतेहैं जहां शरीर कहाजाताहै वहां आत्मा शब्दसे भूतात्मा समझना चाहिये. उस भूतात्माका भी जो आत्मा है वह सर्वत्र होता-हुआ भी कमलपत्रके उपरके जलबिन्दुवत् अलिप्त है. इसलिये वह परम आत्मा है. अन्यत्रभी कहाहै कि जो

कर्त्ता है सो अन्तर्यामी स्थित होताहुआ भूतात्मासे कुल ब्रह्माण्ड चलारहाहै.

परंतु ज्ञान कार्यरहित सर्वत्र व्याप्त वा सर्वत्र व्याप्त हो रहाहै. इस भावमें आत्माशब्द सूत्रात्मा-महान् आत्मा वा प्रधान आत्माका वाचक होताहै.

इन पर और अपर आत्माका वेदपुरुष स्वयं उपदेश कररहा है सो यह है.

परात्मा-

चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः । आप्रा द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च॥ ऋ. मं० १ सू० ११५-१ । योऽन्तरिक्षं द्यावापृथिवी चाप्राः परिपूरितवान् अस्ति सः सूर्य इव विज्ञानमयः जगतस्तस्थुषश्च आत्मा आनीकं देवानां मित्रस्य वरुणस्याग्नेश्चित्रं चक्षुरुदगात्.

जो आकाश प्रकाश और भूमिलोक को अच्छे प्रकार परिपूर्ण किया है अर्थात् आप उनमें भररहाहै उसको सूर्य

के समान ज्ञानका प्रकाशक, विज्ञान से परिपूर्ण और जंगम, स्थावर, अर्थात् चराचर जगत्का आत्मा जानो वह नेत्र से देखने में नहीं आता परंतु विद्वान् और अच्छे २ पदार्थों वा मित्रके समान वर्त्तमान सूर्य वा आनन्द देनेवाले जल चन्द्रलोक और अपनी व्याप्ति आदि पदार्थों वा विद्युतादि अग्नि वा सब पदार्थों का अद्भुत भाव दिखलाने वाला है, वह आत्मा ( उत् अगात् ) उत्कृष्टतासे अर्थात् श्रेष्ठ कर्मों से प्राप्त होता है.

## अपरात्मा—

### मात्वा तपत्प्रिय आत्मापियन्तं मा स्वधि- तिस्तन्व आ तिंष्टिपत्ते !–

### ऋ० १–१६२ १२०–२१

तव प्रिय आत्मा अप्रियन्तं वा मा तपत्०—न वा उ एत- न्म्रियसे न रिष्यसि यदि यौ ते मन आत्मा वा युञ्जां०— हरीपृषती अभूतां यस्ता वुपास्थात् ।

यदि जो तुम्हारे मन वा आत्मा यथायोग्य योग्यता प्राप्त करनेमें लगाना हो तो. मनको प्राणापान वायुमें और आत्मा को शांतता और शुद्धतादि गुणस्वरूपवान् तथा जलवत्

शांतताका अभिस्राव करनेवाले परमात्मामें युक्त करे. इस प्रकार विधिपूर्वक आचरण करतेहैं वे ( एतत्स्वरूपं प्राप्य न वै म्रियसे०— ) शुद्ध चेतन स्वरूपको प्राप्त करके नहीं मरते ( न उ रिष्यसि ) अथवा तो न किसीको मारतेहैं. ये ( सुगेभिः पथेभिः ) योगाभ्याससे समाहित आत्मा होनेसे दिव्य योगी जनोंको प्राप्त होतेहैं और उस योगमार्गपर चलतेहुये अपने आत्माको परमात्मामें युक्त करतेहैं अर्थात् मोक्ष पायेहुये होतेहैं. यह **अपर आत्मा है.**

१ विश्वात्मा, २ भूतात्मा, ३ आत्मा ( मायामयं येषां सक्तस्तु भूतात्मा न स्मरेत परं पदम् ॥ मै. प्र. ४—२

भूतात्मा मायामय आत्मामें आसक्त रहता है तबतक वह विश्वात्मा जो परम्—आत्मा है वा जो परम् पद है उसका स्मरणभी नहीं करता है तब उस पदप्राप्तिका कर्म कब होसकताहै. उस पदप्राप्तिका कर्म न होनेसे इष्टका लाभ होना असम्भावित है.

अविद्याका स्वरूप बतलातेहुये महर्षि व्यास महाराज आत्मा और अनात्माको जो भाव बतलातेहैं सो यह है.

**तथा अनात्मन्यात्मख्यातिर्बाह्यप्रकरणेषु भोगाधिष्ठाने वा शरीरे पुरुषोपकरणे**

वा मनसि अनात्मन्यात्मख्यातिरिति तथै-
तदत्रोक्तंव्यक्तमव्यक्तंवासत्त्वमात्मत्वेनाभि-
प्रतीत्य तस्य सम्पदमनुनन्दत्यात्मसम्पदं
मन्वानस्तस्य व्यापदमनुशोचत्यात्म व्या-
पदं मन्वानः सर्व्वोप्रतिबुद्ध इति॰—

व्या॰ भा॰ योगसूत्र पा॰ २ सू॰ ५

अनात्मा में आत्मबुद्धि करना यह अन्तरात्म ख्याति ( विचार ) है.

पर और अपर आत्माका उपरोक्त भाव यह बतलाता है कि जो आत्मा है ( सर्वत्र हो ) परंतु पर और अपर आत्मा न हो ( पर और अपर आत्माके धर्म जहां न प्रतीत हों ) वह अनात्मा है. जैसे " न ब्राह्मणः अब्राह्मणः " जिस आत्माका अस्तित्व ब्रह्मयोनिमें ( मनुष्ययोनिमें ) हो परंतु ब्राह्मण वर्णके आकर्षणत्व, निराकरणत्व और सहनशील-त्वादि धर्म जो उदारता, धैर्य्य और धर्मबुद्धिसे प्रगट होते हैं वे न हों वह अब्राह्मण है. अथवा अमित्रशब्दसे मित्र नहीं है यह बतलायाजाताहै परंतु मित्रका अभाव

है ऐसा आशय इससे कदापि नहीं निकलता है अर्थात् अमुक मनुष्यका अस्तित्व तो है परन्तु उसमें मित्रधर्म नहीं है यह अभिप्राय अमित्रका है. इसी प्रकारसे अनात्मा-काभी भाव समझना. परमात्मामें जीवात्मा की भावना करना वा जीवात्मामें परमात्मा की भावना करना वा इन दोनोंकी मायामय आत्मामें भावना करना यह अनात्म ख्याति है. एक वस्तुमें उसके गुण कर्म और स्वभाव के विपरीत धर्मकी भावना करना यह जैसा, अविद्या का स्वरूप है ठीक वैसा ही एक आत्मा में उसको विपरीत वा प्रतिकूल गुण कर्म और स्वभाव का ज्ञान होना ही अनात्म बुद्धि है.

अन्तरात्म ख्याति ( विचार ) बतला कर अब बाह्यप्रक-रणमें जो आत्मविचार का प्रभाव है उसका स्वरूप बतलाया जाता है. जैसे–

इन्द्रियोंके अर्थ और आधार जो शरीर है उनमें तथा पुरुष की ( जीवात्मा की ) जो चौविस प्रकार की शक्ति हैं और उन शक्तिओंका समावेश जिस एक ज्ञान शक्तिमें होता है. उस शक्तिको सृष्टिमें व्यवहारमें लाने के अर्थ जो अन्तःकरण ( अन्तः साधनमन, बुद्धि, चित्त और अहं-

कार ) है उनमें सब जगत् के साथ व्यवहार करनेका कार्य कर्तृक केन्द्र मन है, इसलिये उस मनकी प्रजापति यह संज्ञा है परंतु यह महान् शक्तिभी आत्माका बाह्य जगत्के साथ संबन्ध करनेका साधन होनेसे वह आत्माकी अपेक्षा अनात्मत्व है. उस अनात्मत्वमें आत्मबुद्धि करना भी अविद्या है. व्यास भगवान् लिखतेहैं कि०—

और भी कहा है कि व्यक्त वा अव्यक्त सत्त्व ( अन्तःकरण, और पञ्चतन्मात्रा ) आत्मत्वके जैसे प्रतीत होते हैं. उस हालतमें आत्माको आनन्द भी होताहै उसको आत्मसम्पद्–आत्माकाही व्यापार समझतेहैं. परंतु यह हालत आत्माकी मृत्यु अवस्था है. आत्मा और अनात्माका जन्म और मृत्यु क्या है इस विषयको जानलेनेसे ही उस अनात्माके व्यापारमें आत्मबुद्धि करनेसे आनन्द सा मालूम होताथा वह वास्तविक सत्य आनन्दके आगे दुःख ही है ऐसी प्रतीति होतीहै कारण प्रकृतिका जन्म वही चेतनात्माका मृत्यु है और चेतन आत्माका जन्म वही प्रकृतिका मृत्यु है. इस गूढ आशयको जाननाही आत्माको आत्मा समझना है.

भूतलिपिसे विचार करनेसे आकार वर्ण भूतोंका परम आश्रय जो आकाश भूत है उस वर्गका वर्ण है यह देखा-

जाताहै उस वर्णकी शक्ति विरंचि-ब्रह्मा है अवर्णके साथ त् वर्णका मेल करनेसे अत् यह धातु बनताहै. त् वर्णसे निरन्तर गति और गन्धन धर्मवान् भूत जो वायु है, उसमें भी उस धर्मको नियमन करनेवाली देवता यम है यह बोध होताहै तब अत् वर्णमें ब्रह्ममें जो निरन्तर गति वा गन्धन कार्य होताहै उस कार्यको नियामक सत्ताके साथ व्यवहार करनेलायक जो तत्त्व है उनको दिखलानेकी सत्ता है यह प्रतीत होता है. अत् धातुसे जो मन प्रत्यय होताहै उससे अर्थात् मकारसे, अत् वर्णसे जो भाव प्रगट होताहै उस भावका स्वीकार और प्रकाश करनेका प्रत्यय वाचक म् वर्ण होनेसे आत्मा यह उन वर्णोंका अन्वर्थक प्रातिपदिक बनाहै यह निश्चित होताहै. अर्थात् आत्माका वही सत्यार्थ है जो अत् धातु और मन् प्रत्ययसे प्रगट होताहै.

३६ अदृष्ट जन्म-वेदनीय--२-१२

दृष्ट-दृश कर्मणि क्त = देखाहुआ, निश्चित कियाहुआ अनुभूत प्रत्यक्ष, और-अ-दृष्ट = समझनेमें वा जाननेमें जो अति गहन है सोही अप्रत्यक्ष है.

प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष कर्मोंका समूह क्लेशका मूलहै. उनका जन्मस्थान जानने योग्य है. कर्मोंका जन्मस्थान और कर्मोंके उत्पत्तिस्थानसे विरुद्ध व्यवहार करनेवालोंके स्थितिका वेद वर्णन करताहै.—

**असौ योऽवसर्पति नीलग्रीवो विलोहितः। उतैनं गोपा अदृश्रन्नदृश्रन्नुदहार्य्यः स दृष्टो मृडयातिः ॥ यजु० अ० १६–७**

असौ+यः+अवसर्प्पतीत्यवऽसर्प्पतिः दुष्टेभ्यो विरुद्धं गच्छति+ नीलग्रीव इति नीलऽग्रीवः=शुद्धकण्ठस्वरः यस्य सः+ विलोहित इति विऽलोहितः=विविधैः शुभगुणकर्मस्वभावै रोहितो वृद्धः+उत+एनम्+गोपाः+अदृश्रन्+अदृश्रन्=समीक्षेरन्+ उदहार्य्य इत्युदऽहार्य्यः=या उदकं हरन्ति ताः+सः+दृष्टः समीक्षितः+मृडयाति=सुखयतु नः ।

( यः अवसर्पति ) जो दुष्ट कर्म उत्पन्न करानेवाली प्रकृति है उससे विरुद्ध जाता है ( नीलग्रीवो विलोहितः ) आकाशवत् शुद्ध स्वरवान् होनेसे विविध शुभ गुण कर्म स्वभावसे वृद्धत्व पाया हुआ ( उत ) और ( अदृश्रतु अदृश्रत उदाहार्य्य ) शुभ कर्मको देखने और विचारनेवाले होनेसे जिस लानेवाले अर्थात् विषयोंको लानेवाले जो स्वर हैं ( एनम

गोपाः ) इसका रक्षक है ( सः दृष्टा ) वह देखाहुआ हो तो वही हम सव धार्भिकों को सुखी करता है.

जो दुष्टोंका ( दुःष्ट कर्मोंका ) विरोधी श्रेष्टों का प्रिय दर्शनयि द्रष्टा होता है वह सवको प्रसन्न करता है. जिससे वह सब विरोधाभावको जीत सकता है ऐसे आत्माके आराधनासे ही श्रेष्ठ कर्मोंकी प्राप्ति होती है.

अव प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष कर्मोंका जन्मस्थान महर्षि व्यास महाराज वतलाते हैं सो चिन्तनीयहै. वे द्रष्टा होनेसे उनका उपदेश वेदमन्त्रोंके अनुकूल ही होताहै. इसलिये निरुक्तकार कहते हैं कि०-

"साक्षात्कृतधर्माण ऋषयो बभूवुः" निरु० १ । २० जो धर्म और अधर्मकी ठीक २ परीक्षा करने बाले धर्मात्मा और यथार्थ वक्ता होते हैं. तथा जिन्होंने सब विद्या यथा-वत् जान ली थीं वेही ऋषि हुये हैं.

"ऋषिप्रशंसा चैवमुच्चावचैरभिप्रायैर्ऋषीणां मंत्रदृष्टयो भवन्ति" ( निरु० ७ । ३ )

ऋषिलोग गूढ और अल्प-सूक्ष्म और स्थूल परा, अपरा, अथवा वहिरंग और अन्तरंग गुण,कर्म, और स्वभावके अभि-प्राय युक्त मंत्रोंके अर्थोंको यथावत् जाननेसे प्रशंसाके योग्य होतेहैं और उन्हीं ऋषियोंकी मंत्रोंमें ( दृष्टि ) अर्थोंके विचारमें

पुरुषार्थ से यथार्थ ज्ञान और विज्ञान की प्रवृत्ति होती है; इसी से वे सत्कार करने योग्य भी हैं. ऋषि संप्रदायद से ऋषि-वेद मन्त्रों का ज्ञान और विज्ञान प्राप्त करना यही ऋषि ओंका सत्कार है.

## "तत्र पुण्यापुण्यकर्माशयः कामलोभमोह-क्रोधप्रसवः स दृष्टजन्मवेदनीयः"

काम, लोभ, मोह क्रोधसे जो धर्म और अधर्म कर्म जन्म पाताहै उस कर्मको दृष्टजन्म वेदनीय कहते हैं. कारण वह कर्म शीघ्र परिपाकको प्राप्त होता है. जैसे०— "मन्त्रतपःसमाधिभिः निर्वर्तितः ईश्वरदेवतामहर्षिमहानुभावा-नामाराधनाद्वा यः परिनिष्पन्नः स सद्यः परिपच्यते पुण्यक-र्माशय इति"

वेदज्ञानसे इन्द्रियोंको निराहारी और स्वयं स्वधर्माचारी और समाधियोंसे आचरित जो कर्महै वह ईश्वर. सिद्धपुरुष वा मुक्त आत्मा, महर्षि—मंत्रद्रष्टारः और सदाचारी आत्मा-की आराधना अर्थात इनका यथायोग्य सन्मान करनेमें जो कर्म पूर्ण हो वा सिद्ध हो सो शीघ्रही परिपाकको प्राप्त होताहै वह पुण्यकर्माशय है।

" तथा तीव्रक्लेशेन भीतव्याधितकृपणेषु वा महानुभावेषु वा तपस्विषु कृतः पुनः पुनरपकारः स चापि पापकर्माशयः "

जैसे तीक्ष्ण क्लेशसे किसीको पीडनेसे, भय प्राप्त, रोगी और कृपणोंमें, जिनको विश्वास है उनमें या श्रेष्ठ पुरुषोंमें अथवा योगियोंमें बारबार अपकार करे सो पाप कर्माशय है सो भी शीघ्र परिपाकको प्राप्त होताहै.

" तत्र नारकाणां नास्ति दृष्टजन्मवेदनीयः कर्माशयः"

परंतु नारक पुरुषोंका नीचसे नीच कर्मोंका आचरण करनेवाले पुरुषोंका कर्मसमूह फल प्रत्यक्ष जाननेयोग्य नहीं है कारण वह शीघ्र परिपाकको प्राप्त नहीं होताहै.

" क्षीणक्लेशानामपि नास्त्यदृष्टजन्मवेदनीयः कर्माशयः "

जिनके क्लेश क्षीण होगये हों उनका भी कर्मसमुद्र फल प्रत्यक्ष जानने योग्य नहीं है उन कर्मोंका भी शीघ्र पाक

नहीं होता है इसी हेतुसे उनका कर्माशय जानना अप्रत्यक्ष वा अति गहन है. कर्मका परिपाक शीघ्र न हुआ हो तो जो कर्म शेष रहेगा उसका जाती, आयुः और भोग यह फल हैं इसलिये श्रेष्ठ कर्म वे हैं जिनका शीघ्र पाक हो और मूल शेष न रहें.

दृशिर् प्रेक्षणे । भ्वा० प० अ० । दृशीति वा दृशुर्दर्शकः । ज्ञान और विज्ञानसे देखताहै वा दिखलाताहै वह दृशिः वा दृशु है. द्+ऋ+श्+इ+र्=दृशिर् धातु पांच भूतोंके पांच वर्णसे बनाहै. पांचो भूतों का, देवताके साथका ज्ञान और विज्ञान जिसमें हो वह दृशु है, दृशिः भाव दिखलाने की सत्ता दृशिर् धातुके वर्ण समूहमें है.

द्रष्टृदृश्ययोः संयोगो हेयहेतुः ॥ योग० पा० २-१७ देखनेवाला और जिस वस्तुको देखे इनका जो संयोग है वह त्यागका हेतु है इस सूत्रके भाष्यमें ऋषि, द्रष्टा, दृश्या और दृश्यम् इन शब्दोंका भूतार्थ बतलातेहैं—

द्रष्टा०—द्रष्टा बुद्धेः प्रतिसंवेदी पुरुषः—बुद्धिके लक्षणसे ज्ञानका विचार करनेवाला पुरुष द्रष्टासंज्ञक होताहै ।

दृश्या०—दृश्या बुद्धिः=बुद्धि ही दृश्या है.

दृश्यम्०-सत्वोपरूढाः सर्वे धर्माः तदेतद्दृश्यम्=सब धर्म्मका स्थिर सत्त्व वोही दृश्य है "अयस्कान्तमणिकल्पम्" निर्मल वा दूषित स्फटिक मणिके समान जैसी बुद्धि हो वैसी और उसके सन्निध स्थिर वा अस्थिर सत्त्व हो उस भावसे बुद्धि पुरुषको उपकारी वा अपकारी होती है.

उस दृश्यमें द्रष्टा अनुभव कर्म्म विषयताको प्राप्त करके स्वतंत्र होता हुआ भी अपने रूपसे भिन्न जो दृश्यका रूप होता है उस रूपको प्राप्त करके परतंत्र वनताहै. यह अनादि दृश्य शक्ति का अनादि द्रष्टाके अर्थके लिये संयोग है वह दुःखका कारण है इसलिये त्याग करने लायक है. उस संयोग का त्याग किया हो तो यह कर्म अत्यन्त दुःख का प्रतीकार करने लायक होनेसे दुःख हेतुका ही नाश करनेवाला होताहै तो फिर दुःख क्यों होगा.

३७ अनागतम् । २–१६ । ३–१६

अतीतानागतम् । ४–१२ ।

नआगतम्–अनागतम् अप्राप्त.

अतीत इ–क्त– इत इण् गतौ ( अदा प० अ ) धातुसे कर्म्ममें क्त प्रत्ययसे इत शब्द वनताहै अति + इत=अतीत लघन अर्थमें अति उपसर्गसे अतीत शब्द वननेसे पीछे गयाहो

सो अतीत है " अतीतानागतज्ञानम् " पीछे गया हो और होने वाला हो उस ज्ञानको अतीतानागतज्ञान कहाजाताहै इन दोनों को भूत और भविष्यत् ज्ञान भी कहा जाता है. धर्म परिणाम, लक्षणपरिणाम और अवस्था परिणामों में संयम करनेसे योगिओंको यह ज्ञान होता है इसलिये योगी पुरुष भूत और भविष्यत् ज्ञानसम्पन्न कहे जाते हैं.

## अतीतानागतं स्वरूपतोऽस्त्यध्वभेदाद धर्माणाम् । योग, पा० ४–१२

भूत और भविष्यत् स्वरूपसे हैं. गुणोंके मार्ग विभिन्न होनेसे गुणी एक काल होनेपर भी भूत भविष्यत् और वर्तमान काल प्रतीत होते हैं और यह कालविभाग गुणीके वस्तुस्थितिके ज्ञानमें बड़े सहायक हैं यदि यह न हो तो किसी वस्तुका निश्चयात्मक ज्ञान न हो.

वस्तुके स्वरूपका सर्वथा नाश नहीं होता अर्थात् संसारमें किसी वस्तुका अत्यन्त अभाव अथवा अभावसे किसी वस्तुका भाव कहीं भी नहीं देखते हैं जो असत् है अर्थात् जिसका अभाव है उसके कारण जाननेमें बुद्धिकी प्रवृत्तिही नहीं होती है और सत् पदार्थ है अर्थात् जिसका भाव है

उसका अभावके साथ सम्बन्ध भी नहीं होता. जिस रूपका भाव है वह अभावको क्यों कर प्राप्त हो सक्ता है.

इन सिद्धांत बातोंसे यह जाना जाता है कि सत्के अभाव न होनेसे और असत् की उत्पत्ति न होनेसे, धर्मी अनेक अवस्थाको परिणीत होनेसे भी सत् स्वरूप रहता है उस सत् रूप धर्मीमें धर्म तीन कालके मार्गसे रहता है. तथा वह कालभी अपने रूपको त्याग नहीं करता है जैसे वर्तमान मार्गमें स्थित वासना और कर्मादि केवल भोग्य भावमें स्थित रहते हैं वैसे भूत और भविष्यत् भेदसे कार्य और कारण भावको धारण करते हैं अर्थात् वर्तमान मार्गके ही स्वरूपका प्रकाश, भूत और भविष्यत् है वह प्रकाश एककालके मार्गमें दो अन्य मार्गोंका नहीं हो सकता है. परंतु गुणीमें धर्मके सम्बन्धसे होसकताहै. अतः एक गुणी एक काल ( नित्य ) होनेपर भी उसके गुणोंके मार्ग भिन्न भिन्न हैं इस प्रकार गुणगुणीकी वस्तु स्थितिके विचार योगीको अतीत और अनागत ज्ञान होता है योग शास्त्रमें इससे यह निश्चित कियाहै कि मोक्षपर्यंत भी धर्मरूपसे चित्त एकही रहता है बदलता नहीं चित्तके धर्मके मार्ग भिन्न २ होते हैं. इसलिये शुद्ध चित्तके धर्म में परिणाम का हेतु कथ

है फल क्या आया है, आश्रय क्या है और किस प्रकारके वासना का आलम्बन किया है, इस रीतिसे लक्षण परिणाम और अवस्था परिणामको संयमसे जाननेसे योगी भूत और भविष्यत् ज्ञान सम्पन्न होताहै.

द्रष्टा दृशिमात्रः शुद्धोपि प्रत्ययानुपश्यः ।
योग० पा० २ सू० २०

द्रष्टा बुद्धिकी वृत्तियोंका साक्षी है आत्माकी शक्ति परिणाम रहित है तथापि परिणामिनी बुद्धिकी वृत्तियोंके संयोगसे परिणामिनी प्रतीत होती है. अर्थात् दर्शन शक्ति और दृश्य शक्ति ( आत्मा और बुद्धि ) मात्र शुद्ध होते हुये भी धर्म, लक्षण और अवस्था परिणामके ज्ञानके विना उनका अन्य रूप भान होता है और इन परिणामी रूप ज्ञानका भान होनाही अतीत अनागत ज्ञान है जिस ज्ञानका एक योगी मात्र अनुभव ले सकता है.

३८ अपवर्गार्थम्, २–१८ ।
वृज्–घञ्=वर्ग । अप + वर्ग + अर्थम्=
अपवर्गार्थम्.

वृजी- वर्जने ( अदा. रुधा. चुरादि. गण ) अप-पृथग्भावे अप उपसर्ग पूर्वक वृजी वर्जने इस तीन गणस्थ धातुसे

अपवर्ग शब्द बनता है. त्याग करनेका जो है उससे पृथक्भावमें आत्माकी जो क्रिया होती है सो अपवर्ग है. अपवर्गक्रियासे जिनका त्याग करना होता है उस त्याग कर्मसे जो आत्मभाव प्रगट होता है वही अपवर्ग कर्मका अर्थ है. भोग और त्याग यह दोनों बुद्धिमें रहने वाले हैं इन दोनोंसे जिस किसी भावको अपनेमें आरोपित करता है उस भावके फलोंका वही भोक्ता होता है वास्तविक न पुरुषमें बन्ध है वा न मोक्ष है.

अपवर्गे तृतीया । अष्टा० २-३-६

क्रियाऽपवर्ग इति वक्तव्यम् । साधनापवर्गे मा भूत् मासमधीतोनुवाको न चानेन गृहीत इति । महाभाष्ये ।

अपवर्ग-फल प्राप्त होनेपर क्रियाकी समाप्ति होना गम्यमान हो तो काल और अध्व ( मार्ग ) वाचीके अत्यन्त संयोगमें तृतीया विभक्ति हो. साधन अपवर्ग न होनेसे वहां तृतीया न हो " मासेनाधीतोऽनुवाकः " यहां अपवर्ग ग्रहण है. परंतु "मासमधीतोनुवाकः" यहां अपवर्ग ग्रहण नहीं है ।

व्याकरण शास्त्रमें भी काल और मार्ग वाचीके अत्यन्त संयागमें जो क्रिया हो उसकी अपवर्ग संज्ञा है. प्रकृति ( धातु ) प्रत्यय और उपसर्ग का विचार करनेसेही यह संज्ञा अन्वर्थक है यह जाना जाता है.

भोग ( स्वीकार ) और मोक्ष ( त्याग ) का हेतु सूत्रकार स्वयं बतलाते हैं.

प्रकाशक्रियास्थितिशीलं भूतेन्द्रियात्मकं भोगापवर्गार्थं दृश्यम् । योग. पा० २ सू० १८.

प्रकाश, क्रिया और स्थितियुक्त भूत इन्द्रियों का मूल कारण भोग और अपवर्ग ( त्याग क्रिया ) के जो हेतु हैं. उसे दृश्य कहते हैं. इन हेतुका स्वीकार करनेवाली होनेसे बुद्धिको दृशा कहते हैं और पुरुष दृशाका अध्यारोप करने वाला होनेसे द्रष्टा कहाजाताहै. दृश्य दृशा और द्रष्टा, इनके स्वरूपके निश्चयनिमित्त इस योगशास्त्रकी प्रवृत्ति है. इस योग-शास्त्रके सहायतासे दृक् दृशा और प्रतिकरण ( अपवर्ग क्रिया ) जो द्रष्टा संसारमें जानता है सोही दुःखनाशमें उपाय करता हुआ भेदसे उत्पन्न होनेवाले दुःखको नहीं प्राप्त होता है.

" प्रकाशशीलं सत्त्वम् " सतो गुण प्रकाशस्वभाव वाला है. " क्रियाशीलं रजः" रजोगुणका स्वभाव क्रियाकारित्व है " स्थितिशीलन्तम इति " तमोगुणका स्वभाव आलस्य धर्म युक्त है. यह सब एकाएकी नहीं रहते किन्तु एक दूसरेके

आश्रयी भूत रहते हैं इसलिये अवस्थान्तरको धारण करनेवाले हैं, संयोग और विभाग धर्मवान् हैं जब एक प्रधान होता है तब अन्य उसमें लय होजाते हैं और अनुमानसे दूसरोंकी विद्यमानता जानी जाती है जगत्के सब कार्य इन तीन गुणोंके आश्रयसे होते हैं और ये गुण बुद्धिमें रहते हैं तथापि भोग और अपवर्गका भोग करनेवाला जीव है. इसलिये जीव को ही कार्यकर्त्ता कहा जाताहै. जय और पराजय योद्धाओंमें रहती हैं तथापि राजामें आरोपित होती हैं. इस ही प्रकारसे बन्ध और मोक्ष बुद्धिमें होतेहैं परंतु पुरुषमें आरोपित होते हैं. इसलिये अपवर्गका लक्षण कहाहै कि०—

" विवेकख्यातिपूर्विका संसारनिवृत्तिरपवर्गः " विवेकख्याति पूर्वक संसारकी निवृत्ति अपवर्ग है. और "अविभागोपन्नं भोगः" किसी गुणके भागको न समझना भोग कहाता है भोग करनेवाले वस्तुका और भोक्ताके स्वरूपका निश्चय हो जानेको मोक्ष कहतेहैं. भोग और भोक्तासे भिन्न और कुछ विचार द्रव्य नहीं है अनुभव द्रव्य तो जरूर है सोही परम आत्मा है.

वृजी वर्जने इस धातुसे जो वर्ग शब्द बनताहै उससेही वृजन शब्द होता है इस धातुसे वेदमें अनेक मंत्रोंमें प्रयोग

आते हैं. निघण्टुमें वृजनं बलनाममें बतलाया है. संसारमें अनेक प्रकारके बल होते हैं परंतु सब बलसे योगबल श्रेष्ठ है उस बलका उपदेश ऋग्. मं. १ सू० –१६५–१६६ में बतलाया है.

वयम्+ईशम्+वृजनम्+जीरदानुम् च+विद्याम् ॥

हमलोग+विद्या और योगज+बल+और जीवनको अर्थात् जीवके स्वरूपको प्राप्त होवें विद्या और योगज बलसेही जीवात्मा अर्थात् भोक्ता अपने शुद्ध स्वरूपको प्राप्त करताहै. भोग्य वस्तुका ज्ञान लेतेहुये प्राकृतिक सत्ताके बल-पर, योगजबलसे अंकुश रखकर स्वसत्ता प्राप्त करना यही अपवर्ग है.

इन्द्रदेव अपने बलसे, अगस्त्यऋषिको अर्थात् कुटिल गामिनी प्राकृतिक शक्तिके ऋषित्व–गत्यादि व्यवहारको जिस प्रकारसे नियमित करता है सो दिखलाकर इन्द्रसंज्ञक जीवात्माको अपने कर्त्तव्यका, वेद बोध करता है सो यह है-

**प्रयदित्था महिना नृभ्यो अस्त्यरं रोदसी कक्ष्ये नास्मै । सं विव्य इन्द्रो वृजनं नभूमा भर्ति स्वधावाँ ओपशमिव द्याम् ॥ ऋग. मं. १–७३–६**

( यद्य इन्द्रो ) जो यह सूर्य ( वृजनं न भूम संविव्ये ) नाशवंत वस्तुओंका स्वीकार नहीं करता ( स्वधावानोप-शमिव द्यां प्रर्भात्त ) धारण करनेमें समर्थ इन्द्र अत्यन्त सम्बद्ध–मिलेहुये पदार्थोंके समान अदितिको ( द्यौः, अन्त-रिक्ष, माता, पिता, पुत्र पञ्चजना विश्वेदेवाः जातम और जानित्वं ई० अदिति की विभूतियां हैं. ) धारण करता है ( अस्मै कक्ष्ये रोदसी नारं पयसि ) इस लिये प्रकाश और अप्रकाश भौलोक अपनी २ कक्षामें परिपूर्ण तौरपर चलते हैं ( इत्था महिना नृभ्योऽरस्ति ) इस प्रकार वर्त्तन करतेहुये अग्रगामी मनुष्यो अपनी महिमासे परिपूर्ण समर्थ होते हैं.

नाशवान्–सत्त्वरहित वस्तु सूर्यसे दूर भागती है परंतु सत्ववान् वस्तु सूर्यका स्वीकार करती है और सूर्य इन वस्तुको धारण करता है. मनुष्योंको उचित है कि नाशवान् वा सत्वरहित वस्तुमें अपना बल व्यर्थ खर्च न करे परंतु सत्ववान् वस्तुको अपने सामर्थ्यसे समर्थ कराके उनको अपने २ कक्षामें चलानेका सामर्थ्य प्राप्त करायके स्वयं अपने स्वरूपमें शुद्ध रहकर अन्तरात्माका आनन्द भोग करे यही अपवर्ग क्रिया है.

वृजी धातुमें व् कार जलबीज है ऋ जल वाचक स्वर है इन दो वर्णसे वृ बनाहै जिसमें रुद्रधर्म प्रधान ब्रह्मा देवता है

इन वीज और स्वरके साथ घोष वर्ण ज् मिलानेसे वृज् धातु बनताहै धरा धर्मवान् प्रजापति देवत्व जो पंच भूत ही होते हैं उसका वाचक ज् वर्ण है उस ज् को स्वर और जत्व शक्ति देनेवाले व् और ऋ वर्णके सम्बन्धसे बलप्रदर्शक वृजी धातु वनता है परंतु इस प्राकृतिक बल संभोगसे आत्मा जड न बने इस भाव दर्शानेके लिये वृजी धातुका वर्जने यह अर्थ ऋषि बतलाते हैं प्राकृतिक वस्तुके जो बलरूप है वही चेतन आत्माको हेय है. त्याग स्वरूप है. इस त्याग करने लायक वस्तुके बल मेरे लिये भोग करने लायक नहीं हैं यह भावना जिस क्रियामें आत्माकी दृढ बन जाती है वह अपवर्गार्थ है.

३९ अ–विशेष २–१९

शिष--भ्वा०–हिंसार्थाः

शिष–चुरा०–असर्वोपयोगे.

वि–पृथग्विशेषार्थयोः० विगतः, विशिष्टः वि उपसर्ग पूर्वक शिष धातुसे विष धातुसे विशिष् शब्द बना है निरूप निर्देश लक्षणव्याख्या वा परूपणा, महती गुरुता प्रखरता तीक्ष्णता घनता, चंडता ई० विशिषसे अर्थ निकलतेहैं. अर्थात् जिसमें इस विशिष्टसे प्राप्त अर्थ का धर्म हो वह उसमें विशेष है जिसके धर्म अन्तर्हित हों वह अविशेष है विशेष–अविशेषद्वारा

भोक्ताके स्वरूपके निश्चयनिमित्त सूत्रकार भोगद्रव्यके गुण और लिंग अवस्था बतलातेहैं जैसे.

विशेषाविशेषलिंगमात्रालिंगानि गुणपर्वाणि ।

योग० २-१९

विशेषअविशेष, लिंग और अलिंग गुणकी अवस्था है. उन विशेषादि अवस्थाका भाष्यकार खुलासा करते हुये बतलातेहैं कि,

आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी यह पंचभूत हैं शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, पञ्चभूतोंकी अविशेष तन्मात्र है. उनका विशेष स्वरूप श्रवण, त्वचा, नेत्र, जिह्वा और नासिका यह बुद्धि ( ज्ञान ) इंद्रियां हैं. वचन हाथ, चरण, गुदा और उपस्थ यह पांच कर्मेन्द्रिय हैं और ग्यारहवां मन यह है. यह सब अस्मिताके अविशेष लक्षणके विशेष गुणोंकी १६ विशेष अवस्था हैं, अविशेष अवस्था ६ हैं जैसे, शब्द, स्पर्श, रूप और गन्ध, यह तन्मात्रा एक, दो, तीन, चार और पांच लक्षण युक्त है जिनकी शब्दादि पांच अविशेष अवस्था हैं और छठी अवस्था इनका अस्तित्व वा विद्यमानता अस्मिता मात्र है. यह छे सत्तामात्र महान आत्माके छे अविशेष परिणाम हैं और जो परम अविशेष

लिंगमात्र है वह महत्तत्त्व है. उस महत्तत्त्वमें उक्त गुण सत्ता मात्र आत्मामें स्थिर होकर वढीहुई अवस्थाको प्राप्त होकर प्रगट होते हैं और जब इनका पुनः लय होता है तब उस ही सत्तामात्र आत्मामें स्थिर होके निसत्तासत्त्व अर्थात् अहश्यके समान रहते हैं जिसको सत् और असत् कुछ भी नहीं कह सकते हैं इस कारणसे यह अलिंग अवस्था वा प्रधान अवस्था कहलातीहै. प्रतीत होना लिंगावस्था और लय होना अलिंगावस्था है, अलिंग अवस्थामें पुरुषार्थ हेतु नहीं है.

प्रथम पुरुषार्थता का कारण होताहै पुरुषार्थसे यह अलिंग अवस्था नहीं होती. और यह अवस्था पुरुषार्थसे नहीं होती इसलिये नित्या कहीजातीहै विशेष, अविशेष और लिंग यह तीन अवस्थाएं प्रथम पुरुषार्थ हेतु होती हैं. वह हेतु अवस्थाओंका निमित्त कारण है इससे यह तीन अवस्था अनित्या कहाती हैं.

सर्व धर्मको धारण करने वाले असत्को प्राप्त नहीं होते और न उत्पन्न होते हैं. व्यक्तियों हीसे भूत, भविष्यत् और अव्यय आगम वाली गुणोंके अनुसार स्वभाव वाली उत्पत्ति विनाश स्वभाववालोंके स्वभावके समान स्वभाववाले प्रतीत होते हैं.

विशेषरूप महाभूत और इद्रियां हैं. अविशेषरूप तन्मात्रा तथा अन्तःकरण है लिंगरूप बुद्धि है और अलिंग रूप अव्यक्त अर्थात् कारण प्रकृति है. योगीको इन चारों भेदोंका ज्ञान होना चाहिये. जिस्से उसको भोगद्रव्यके स्वरूपका निश्चय होजानेसे अपने शुद्ध स्वरूपकी प्रतीति होगी. इस प्रकारके अपने शुद्ध स्वरूपसे ही आत्मा परम आत्माका अनुभव करता है. अन्यथा नहीं.

तदभावात् संयोगाभावो हानं तद्दृशेः कैवल्यम् ॥
योग. २--२९ ॥

भोगद्रव्यका अदर्शन (अज्ञान) बन्धका कारण है. उसका दर्शन होनेसे चित्तकी निवृत्ति होती है उस चित्त निवृत्तिसे बुद्धि और आत्माके संयोगका अभाव होताहै उस हान हेतुका दर्शन होनेसे बन्धका अवसान होताहै तब केवल स्वरूप वा मोक्षप्राप्ती होतीहै.

हान हेतुका दर्शन, बन्धनका अवसान और कैवल्य प्राप्तिके लिये दृश्य पदार्थोंसे आत्मा भिन्न है ऐसा विचार होना चाहिये, जिसको विवेक ख्याति अथवा हानका उपाय कहतेहैं मिथ्याज्ञानके बीजका विवेक ख्यातिसे नाश होताहै. वो पुनः उत्पन्न नहीं होता यही मोक्षमार्ग है और यही हानोपाय है.

अ–विशेष। २–१९ शेष्–शिष्–अच्. शिष् हिंसार्थे. भ्वा-प. से.। और शिष् असर्वोपयोगे. चु. उ.से.। इन धातुओंको अच् कृत प्रत्ययसे शेष यह गुणवाचक शब्द बनताहै. जो पृथक् होते २ बचजाताहै वा सर्वसामान्यतया उपयोग वा कार्य व्यवहार करसकतेहैं उससे जो पर हो वह शेषसंज्ञक होताहै. इसलिये शेष शब्द मृत्युका वाचक होताहै. मुक्ति वा मोक्ष भी शेषसंज्ञक शब्दका भाव होताहै. तथा शेष शब्दका पूर्ण भाव ब्रह्ममें घटताहै इसलिये शेष शब्द ब्रह्मवाचक भी होताहै वेदभी शेष शब्दकी ब्रह्मवाचक निरुक्ति जिस मन्त्रसे बतलाताहै सो यह है

अग्नीषोमा चेतितद्वीर्यं वायदमुष्णीतमवसं-पणिंगाः। अवातिरतंबृसयस्यशेषोऽविन्दतञ्ज्योतिरेकं बहुभ्यः ॥

( अग्नीषोमा ) अग्नि और चन्द्रके समान, विज्ञान और शान्ति गुणयुक्त पढाने और पढनेवाले विद्वान ( यत् ) जिस ( अवसम् पणिम् ) रक्षाआदि व्यवहारको ( अमुष्णीतम् ) धारण करते हुये ( गाः अवारितम् ) ज्ञानकिरणोंका विस्तार

कर अन्धकारका विनाश करते हुये ( बहुभ्यः एकं ज्योति ) उन अनेक पदार्थोंके ज्ञानसे एक जो सबका प्रकाशक है उसको ( अविन्दतम् ) प्राप्त करते हैं. वही ( वृसयस्य ) सूर्यके जैसा सब पदार्थोंका आच्छादन और प्रकाशक होनेसे ( शेषः ) सबका अवशेष है अर्थात् सामान्यतया सबोंका जो व्यवहार है उससे वह पर है. सोही ( तत् ) परम् ब्रह्म ( वाम वीर्यम् चेति ) स्वयं वीर्यवान होनेसे सबको बल देनेवाला है, इसी प्रकार शेष संज्ञक ब्रह्मको विद्वान मात्र जानते हैं.

शेष शब्द मोक्षका भी वाचक होता है जैसे "यः शिष्यते सः " जो बाकि रहेके सदृश हो सो ही शेष है.

**अरुषस्य वृष्णः । तस्य क्षयः पृथुरा साधुरेतु प्रसस्त्राणस्य नहुषस्य शेषः ऋ. मं ५. सू १२ मं. ६**

( अरुषस्य वृष्णः ) अहिंसक, सुखको वर्षानेवाले ( तस्य प्रसस्त्राणस्य ) अत्यन्त धर्मको प्राप्त हुये ( नहुषस्य ) मनुष्यके ( शेष ) बाकीरहे के सदृश ( पृथु क्षयः ) विस्तीर्ण निवासवा- मोक्ष धाम ( साधु आ, एतु ) श्रेष्ठ पुरुष सबप्रकार प्राप्त करे.

शेषशब्द अपत्य वाचक भी होता है.

शेषः—अपत्यनाम निघं० १—१२ । अपत्यं कस्माद् पतनं भवति नानेन पततीति वा ॥ निरु. नै० अ० ३—१ ॥ तद्यथा जनयतुः प्रजैवमर्थीये ऋचा०—जिससे कुल परंपरा नष्ट नहीं होती सो ही अपत्य कहा जाता है. इस प्रजा व्यवहार दर्शक जो ऋचा है सो यह है,

## न शेषो अग्ने अन्य जातमस्ति०—

## ऋग्० मण्ड ७. सू. ४. मं. ४ ॥

हे अग्ने शेषो वा स्वकीयो न, अन्य जातमस्ति हे परमात्मन् अपने आत्मा की ओरसे शुद्ध विचार वा अपत्य नहीं होते कारण वह ( अन्यजातमस्ति ) कार्य अन्यसे उत्पन्न होता है शुद्ध विचार आपके संग वा सहायसे और अपत्य शरीर का शेष जो रस है उसके सहायसे होता है इसलिये आपको विशिष्ट कहा करते हैं.

शेष शब्दको, पृथग्विशेष अर्थवान, वि उपसर्गसे विशेष शब्द बनता है.."नित्यद्रव्यवृत्तयोऽन्त्या विशेषाः। "ते च खल्वत्यन्तव्यावृत्तबुद्धिहेतुत्वाद्विशेषा एव" वैशे० प्रशस्त० पृथक् करण करते २ जो बाकी रहाजाताहै वह विशेष है. अर्थात् जिनका अन्त नित्य द्रव्यके अस्तित्वमें होताहै वे विशेष नहीं हैं

परञ्च अत्यन्त व्यावृत्त बुद्धि द्वारा ( अतिशय पृथक् करने वाली बुद्धि ) जिज्ञासु हेतु से प्रत्यय करनेसे वे नित्य द्रव्य विशेष धर्मवान हैं वैसा निश्चय होजाताहै. भाव यह है कि द्रव्य, गुण और कर्म सामान्य और विशेष होतेहैं, उनकी विद्यमानता पर और अपर बुद्धि द्वारा निश्चित करने का जो व्यवहार किया जाता है वह केवल अनित्य द्रव्य आदिमें होताहै, परंतु कार्यरूप पृथिवी आदि द्रव्योंका नाश ( अदर्शन ) होनेके अनन्तर जो कारण रूपी पृथिवी आदि शेष द्रव्य परम अणुरूपमें रहजाते हैं उन कारण नित्य द्रव्योंमें सामान्यता का व्यवहार न होनेसे वे द्रव्य विशेष ही कहा जाते हैं. इस भावको दर्शाते हुये योगसूत्रकार जो उपदेश करते है वह यह है,

विशेषाविशेषलिंगमात्रालिंगानि गुणपर्वाणि योग. पा. २-१९ विशेष, अविशेष लिंग और अलिंग गुणों की अवस्था होतीहै अर्थात् नित्य द्रव्य विशेष ही होतेहैं इसलिये उपरोक्त सूत्रके अनुवादमें भाष्यकार कहतेहैं कि.-

**तत्राकाशवाय्वऽग्न्युदकभूमयो भूतानि शब्दस्पर्शरूपरसगन्धतन्मात्राणामविशेषाणां विशेषाः ॥ व्या. भाष्य ॥**

( तत्र ) विशेषादि अवस्था ओंमें, आकाश वायु, अग्नि, जल और पृथिवी ये पञ्च भूत होनेसे अर्थात् सत्तावान होनेसे शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध ये जो भूतों की सामान्य तन्मत्रा हैं उनके विशेष स्वरूप है.

ये सत्तामात्रसे महान् आत्मामें ( महत्तत्वमें ) स्थिर होकर बढीहुई जगत् शरीर अवस्थाको प्राप्त होतेहैं और जब उनका लय होताहै तब उस ही आत्मामें सत्तामात्र स्थिर होके "निसत्तासत्वम्" अदृश्यके समान जिसको सत् और असत कुछ भी नहीं कहसते हैं यह उनकी अवस्था होनेसे, उस अवस्था को अलिंगावस्था वा प्रधान अवस्था कहलाती है.

पुरुष अपरिणामी होनेसे इन अवस्थाओंका भाव उसमें नहीं होसकताहै. मात्र पुरुषसंज्ञक जीवात्मा और परमात्मा में, व्यावृत्त बुद्धिद्वारा प्रत्यय करनेसे परमात्मा में विशेषत्व आता है. सूत्रकार जिस सूत्रमे यह भाव बतलाते हैं सो यह है.

**क्लेशकर्म्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः ॥ योग. पा. ३-२४ ॥**

जिसमें क्लेश, कर्म, कर्म के फल तथा संस्कारोंका सम्बध नहीं है वह ( पुरुष विशेष ) मुक्त जिवसे भी भिन्न ईश्वर है. महर्षि व्यास जी इस सूत्रका भाव बतलाते हुये कहते हैं.

कैवल्यप्राप्तास्तर्हि सन्ति च बहवः केवलिनः ते हि त्रीणि बन्धनानि च्छित्वा कैवल्यं प्राप्ताः ईश्वरस्य तत्सम्बन्धो न भूतो न भावी यथा मुक्तस्य पूर्वा बन्धकोटिः प्रज्ञायते नैवमीश्वरस्य, यथा वा प्रकृतिलीनस्योत्तरा बन्धकोटिस्सम्भाव्यते नैवमीश्वरस्य स तु सदैव मुक्तः सदैवेश्वर इति०—स पुरुष—विशेष इति किं च ॥

( बहवः केवलिनः ) अनेक केवली मोक्षको प्राप्त हुये तीनों कर्म्मोंके बन्धन को काटकर मोक्ष को प्राप्त हुये हैं ( ईश्वरस्य ) ईश्वरका कर्म्मादि के साथ सम्बन्ध न था और न होगा जैसे मुक्ति को प्राप्त हुये की प्रथम बन्धयुक्त अवस्था जानीजाती है, परंतु ईश्वरमें बन्ध कोटी नहीं मालूम होती है जैसे ( प्रकृतिलीनस्य उत्तरा बन्धकोटिः सम्भाव्येत ) जैसे प्रकृतिलीन योगी की प्रकृतिसे मुक्त होनेके पश्चात् बन्धकोटी का सम्भव निश्चय किया जाता है ईश्वर को ऐसा नहीं वह तो स-

देव बन्धन रहित है किसी कालमें उसका ऐश्वर्य्य नष्ट नहीं होता. इसलिये जिसका समानता वा न्यूनता से रहित ऐश्वर्य है वह ईश्वर है ( स च पुरुषविशेषः ) इस हेतुसे जीवों से विलक्षण ईश्वर है.

धरा, जल और अग्नि के व्यवहारका क्रमसे धारण, स्तंभन और भेदन क्रियाके नष्ट होनेसे लय होकर शेष वायु और आकाशमें जगत् * के द्रव्य अविद्यमान स्थिति में रहते हैं उन लोक समूह के शेषरूप अणुओंसे पुनः सर्व विद्यमान पदार्थोंमें सत्तारूपसे व्याप्य रहै हुये प्राणापान, अग्नि वायु वा सूर्य चंद्र इनसें प्रेरित किया हुआ मनचक्र पांचो प्राणों के द्वारा सातचक्र का व्यवहार चलाता हुआ यह शरिर रूपी विमान अन्त रिक्षमें सुखरूप गमन करता है, उन नित्य भूतोंके वाच्य श्—इ और ष् ये वर्ण हैं जिनसे शिष् धातु बना है भूतलिपिसे इन वर्णोंके भूत और देवताका विचार करनेसे धातुके भूतार्थकी अन्वर्थता ज्ञात हो सकती है.

४० अनु—पश्य ॥ पा. २—२० ॥

---

* ऋग्० मंड २ सू० ४० मं ३ का यह सार भूत अर्थ है.

अनु०—का भूतार्थ अनुशासन संख्या २ में और पश्य अदृष्टजन्म—वेदनीय संख्या ३६ में देख लेना.

४१ अ—नष्टं । पा. २—२२ ॥

नष्ट—नश्—क्त । णश् अदर्शने । दि. प. से ॥

अदर्शन अर्थवाचक नश् धातुको निष्ठा प्रत्ययसे नष्ट रूप बनताहै. जिसका अदर्शन होताहै उसको नष्ट कहाकरतेहैं. अदर्शनं लोपः । अष्टा० अ० १ पा० १ सू० ७४ लोपको अदर्शन समझना चाहिये, अदर्शन अत्यंत अभावसूचक नहीं होताहै. इस भावको स्वयं योग सूत्रकार बतलातेहैं

**कृतार्थं प्रतिनष्टन्तदन्यसाधारणत्वात् ॥**
**यो० पा० २—२२ ॥**

पुरुषार्थसे अपना अर्थ सिद्ध किये हुये एक पुरुषके-प्रति द्रष्टाका ( द्रष्टाको जो कर्म विषयताको प्राप्त हुआ पदार्थ है उसका ) रूपनष्ट है परंतु उसका अत्यन्त अभाव नहीं है क्यों कि दूसरोंके प्रति उसका भान होता है. इससे प्रतीत होताहै कि दृक्शक्ति और दर्शनशक्तिका संयोग अनादि है।

**पुरुषः स्वामी दृश्येन स्वेन दर्शनार्थं संयुक्तस्तस्मात् संयोगाद् दृश्यस्योपलब्धिर्या**

स भोगः । या तु द्रष्टुः स्वरूपोपलब्धिःसो पवर्गः । दर्शनकार्यावसानः संयोग इति । दर्शनं वियोगस्य कारणमुक्तम्, नात्र दर्शनं मोक्षकारणमदर्शनाभावादेव बन्धभावः स मोक्ष इति । दर्शनस्य भावे बन्धकारणस्यादर्शनस्य नाश इत्यतो दर्शनज्ञानङ्कैवल्यकारणमुक्तम्०—

यो. पा. २ सू २३—व्यासभाष्य ।

**भोगः**—शरीरका स्वामी आत्मा अपने द्रष्टासे देखनेके लिये पदार्थोंसे संयुक्त होताहै, इसलिये उस संयोगसे दृश्यपदार्थोंको दशा प्राप्त होतीहै उसे भोग कहतेहैं.

**अपवर्गः**—द्रष्टाको जो केवल अपने आत्मस्वरूपकी प्राप्ति होतीहै. उसे मोक्ष कहतेहैं.

**संयोगः**—जहां दर्शनके कार्यका अन्त होजाताहै उसे संयोग कहतेहैं.

मोक्षः-दर्शनको वियोगका कारण कहतेहैं, दर्शन अदर्शनका विपक्षी है.

अदर्शनम्-अदर्शनको संयोगका कारण कहाहै.

यहां अर्थात् योगशास्त्रमें दर्शनमात्रको मोक्षका कारण नहीं कहाहै, अदर्शनके अभावहीसे बन्धका जो अभाव होताहै उसे मोक्ष कहतेहैं.

दर्शनकी विद्यमानतामें ( बन्धकारणस्यादर्शनस्य नाशः ) बन्धका कारण जो अदर्शन है उसका लोप होजाता है ( अत्यन्त अभाव नहीं होताहै )

( इत्यतः०-इसलिये ) दर्शनज्ञानं कैवल्य-कारणमुक्तम् ) बन्धके कारणके दर्शनज्ञानको कैवल्यका कारण कहाहै.

नश्-नष्टका यथार्थ भाव वेदमंत्रसे विचार करनेसे प्रतीत होताहै सो यह है.

आ पूषञ्चित्रबर्हिषमाघृणे धरुणं दिवः ।
आजा नुष्टं यथा पशुम् ॥

ऋग्० मंड० १ सू०२३, मं० १३

( यथा कश्चित् पशुपालो ) जैसे कोई पशुओंको पालन

करनेवाला मनुष्य वा शरीर और इन्द्रियोंका धारण करनेवाला आत्मा ( नष्टं पशुं प्राप्य प्रकाशयति ) नष्टपशु वा शरीर इन्द्रियोंको प्राप्त होकर प्रकाशित करताहै ( तथाऽयमाघृणआघृणिः पूषन्पूषासूर्यलोको ) वैसे परिपूर्ण किरणोंवाला अर्थात् किरणोंके द्वारा पदार्थको पुष्ट करनेवाला भौतिक वा ज्ञान सूर्य्य ( दिवश्चित्रबर्हिषंधरुणमन्तरिक्षं ) स्वप्रकाशसे विचित्र आश्चर्यरूप अन्तरिक्ष विदित होताहै उस धारण करनेहारे भूगोलोंको ( प्राप्याजसमंतात्प्रकाशयति ) अच्छे प्रकार प्रकाशितकरताहै.

जहां कुल जगत् नष्ट होकर अविद्यमान अवस्थामें ठहरताहै तथा आत्माका ज्ञान नष्ट होकर तमरूपमें वह स्थित होताहै उसको **अन्तरिक्ष** कहाजाताहै. इस अन्तरिक्ष अवस्थाको न समझनेवाले आत्मा जगत्का अभाव मानकर अभावसे भाव-बतलानेका प्रयत्नकरतेहैं परंतु अभाव शब्दही बतलाताहै कि न भवन्ति यस्मिन् सोऽभावः ॥ जहां पर जो सत्ता प्रगटरूपमें नहींहै वहां उस सत्ताका अभाव कहाजाताहै इससे उस पदार्थकी नास्ति नहीं होना सिद्ध नहीं होताहै कारण एक स्थानमें जिसका अभाव प्रतीत होताहै उसका अन्यत्र भाव होताहै इस

लिये अन्तरिक्षमें जो २ वस्तु अविद्यमान स्थितिमें होतीहै वैसी अन्यत्र विद्यमान अवस्थामें देखनेमें आती है और उस स्थितिमें प्राणापानद्वारा व्यवहार होकर जो अविद्यमानता होगई थी उन २ वस्तु की पुनश्च विद्यमानता होती है वैसा-ही आत्माके ज्ञान अभावका अभ्याससे फिरभी भाव होता है.

षड्भाव विकार देखनेसे अभाव वा नष्टताका यथार्थ स्वरूप बोध होसकताहै.

" षड्भावविकाराभवन्तीति वार्ष्यायणि- र्जायतेऽस्ति विपरिणमतेवऽर्धतेऽपक्षीयते विनश्यतीति ॥ " निरु० नै०१-२ ॥

ऋषि वार्षायणि बतलातेहैं कि जायते आदि छ भाव विकार-में संसारकी गति होतीहै जैसे-जायते-इति पूर्वभावस्यादिमा-चष्टेनापरभावमाचष्ट न प्रतिषेधति-जिसका पूर्व भाव होता है सो ही प्रगट होताहै अर्थात् जिसका पूर्व अस्तितव होताहै उसकी प्रगटता कहीजातीहै परंतु जिसका अपर-अन्यत्र भी वा न्यून-देशमें भी अस्तितव नहीं होता वा जिसको नहीं है ऐसा कहना

नहीं होसकता है। उसकी प्रगटता नहीं कहीजातीहै अर्थात् जो है उसकी प्रगटता और अप्रगटता कही जाती है.

अस्ति—अस्तीत्युत्पन्नस्य सत्त्वस्य अवधारणं=जो प्रगट होगया है और जिसके अस्तित्व की अर्थात् भावकी ( सतो भावः ) वा प्रगट अवस्थामें ठहरनेकी हद्द निश्चित कीजाती है यह भाव अस्तिसे कहा जाता है.

विपरिणमत०—विपरिणमत इत्यप्रच्यवमानस्य तत्त्वाद्विकारं =तत्त्वमें विकार उत्पन्न होकर जहां तत्त्वावयवमें प्रचय क्रिया अर्थात् संग्रहक्रिया उत्पन्न होकर तत्त्वका अवमान अर्थात्

---

१ न त्वेवाहं जातु नासं न त्वं नेमे जनाधिपाः ॥
न चैव न भविष्यामः सर्वे वयमतः परम् ॥ गीता. अ० २–१२॥

( अहं ) मैं ( जातु न आसं ) अस्थित्वमें नहीं था ( न तु एव ) यह ठीक नहीं ( इमे जनाधिपाः ) यह राजा लोग कभीं नहीं थे यह भी ठीक नहीं ( सर्वे वयम् ) हम सब लोग ( अतः परम् ) इसके अनन्तर ( न भविष्यामः न च एव ) न होंगे यह भी ठीक नहीं अर्थात् हम पूर्व थे तब अभी हैं और अभी हैं इस लिये आगे भी होंगे यही जायते का भाव है.

तिरोभाव होकर जो अवयवका अर्थ प्रगट होता है सो ही विपरिणमत भाव विकार कहा जाता है.

**वर्धत०**-वर्धत इति स्वाङ्गाभ्युच्चयं सांयोगिकानां वार्थानां वर्धते विजयेतेति वा वर्धते शरीरेणेति वा=जिसमें अपने शरीरावयवोंका सब प्रकारसे एकत्र करनेका कार्य चला रहता है वह वर्धन भावविकार है. वह योगी आत्मामें ज्ञान वृद्धिरूपमें होती हो वा अन्यत्र शरीरावयव वृद्धि रूपमें होती हो उसको वंर्धन भाव कहा जाता है.

**अपक्षीयत०**-अपक्षीयत इत्येतेनैवव्याख्यातः प्रतिलोमं प्रतिलोम क्रिया वर्धन क्रिया से विरुद्ध भावमें होती है. जीस भाव को क्षय होने वाला भाव विकार कहा जाता है.

**विनश्यति०**-विनश्यतीत्यपर भावस्यादिमाचष्टे न पूर्व भाव माचष्टे न प्रतिषेधति जो विशेषस्वरूपमे आर्थात् अदर्शन स्थितिमे होताहै सो विनश्यति भाव विकार कहा जाता है जिसका अपर अन्यत्र वा न्यून देशमें आस्तित्व प्रथम था यह कहा जाता है वा जहां वस्तुका पूर्ण भाव है यह न कहा-जाता है अथवा जिसको अस्ति नहीं है यह भी कहना नहीं बनसकता है यह विनश्याति भाव है.

भाव व्यवस्था जानने के साथ अभाव के प्रकार जानने से नश्-अदर्शन का यथावत् बोध होगा. भाव सत्तावाचक शब्द है सत्तामें सामान्य व विशेष का अभाव कहा जाता है अर्थात् सत्ता सामान्य व विशेष नहीं होता द्रव्यत्वगुणत्व और कर्मत्व विशेष होने की अपेक्षासे (भाव ) सत्ता सामान्य कहा है:जैसे-

भाव०-"**भावोऽनुवृत्तेरेव हेतुत्वात् सामान्यमेव ।**"

**वै० । अ० १ । आ० २ । सू० ४ ॥**

सबके साथ अनुवर्त्तमान होनेसे सत्ता रूप भाव है वह सामान्यही है भाव अल्प देशमें भेद वा भिन्नता ज्ञान होनेका हेतु नहीं होता.

"**सदिति यतो द्रव्यगुणकर्मसु सा सत्ता**"

**वै० । अ० १ । आ० २ । सू० ७ ॥**

जो द्रव्य गुण कर्मोंमें सत् शब्द अन्वित रहता है अर्थात् है यह बोध जिससे होता है वह सत्ता है इसलिये भाव वा सत्ता से है, यह बोध होने से और कारण से कार्य उत्पन्न होने का नियम सत्य होने से, कारण सत् होते हुये भी अनेक कारणोंका संयोग भूत कार्य होने से कार्यका नित्य व सत्य मानना यथार्थ नहीं है इसलिये कार्य में अभाव व

नष्टता होने का शास्त्रकार वर्णन करते हैं कारण का नहीं. वेद भी कार्य का अभाव ही दर्शाता है कारण का नहीं कार्य द्रव्योंका जो अभाव है वह पांच प्रकार का होता है.

प्रागभाव०—"क्रियागुणव्यपदेशाभावात्प्रागसत्॥" वै० । अ० ९ । आ० १ । सू० १ ॥

क्रिया और गुण का व्यवहार न होने के पूर्व—कार्य के उत्पत्ति के पहिले नहीं है वह प्रागसत् वा प्रागभाव कहते हैं. जैसे उत्पन्न घट में क्रिया व्यवहार होता है कि घट है ई०घट कार्य उत्पन्न होने के पूर्व कारण में सत्ता न हो तो उससे उत्पन्न भी न हो सके. परंतु क्रिया के व्यवहार से होनेवाला होने की प्रतीति होने से प्रागभाव पहिले तथा यह कहा जाता है.

२ प्रध्वंसाभाव०—" सदसत् " । वै० । अ० ९ । आ० १ । सू० २ ॥

सत् होके असत् होजाता है अर्थात् जो है और नहीं रहता जैसे घट कार्य होके नष्ट होजाय प्रध्वंसाभाव कहाजाता है. प्रथम सूत्रमें जो नहीं था उसका वर्णन किया इस सूत्रमें जो है और नही रहता उसका वर्णन किया है सत् में क्रिया और गुणों का व्यवहार होकर जैसे घट है यह कहा जाता है इस के फुट जाने से सत् क्रिया होगई थी उस का अभाव होता है इसलिये उसको प्रध्वंसाभाव कहते हैं.

३ अन्योन्याभाव०–"सच्चा सत" ॥ वै० । अ० ९ । आ० १। सू० ४

सत्–च–असत्=सत् होवे और न होवे जैसे: कोई धर्म किसी पदार्थमें होने से उसमें सत् और वह धर्म अन्यमें न होने से उस का उस धर्ममें असत् होना विदित होता है. जैसे रूप धर्म तेज, जल पृथिवी में सत् है वायु आकाशमें न होनेसे असत् है. वा जैसे गौ जाती में अश्वका अभाव अश्वमें अश्वका वा गौमें गौका भाव है इस प्रकारसे एक दूसरे में परस्परके अभाव होने को अन्योन्याभाव कहाता है.

४ अत्यन्ताभाव०–"यच्चान्यदसदस्तदसत् ॥"

वै० । अ० ९ । आ० १ । सू० ४ ॥

यत्–च–अन्यत्–असत्–अतः–तत्–असत् ॥

जो पूर्वोक्त तीनों अभावों से भिन्न है वह अत्यन्त असत् है, जिसका तीनों कालमें कभी सत् होना संभव नहीं है इसलिये उसको अत्यन्ताभाव कहते हैं.

५संसर्गप्रतिषेधः०–नास्ति घटो गेहे इति सतो घटस्य गेहेः संसर्गप्रतिषेधः० ।" वै० । अ० ९। आ० १०।सू० १० ।

घरमें: घडा नहीं अर्थात् अन्यत्र है घरके साथ घडेका

संबन्ध नहीं है. यहां संसर्गहीका अभाव है घटका अभाव नहीं है. ये पांच प्रकार के अभाव कहते हैं. ये छ भाव विकार और पांच अभाव का यथार्थ स्वरूप बोध होनेसे नष्ट और अनष्टका भी यथार्थ बोध हो सकता है और सूत्रकार योग-पा०२।सू० २२ में जो तत्त्व बतलाते हैं उसका निश्चय भी हो जाता है जैसे एक पुरुषके प्रति ( निष्टम् ) दृशा का रूप नष्ट है ( अनष्टम् ) परंतु वस्तुतः वह नष्ट नहीं है ( तदन्यसाधारणत्वात् ) क्यों कि दूसरों को उसका भान होता है इस से उसे नष्ट नहीं कह सकते हैं. न्–श् अथवा, ण्–ष् वर्ण आकाश और वायुभूतात्मक हैं भूतलिपीसे विचार करनेसे नश् धातु की अन्वर्थता प्रतीत हो सकती है.

४२ अन्य–साधारणत्वात् ॥ पा०२–२२ अन्यका भूतार्थ अनुशासन संख्या १४में देखलेना. साध–राध–साध–संसिद्धौ स्वा. प. अ. । राध्नोति । साध्नोति । प्राप्त करना, पूर्ण करना जीतलेना इ. अर्थवान् धातुसे साधारणतात्वं यह शब्द बनाहै. जो सबोंको एक सरखा होता है वह साधारण है. साधारण सामान्यवाचक शब्द है.

**सामान्यं द्विविधं परमपरञ्चेति । तच्चानुवृत्ति-प्रत्ययकारणम् ॥**

ओ३म्.

# मन और उसका बल

## मन देवता ज्ञान विषय

## प्रथम भाग.

चित्त की वृत्तियों के निरोध को योग कहते हैं. चित्त का स्वभाव तीन प्रकारका है एक प्रख्या, दूसरा प्रवृत्ति, तीसरा स्थिति अर्थात् प्रथम दृष्ट वा श्रुत पदार्थोंका विचार होताहै फिर विषयोंके साथ सम्बन्ध और पश्चात् विषयोंमें स्थिति होतीहै. उपनिषत् में भी लिखाहै किः—

" यन्मनसा ध्यायति तद्वाचा वदति ।
यद्वाचा वदति तत् क्रियया करोति यत्
क्रियया करोति तदभिसम्पद्यते "

प्रख्या अर्थात् विषय विचार भी सत रज तम गुणोंके संसर्गसे तीन प्रकारका है. उस त्रिगुणात्मक मन के स्वरूपका सद्बोध होनेसे उसके वृत्तियोंका निरोध करनेका कार्य शीघ्र साध्य होताहै इसालये योगके साथ मनका विषय जोडाहै. भोग द्रव्य का अदर्शन बन्धका कारण है. और बन्धसे छूटकर स्वरूपमें स्थिर होना यह इष्टसिद्धि है इस महान् सिद्धिमें

एक महान् भूतके अदर्शनसे अज्ञानसे व्यत्यय आता है. इसलिये उस मन संज्ञक महान् शक्तिका सत्य स्वरूप देखनेकी प्रथम आवश्यकता होती है, ऐसा जानकर मन और उसके बलका ऋषिसम्प्रदाय विचार प्रगट किया जाता है सो यह है—

" मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः ।बन्धाय विषयासङ्गि मोक्षे निर्विषयं स्मृतम् ॥ " मै० उ० प्रपाठक ६—३४

मनुष्योंके बन्ध और मोक्ष अवस्था का हेतु मन है. यह मन जब विषयासक्त होता है तब बन्धका हेतु बनताहै और विषय रहित होताहै तब मोक्ष का हेतु बनता है. इसहेतुसे सांख्यदर्शनकार कहते हैं कि,

" ध्यानं निर्विषयं मनः ॥ " अ०६—२५

वृत्तियोंसे अन्तःकरण का शून्य होना ही ध्यान है ध्येय-पदार्थ जो परम आत्मा है उसके गुणकीर्तन में चित्तका लगाना और संपूर्ण विषयरूप वृत्तियोंसे अन्तःकरणका रहित होना ध्यान है.

अन्तःकरण शुद्धिका उपाय बतलाते हुये ऋषि कहतेहैं कि:—

अपामापोऽग्निरग्नौ वा व्योम्नि व्योम न लक्षयेत्।
एवमन्तर्गतं यस्य मनः स परिमुच्यते ॥
मै० उ०१६२

जलमें जल, अग्निमें अग्नि वा आकाशमें आकाश लक्ष्य कार्यमें नहीं आताहै इसी प्रकारसे विषयरूप वृत्तियोंसे हटाकर सब के अन्तर्गत जो महत्तत्त्व ( प्राण ) है वहां मनको जो लगताहै वही जीव ध्येयको प्राप्त होताहुआ मोक्ष सुखका अनुभव करसकता है.

त्रिवृत्त अग्निमुख कर्म वही मन है:-

त्वष्टुर्ह वै पुत्रस्त्रिशीर्षा षडक्ष आस तस्य त्रीण्येव मुखान्यासुस्तद्यदेव ँ रूप आस तस्माद्विश्वरूपो नाम ॥१॥ तस्य सोमपानमेवैकं मुखमास । सुरापाणमेकमन्यस्माऽअशनायैकं तमिन्द्रो विद्वेष तस्य तानि शीर्षाणि प्रचिच्छेद ॥ २ ॥

शतपथे. १-६-२-१

त्वष्टा-त्विष्यतेऽसौ त्वष्टा सूर्यो वा इकारस्याकारं त्विष् दीप्तौ धातुसे त्वष्टा शब्द बनताहै. त्वष्टा शब्दकी निरुक्ति देखनेसे त्वष्टाका पूरा भाव ध्यानमें आताहै.

त्वष्टातूर्णमश्नुत इति नैरुक्तास्त्विषेर्वा स्याद दीप्तिकर्मणस्त्वक्षतेर्वा स्यात्करोति कर्मणः

निरु०दै० २-१३

माध्यमिकस्त्वष्टेत्याहुर्मध्यमे च स्थाने समाम्नातोऽग्निरितिशाकपूणिः ॥
निरु०दै. २–१–४

शीघ्रता से जो व्याप्य कर्म करता है सो ही त्वष्टा है. इससे त्विष कर्म और अक्ष कर्म होताहै.

त्वष्टा०–त्विष् दीप्तौ त्विष्यतेऽसौ त्वष्टा सूर्यो वा इकारस्याकारः उणा. पा० २–९६

जिस में त्विष कर्म अर्थात् दीप्ति कर्म है वह त्वष्टा है सूर्य मन. ई० त्वष्टा है.

अक्ष०–असगतिदीप्त्यादानेषु अशेर्देवने। अक्षः। अश्नुते व्याप्नोतीत्यक्षः।अक्षाणीन्द्रियाणि तुषं चक्रं शकटं व्यवहारो वा।
उणा० पा० ३–६५ ॥

इन्द्रिय, बाह्यावरण, चक्र, यान और व्यवहार आदिमें जो विविध क्रियाका एक भाव होताहै वह अक्षकर्म है. त्विष कर्म और अक्ष कर्म इन दोनों कर्म की व्याप्ति जिसमें है वही त्वष्ट्र कर्म है. अन्तरिक्ष स्थानमें जो त्विष और अक्ष कर्म होता है वहां त्वष्ट्र कर्म सौर्य कर्म कहाजाताहै और जहां पर सब क्रियाओंका एक भाव दर्शाया जाताहै उस वेदज्ञान-

के अर्थ उसकी अग्नि संज्ञा कहीजातीहै यह शाकपूणी ऋषि को अनुभव है.

त्विष और अक्ष कर्म जहां पर "तूर्णमश्नुत" अत्यन्त शीघ्रता के साथ व्याप्य कर्म बनताहै वहां त्वष्टा मन का वाचक होताहै. इसीलिये महर्षि कपिलाचार्य कहतेहैं कि–

उभयात्मकं मनः ॥ सांख्य० अ०२–२६

ज्ञान इन्द्रिय और कर्म इन्द्रिय दोनों इन्द्रियात्मक मन है. जैसा एकही पुरुष स्वस्त्रीके साथ कामी विरक्त के साथ विरक्त अन्यके साथ अन्य होताहै इसी प्रकारसे मन चक्षु आदिके संग चक्षु आदिमें एक भाव होकर दर्शन आदि वृत्तिओंसे नाना प्रकारका होताहै रूप आदिसे मल त्याग पर्यंत दोनों इन्द्रियोंके दश विषय है.

य इमे द्यावा पृथिवी जनित्री रूपैरपिꣳशत् भुवनानि विश्वा तमद्य होतरिषितो यजी-यान्देवं त्वष्टारमिह यक्षि विद्वान् ॥

यजु० अ० २९–३४

हे (होतः) ग्रहण करनेवाले जन (यः यजीयान् इषितः विद्वान्) जो अति समागम करनेवाला प्रेरणा करनेवाला

प्रेरण किया हुआ सब ओरसे विद्याको वा दिव्य गुणोंको प्राप्त ( इह रूपैः इमे जनित्री ) इस व्यवहारमें चित्रविचित्र रूपसे इन कार्योंको उत्पन्न करनेवाली ( द्यावा पृथिवी विश्वा भुवनानि अपिंशत ) विद्युत और पृथिवी आदि सब लोकोंको अवयवरूप करताहै ( तं त्वष्टारं देवम् ) उस संयोग वियोगादि अथवा प्रलय उत्पत्ति करनेहारे मन अथवा ईश्वरका ( अद्य यक्षि ) इस समय आप जिसका संग करते हैं वैसे सत्कार करने योग्य होतेहैं विश्वकी अनेक क्रिया का एक भावरूप वही अग्नि, सूर्य वा मन है. यह महान् साधन परमात्मासे जीवको मिला है उसका यथायोग्य उपयोग करनेसे जीव बन्धभावसे छूटताहै. और दुरुपयोग करनेसे आत्मामें बन्ध भाव दृढ और दृढतर होता चला जाताहै. इस त्वष्टा वा मन के स्वरूपका शतपथ ब्राह्मणमें जो स्वरूप बतलायाहै वह चिन्तनीय है.

( त्वष्टुर्ह वै पुत्रः ) त्वष्टु पवित्र कर्म कारक होताहै. उसके तीन त्विष कर्म हिंसापरक कर्म करनेवाले मूर्धादेश होतेहैं. जिसके छै अक्ष कर्म होतेहैं जो गति दीप्ती दान ई. कर्म करतेहैं. उस त्वष्टुके अपने विषयका स्वीकार वा धारण विषयो अर्थात् खनन कर्म करनेके तीन अंग होतेहैं उनको मुख

कहतेहैं. जिस कारण उसका इस प्रकारका रूप है. तिससे उसका विश्वरूप यह नाम है. इन तीन मुखके कार्य पृथक् २ हैं.

| | |
|---|---|
| १ मुख—सोमपान करता है. | ३ मूर्धादेश |
| २ " सुरापान करता है. | ६ अक्षकर्म |
| ३ " अशनायस कर्म करता है. | ३ खननकर्म |
| | १२ |

इसीप्रकार द्वादशकम का एक भाव जिसमें है उस त्वष्टु भावमें रहनेसे जीवात्माकी वा जगत्की कुछ व्यवहार साधक क्रिया उससे न बननेसे उसने क्रोधसे और परमात्माने ईक्ष-णसे उस त्वष्टुके ( मनके ) तीनों मूर्द्धादेश पृथक् कर दिये. इन तीनो मुखोंमें. एक मुख सोमपान करनेवाला सोही सोमपान करनेवाले मुख पृथक् होनेसे कपिञ्जल होगया

"गृत्समदमर्थमभ्युत्थितं कपिञ्जलः०—"

निरु. दै. ३—४।

बुद्धिको तृप्त करने का कार्य करनेमें जो तत्पर होताहै वही कपिञ्जल होताहै. इस कपिञ्जल का विश्वव्यवहारमें बभ्रुक रूप होताहै " बभ्रु इव हि सोमो राजा " सर्व दिशा-ओंमें धारण कार्य करके तृप्त करनेका जो कार्य होताहै वही अग्नि सूर्य वा मनका धारण कर्म है धारण कर्मवान् अग्निही सोमराजाका स्वरूप है.

२ द्वितीय मुख सुरापान करनेवाला होताहै. सो पृथक् करनेसे उसकी सहायक सोमशक्ति न रहनेसे वह मुख "कल-विङ्क" होगया, और ( "अभिमाद्यत्क-इव" ) सर्व भावमें मद कर्म करनेलगा इसलिये ( अभिमाद्यन्निव सुरां पीत्वा वदति ) सुराका सेवन करते हैं वे मादक वाणी रूप व्यवहार करतेहैं.

३ सुर शब्द देव और विद्वान का वाचक होता है सुनोति सवति उत्पादय त्यैश्वर्यवान् वा भवतीति सुरः। स्त्रियां सुरा मद्यं वा माद्यंत्यनेन कारणे यत् तन्माद्य। "मद-घञ्=माद।"

४ विद्याका स्वीकार करनेसे ऐश्वर्यवान् होताहै वह सुरसंज्ञावान् बनताहै. परंतु जिसकी सोमशक्ति ( वीर्यशक्ति ) नष्ट होगई है वे विद्याका स्वीकार करते हुये धारण शक्तिके न्यूनताके सबबसे मद्यपीके जैसे अंड वंड बकतेहैं. इसलिये वीर्यकी न्यूनतासे विद्याके जैसी श्रेष्ठत्व देनेवाली वस्तु मादक कार्य करनेवाली होती है. और इस कारणसे वे जन मद्यपी यह संज्ञा प्राप्त करलेतेहैं.

' मद तृप्त योगे ' अति तृप्त योग यही मादक योग होता है. परंच उस मादक योग के साथ पुंस्त्व अर्थात् वीर्यत्व

का योग हो तो वह उभय वीर्य संमिलित योगसे सुरत्व–देवत्व आताहै. और पुंस्त्व की न्यूनता से जो शेष रहता है वही स्त्रीत्व है. अर्थात् सुरा यही स्त्रीत्व का रूप है. पुंस्त्व के सहायता रहित केवल स्त्रीत्व मद्य कारक होताहै.

पुंस्त्व के अभावमें स्त्रीत्वका मादकभावदर्शन सृष्टिमें देखनेमें आताहै उनमें १ परमात्मभावना के अभावमें प्रकृति-भाव मादकभाव है.

२ सोम–वीर्य भाव के अभावमें विद्याभाव मादक भाव है.

३ सृष्टिरचनासे वातावरण की स्थिति इस बातको स्पष्ट करके बतलारही है कि वातावरणके सोभागमें (Oxygen) तेजज वायु ( २३ ) तेविस भाग होता है उसका मादक भाव नियमित करनेके लिये (Nitrogen) अज्योति वायु ( ७७ ) सत्तेतर भाग रखाहै.

यह सृष्टिरचना बतलारही है कि स्त्री शक्तिके मद कार्य को नियमित करनेके लिये कमसे कम ( $३\frac{१}{२}$ ) साडेतीन भाग पुरुष सोम शक्ति की आवश्यकता होती है. अन्य रीतीसे जानना हो तो सुरा और विजया के तत्त्वपर विचार करे, सुरा उन्माद कार्य उत्पन्न करतीहै, वीर्यको गिरा देतीहै परंतु विजया सब मदकार्य केन्द्रमें लासकतीहै कारण विजया

वंगसार है. इसलिये मदको बांधनेका उसमें धर्म है. सार यह है कि धारण कार्यका अभाव और गति (ज्ञान, गमन, प्राप्ती) का अति तृप्तयोग सोही सुरा है सुरा, कलविङ्क द्रव्यके अणुभागका विंक्त कार्य पृथक् करनेका, कार्य करनेवाला होनेसे अग्नि सूर्य वा मन का द्वितीय मुख है.

३ तृतीय मुख—अशनायस है, इस शिर का छेदन होनेसे उसमें तित्तिरिः कार्य शेष रह गया ( तरति प्लवतेऽसौ तित्तिरिः पक्षिभेदो वा तृ धातोरिः प्रत्ययः स च कित् सन्वत्कार्यमभ्यासस्य तुगागमश्च । उणा०४—१४३ ) संसार वाहक धर्मवान् यह अग्नि सूर्य वा मनका तृतीय मुख होनेसे उसकी विश्वरूप संज्ञा है.

अथ यदन्यस्माऽअशनायास । ततस्तित्तिरिः समभवत्तस्मात्स विश्वरूपतम—इव सन्त्येव घृतस्तोका—इव त्वन्मधुस्तोका—इव त्वत्पर्णेष्वाश्चुति ता एव ँ रूप ँ हि स ते नाशनभावयत्

शतपथे. कां. १—६—२५

अञ्चिघृसिभ्यः क्तः अक्तम् घृतम्
सितम्। जिघर्ति सञ्चलति दीप्यते वा
तत् घृतम् । उदकं सर्पिं प्रदीप्तं वा
सिनोति बध्नातीति सितम्। शुक्रं वा ॥
उणा० ३-९ ॥

मन्यते बुद्ध्यते यद्येन वा तत् मधु।पवित्रं द्रव्यं
वा उणा० २-११६

असौ वा आदित्यो देव मधु । बृह०
उप० ५-८ ॥

धारणधर्मवान् चंद्रशारिरी ( सोम ) और मद धर्मवान् आदित्य शारिरी ( कलविककार्योत्पादक सुरा )इन दो धर्मसे रहित अग्नि, सूर्य, वा मन का पवित्र स्वरूप जिस गति में प्रगट होताहै, कुल विश्वका वाहक कार्य जिससे होताहै, और जगत् द्रव्यके सोम वा सुरा धर्मवान् कोई भी द्रव्य उसको नष्ट भ्रष्ट नहीं कर सकता है वही त्वष्टुका तृतीय मुख है. तिस लिये उसको अशनायस धर्मवान् मुख कहाजाता है.

अष-अस गति दीप्त्यादानेषु ( भ्वा० उ० से ) अस भुवि ( अ. प. से ) गति दीप्ती दान और सत्ता अर्थवाचक धातुओं से अश्+ अन्= अशन रूप बनता है " याऽशनाया

हि मृत्युः" ( बृ० उ० ग्रा० २–१ ) जो अशना रूप है वही मृत्यु है. इस मृत्यु पद वाच्य परमात्मा से अर्चनीय संसार उत्पन्न हुआ है अशन रूप, संसार का अर्क है. इस अर्क का अर्कत्व जानता है वही सुखी होता है.

"अर्को देवो भवति यदेनमर्चयन्ति।अर्को मन्त्रो भवति यदनेनार्चन्ति । अर्कमन्नं भवति अर्चति भूतानि । अर्को वृक्षो भवति सवृत कटुकिम्ना" निरु० नै० अ० ५–४ ॥

सब भूतों का आधार और सत्कार करनेहारा जो होताहै सो अर्क है प्राण ही सब भूतों का अर्क है मृत्यु, अर्क, प्राण संज्ञावान् और अशन् धर्मवान् यही त्वष्टृ का तृतीय मुख है.

( सोम+सुरा+प्राण=अग्नि, सूर्य वा मन, यही तीन मुख के एक भाव की संज्ञा है. )

शिरः–श्रीयत आश्रीयते तत् शिरः । मस्तकम् । शिरसी, शिरांसि ।

उणा० ४–१९४ ॥

आधार वा आश्रय वाचक की शिरः यह संज्ञा होता है. इन तीनों त्रिष कर्म करनेवाले शिर परस्पर एक दूसरोंके आधार पर स्थित होते हुये कार्य करते हैं तब महान् बलवान् अवस्थामें रहतेहैं, परंतु परस्पर का आधार छोडदेते हैं तब मृत्यु अवस्था को प्राप्त होतेहैं.

**आत्माको जिंदा करना हो तो मृत्युकी उपासना करो.** सोम, सुरा और प्राण, इन तीन सत्तावान् शक्तिसे विश्वकी सब क्रिया चली है. इन तीनों क्रिया का एक भाव वही मन शक्ति है. इस लिये मनके इन तत्त्वोंको यथावत् जाननेसे मनस्वरूपी एक महान् भूत महान् शक्ति आत्माके अंकुशमें आजातीहै तब उसको इच्छापूर्वक, जहां चहाते हो उस संसारके स्थलमें वा जगत्कार्यके अन्दर जो २ कार्य बनते विगडते हैं उनमें से किसी कार्यमें लगा सकता है. अर्थात् मन का सत्य स्वरूप जानकर उससे अभ्यास योग ( भयरहित होकर सम अवस्था ) करने से आत्मा जो २ संकल्प करता है वही मन द्वारा पूर्ण करलेता है. परंच आत्मा जब शिवसंकल्प करता है तब ही मन शांत होता है.

मनका लक्षण और उसको वश करनेका श्रुतिमें जो विषय है उसको जाननेसे ही मन शुभ व्यवहारमें प्रवृत्त होतहै।

इस लिये उन मंत्र को जानना उचित समझकर यहां पर दिये जातेहैं.

यज्जाग्रत इत्यस्य शिवसंकल्प ऋषिः। मनो देवता। विराट् त्रिष्टुप् छन्दः। धैवत स्वरः॥

## अथ मनसो वशीकरणविषयमाह।

यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति। दूरङ्गमं ज्योतिषां ज्योतिरेकन्तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु॥ १॥

येन कर्माण्यपसो मनीषिणो यज्ञे कृण्वन्ति विदथेषु धीराः। यदपूर्वं यक्षमन्तः प्रजानां तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु॥ २॥

यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतम्प्रजासु। यस्मान्न ऋते किञ्चन कर्म

क्रियते तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु ॥३॥

येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत्परिगृहीतममृतेन सर्वम्। येन यज्ञस्तायते सप्तहोता तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु ॥ ४ ॥

यस्मिन्नृचः साम यजूंषि यस्मिन्प्रतिष्ठिता रथनाभाविवाराः । यस्मिंश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानान्तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु ॥ ५ ॥

सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिन इव । हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु॥ ६ ॥

यजु० अ. ३४ मं. १ से ६ ॥

---

# मनका लक्षण ।

१यत्+जाग्रतः+दूरम्+उत्+एति=जो जागृत अवस्था में दूर २ भागता है.

२ तत्+दैवम्="देव आत्मनि भवं देवस्य जीवात्मनः साधनमिति वा" =वह आत्माके साथ होता है और जो आत्माका साधन है.

३ ऊँ+सुप्तस्य+तथा+एव+एति=वह व्यत्ययमें—अर्थात् जब पलटा जाता है, तब सोतेहुए का शांत मन होता है उसी प्रकार भीतर अन्तःकरणमें जाता है.

४ दूरम्ऽगमम्—जो दूर जाताहै वा दूर तक लेजाताहै, जो अनेक पदार्थोंका ज्ञान वा ग्रहण करनेवाला है.

५ ज्योतिषाम्+ज्योतिः=शब्द आदि विषयों के प्रकाशक श्रोत्र आदि इन्द्रियों को प्रवृत्त करनेहारा है.

६ एकम्="असहायम्" स्वतंत्र विचरनेके स्वभाववान् है.

७ येन+कर्माणि+अपसः+मनीषिणः+यज्ञे+कृण्वंति=जिस मनसे अत्यन्त इष्ट कर्मोंको सदा धर्मकर्मनिष्ठ मन का दमन करनेवाले पुरुष पूजनीय अग्निहोत्रादि, शिल्पादि संगत व्यवहार वा योगाभ्यासादि यज्ञ करते हैं.

८ विदथेषु०-" विज्ञानयुद्धादिव्यवहारेषु "=विज्ञान सम्बन्धी और सृष्टि संग्रामादि व्यवहारोंमें जो सहायवान् होताहै (Our life is a war with nature). सृष्टिके साथ संग्राम करना ही अपना जीवन है.

९ धीराः+यत+अपूर्वम्+युक्षम् वर्त्तते ध्यान करनेवाले योगी वा बुद्धिमान् लोग जो अपूर्व-सर्वोत्तम गुण कर्म स्वभाव वाला पूजनीय वा संगत एकीभूत होरहाहै कहां?

१० अन्तः+प्रजानाम्=हृदयमें. किनके ? प्राणिमात्रके हृदयमें.

११ यत+प्रज्ञानम्-जो विशेष कर ज्ञानका उत्पादक बुद्धिरूप है.

१२ उत+चेतः+धृतिः+च-और स्मृतिका साधन धैर्य स्वरूप और लज्जादि कर्मोंका हेतु है.

१३ यत+ज्योतिः+ अन्तः+अमृतम्+प्रऽजासु=जो प्रकाशस्वरूप अन्तःकरण में आत्मा का साथी, नाशरहित है. प्राणियों के सब कर्मोंका साधक अविनाशी मन है.

१४ यस्मात्+न+ऋते+किम्+चन+कर्म+क्रियते-जिस मनसे विना कोई भी काम नहीं किया जाताहै.

१५येन+इदम्+भूतं+भुवनम्+भविष्यत+परिऽगृहीतम् जिस मनसे यह सब त्रिकालस्थ वस्तुमात्र अर्थात् व्यतीतहुअ

वर्त्तमान काल सम्बन्धी और होनेवाला सब ओर से गृहीत होताहै अर्थात् जानाजाताहै. ( योगाभ्यास के साधन और उपसाधनोंसे सिद्ध हुआ ) चित्त भूत भविष्यत् और वर्त्तमान तीनों कालका ज्ञाता होताहै अर्थात् वैसा मन सब सृष्टिका जाननेवाला कर्म उपासना और ज्ञान का साधक है.

१६ अमृतेन+सर्वम्-यह मन नाशरहित परमात्मा के गुणकीर्त्तन में युक्त होने से समग्र का ज्ञाता होताहै.

१७ येन+यज्ञः+तायते+सप्तऽहोता-जिससे अग्निष्टोमादि वा विज्ञानरूप व्यवहार विस्तृत कियाजाताहै. जो यज्ञ सात मनुष्य होतासे होताहै वा पांच प्राण छठा जीवात्मा और अव्यक्त सातवां ये सात ( होता) लेनेदेने वाले जिसमें होतेहैं.

१८ यस्मिन्+ऋचः+साम+यजूंषि (प्रतिष्ठिताः) जिस मनमें ऋग्वेद सामवेद और यजुर्वेद सब ओरसे स्थित है और

१९ यस्मिन्+प्रतिष्ठिता ( प्रतिस्थितेति । प्रतिऽस्थिता ) रथनाभौऽइव+अराः ( भवन्ति ) जिसमें स्थित अथर्ववेद भी रथ के पहिये के बीच के काष्ठ में अरा लगे होतेहैं वैसे ये चारो वेद मनचक्रके अवयव जैसे हैं.

२० यस्मिन्+चित्तम्+सर्वम्+ओतम् ( ओतमित्याऽउतम् ) +प्रऽजानाम्-जिसमें प्राणियों का समग्र पदार्थ सम्बन्धी ज्ञान सूतमें मणियोंके समान संयुक्त है.

२१ सुषारथिः– ( सुष्मारथिरिति–सुऽसारथिः ) अश्वान्ऽइव+यत्+मनुष्यान्+नेनीयते(नयति गमयति) जैसे सुंदर चतुर सारथी घोड़ों को लगाम से सब ओर चलाताहै वैसे मनुष्यादि प्राणियों को जो शीघ्र २ इधर उधर घुमाताहै.

२२ अभीशुऽभिः+वाजिनःऽइव+[ नियच्छति ]– जैसे रश्मियोंसे सूर्य वेगवान् लोकोंको नियम में रखताहै वा सारथी रस्सियोंसे वेगवाले घोडोंको वशमें करताहै वैसे मन रश्मियोंसे सबको वशमें करताहै.

२३ हृत्प्रतिष्ठम्–हृदयमें जिस की स्थिति है.

२४ यत्+अजिरम्–जो विषयादिमें प्रेरक और जरादि अवस्था रहित है.

२५ जविष्ठम्–और जो अत्यन्त वेगवान् है.

२६ तत्+मे+मनः+शिवऽसङ्कल्पम्+अस्तु–

( अ ) वह मेरा संकल्प विकल्पात्मक मन कल्याणकारी धर्म विषयक संकल्प –इच्छा वाला हो-

( ब ) मनन विचार करना रूप मन धर्मके आचरण में प्रवृत्त करनेवाला होवे.

( क ) सब कर्मोंका साधन रूप मन कल्याणकारी परमात्मामें इच्छा रखनेवाला हो अर्थात् न्याय और सत्य आचरण में प्रवृत्त हो.

( ड ) योगयुक्त चित्त मोक्षरूप सङ्कल्पवाला होवे अर्थात् योगाभ्यास के साधनों और उपसाधनोंसे चित्तको सिद्ध बनाके तीनों कालका ज्ञाता सब सृष्टि का जाननेवाला कर्म उपासना और ज्ञान का साधक बनके वह मन सदा ही कल्याण वा प्रिय करनेवाला हो.

( इ ) कल्याणकारी मन वेदादि सत्य शास्त्रोंका प्रचाररूप संकल्प वाला हो मनके प्रिय करनेके संकल्पसे जिसमें स्वस्थता पाई है वह मन ही क याणकारी वेदादि विद्याओंका आधार जिस में सब व्यवहारों का ज्ञान एक करनेवाला होता है, उस अन्तःकरणको विद्या और धर्मके आचरणसे पवित्रता प्राप्त होती है.

( फ ) वह मंगलमय मन मंगलमय नियममें दृष्ट होवे. जिस द्रव्यकी जिसमें आसक्ति होती है वही बलसे उसको लेजाता है. जैसे लगामसे सारथी

घोड़ोंको वशमें रखता है वैसे सब मूर्खजन जिसमें आसक्त होते हैं उसके अनुकूल वर्तते हैं और जो अनासक्त विद्वान् होते हैं वे सब पदार्थोंको अपने वशमें रखते हैं इन श्रुति उपदेशका सार यह है कि–

जो शुद्ध हुआ सुखकारी और अशुद्ध हुआ दुःखदायी, जीता हुआ सिद्धि को और न जीता हुआ असिद्धि को देता है वह मन शिव-संकल्प–मंगलमय इच्छा और कर्मसे मनुष्यों अपने वशमें रख सकते हैं. मंगलमय इच्छासे प्रेरित हुआ बुद्धिमान् पुरुष स्थिर चित्त होकर ईश्वरमें ध्यान लगाकर प्रार्थना करता है कि०–

**ओ३म् ॥ विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव । यद्भद्रन्तन्न आसुव ॥**

**यजु० अ० ३० मं.३ ॥**

हे ( सवितः ) सकल जगत्के उत्पत्ति कर्त्ता समग्र ऐश्वर्य्य-युक्त ( देव ) शुद्ध स्वरूप सब सुखोंके दाता परमेश्वर आप

कृपा करके ( नः ) सब प्राणीमात्रके साथ हमारे ( विश्वानि ) संपूर्ण विश्वसंबन्धी ( दुरितानि ) दुर्गुण दुर्व्यसन और दुःखों-को ( परासुव ) दूर कर दीजिये (ःयत्ः) और जो ( भद्रम् ) कल्याण कारक गुण कर्म स्वभाव और पदार्थ है ( तत् ) वह सब हमको ( आसुव ) प्राप्त कीजिये।

## मनदेवता कर्म विषय-

विश्वकी विविध क्रियाका एक भाव स्वरूप वही मन देवता है. उस महान् सामर्थ्यवान् मनको वश करनेके बाद योगी आत्मा उस मन द्वारा विश्वकी हर एक क्रियाके साथ साक्षात् संबन्ध कर सकता है अर्थात् शुद्धात्मा जो संकल्प करता है वही क्रिया मन द्वारा पूर्ण कर सकता है, मात्र योगी शिव-संकल्प करता है तब मन शांत हो जाता है.

इस मनका त्रिवृत्त चक्र यह स्वरूप है जिस स्वरूपको त्वष्टु संज्ञासे ऋषिओंने वर्णन किया है. त्रिवृत्त चक्र यही मन चक्र है इस चक्रको विश्वमें कुल विश्वक्रियाके मूर्द्धास्थान में जो ( आश्रयस्थानमें) स्थापता है उसका यथार्थ बोध और अनुभव होनेकी आवश्यकता देखकर कृपालु परमात्मा ने इस मन चक्र का व्यवहारस्थान मनुष्योंके मूर्द्धास्थान के ऊपरी भागमें रखदिया है जहांसे मन संपूर्ण शरीरका व्यवहार चलाताहै.

प्रजाऽपतिः+विश्वऽकर्म्मा+मनो+गन्धर्वः तस्य+ऋक्ऽसामानि+अप्सरसः यजु० १८–४३

प्रजाका पालनेवाला स्वामी समस्त कामोंका हेतु मन, वाणी आदिको धारण करता है वह ज्ञानकी सिद्धि करने हारा मन ऋग्वेद और सामवेद के मन्त्र ( अप्सरसः ) हृदयाकाश में व्याप्त प्राण आदिं पदार्थोंमें जाती हुई क्रिया ( एष्टयो नाम सन्ति ) से विद्वानोंका सत्कार सत्य का संग और विद्या का दान होता है ये सब कार्य प्रसिद्ध हैं.

सः ननः+भुवनस्य+पते+प्रजाऽपते+यस्य + ते + उपरि+गृहाः+–यजु० १९–४४

वह हमारे गृहका स्वामी है. उस प्रजापति का प्रजापालक उच्चस्थान वा उत्कृष्ट व्यवहार ( गृहस्थादयः गृह्णन्ति ) वा सब उत्तम क्रिया है सो पदार्थोंको ग्रहण करनेहारे गृहस्थ वा शरीरधारी आत्मा ग्रहण करते हैं. इस वेदके गूढ़ आशयका अनुशासन करतेहुए आगम शास्त्र कार कहते हैं कि०–

"सर्वेषामपि जन्तूनां मूर्ध्नि तिष्ठति चन्द्रमाः । अधोभागे रविः प्रोक्तो मृत्युकाले विपर्यात" अगमशास्त्रे ।

कुल जन्तु के मूर्द्धा स्थानमें चंद्रमा मनो व्यवहार साधक वस्तु की स्थिति है अधो भागमें रविः–अग्निकी स्थिति

है परन्तु मृत्युकालमें चंद्रमा–वीर्य नीचे अधोभागमें जाता है और अग्नि मूर्द्धामें जाता है.

सिद्ध योगी ही मात्र इस सूर्यचंद्रके विपर्ययको जानकर चंद्रमाको मूर्द्धामें दृढ करता है और कुंडलिनी को दृढ करके सूर्य्यको ऊपर जानेकी क्रिया को रोककर इच्छा मरणी होता है जैसा भीष्मपितामह ब्रह्मचर्यके प्रताप और योगाज्ञानुष्ठान से इच्छा मरण प्राप्त कर गये थे.

ब्राह्मण ग्रन्थमें मन देवता विषय और स्पष्ट करके वतलाया है सो यह है.

तस्मादाहुः मनोदेवा मनुष्यस्याजानन्तीति मनसा संकल्पयति तत्प्राणमपि पद्यते प्राणो वातं वातो देवेभ्य आचष्टे यथा पुरुषस्य मनः ॥ तस्मादेतदृषिणाभ्यनूक्तम् मनसा संकल्पति तद्वातमपि गच्छति ॥

शत० ३–४-२–६ ॥

विद्वान् मात्र अग्नि का एक भाव रूप वही मन है ऐसा जान सकते हैं, इसलिये आप मन द्वारा जो २ प्राप्त करनेकी इच्छा करते हो वही प्राण प्राप्त करलेता है. वायु प्राण है

और जिस धर्मका मन धारण करता है उस धर्मयुक्त ही वायु मनका कार्य करता है मनको परमात्मप्राप्तिका हेतु करना हो तो मन को अन्तःकरण में स्थापन करनेसे प्राण वहां कार्य करने को उपस्थित होता है अर्थात् प्राण हृदयस्थ होता है तब सब शरीरका वह चालक बनता है इससे आत्मा शरीर व्यवहार से अलग होता है तब परमात्म आनन्द भोग करलेता है यही समाधी अवस्था है.

अष्टाकपालाः सर्वैः पुरोडाशा भवन्ति ।
अष्टाक्षरा वै गायत्री गायत्रमग्निश्छन्दः ।
स्वेनैवैनमेतच्छन्दसा धत्ते तानि सर्वाणि
चतुर्विंशतिः कपालानि सम्पद्यन्ते चतु-
र्विंशत्यक्षरा वै गायत्री–शत २-२-१-१७

कपालं–कं जलं पालयति तत् कं शिरो जलं, पालयति तत्=शिरोस्थि–! मनुष्य के वा सृष्टिके शिरोस्थि को कपाल कहते हैं पुरोडाशमिति खादति कर्मा ॥ निरु० नै० अ० ४–१८ पुरोडश० अन्नवाचक शब्द होता है जिसका स्वीकार करके जगत् का व्यवहार चला जाता है वही जगत्का पुरोडाश अर्थात् अन्न है.

ब्रह्मयज्ञ की सामग्री का आठ मुख्य भाग करके जो वर्णन किया गया है उस प्रति एकेक भागकी कपाल यह संज्ञा है. आठ भागके अन्दर कुल सृष्टिके पुरोडाशका अन्नका समावेश होता है. नाश रहित सृष्टि के आठ विभागका समावेश वही गायत्री छन्द है.

गायत्रश्‍भग्नेश्छन्दस्त्रिकपालो ॥ ऐ० बा० १० १ गायत्र्याख्य जो छन्द है वह अग्नि सम्बन्धी छन्द है. इस छन्द को प्रजापतिका मुख कहते हैं.

अष्टाक्षरा गायत्री और त्रिकपाल अग्नि से विश्वका संपूर्ण पुरोडाश—अन्न का धारण हो रहा है. त्रिकपाल अग्नि ही मन है जिसमें विश्व की संपूर्ण क्रिया शून्य रूपमें ( बीज वा केन्द्र ) ही है.उस मनका स्रवन—ज्ञान प्रसव कर्म आठ अक्षरसे गायत्री वा प्राण विद्या द्वारा होता है. गायत्री यह शब्द ही बतलाता है कि यह प्राणोंसे सम्बन्ध रखने हारी है.

**सा हैषा गयांस्तत्रे प्राणा वै गयास्तत्प्राणा-स्तत्रे तद्यद् गयांस्तत्रे तस्माद् गायत्री नाम**

**बृ० उ० अ० ब्रा० १४ कं० ४**

( सा ऐषा ह गयान् तत्रे प्राणाः वै गयाः तान् तत्रे ) गया नाम प्राणों का है त्रैङ् पालने धातुसे त्र, त्री आदि शब्द बनते हैं. गया नाम प्राणोंकी जो रक्षा करे वह गायत्री कहाती है, ( तत् यद गयान् तत्रे तस्माद् गायत्री ) जिस कारण इस ऋचासे प्राणों की रक्षा की है अतः इसका गायत्री नाम हुआ.

मन का ज्ञान प्रसव कर्म, गायत्री वा प्राण विद्या द्वारा होता है. उस गायत्री के आठ अक्षर वेही मन चक्रके अष्ट दल वा अष्ट बीज हैं इसलिये मनचक्रका अष्टदल स्वरूप होता है, अथर्व वेद कांड एकादश० अनु० २ सूक्त ४ में संपूर्ण प्राण विद्या का उपदेश है जिसमें २२ और २३ ये मन्त्र हैं,

अष्टा चक्रं वर्त्तत एक नेमि सहस्राक्षरं प्रपुरो निपुश्चा। अर्धेन विश्वं भुवनं जजान यदस्यार्धं कतमः सः केतुः ॥ २२ ॥
यो अस्य विश्वजन्मन इशे विश्वस्य चेष्टतः॥ अन्येषु क्षिप्रधन्वने तस्मै प्राण नमोस्तु ते ॥ अथर्व० ११-४-२२,२३॥

नेमि०=नियोमि–नेमिः । नयतीति नेमिः चक्रावयवी वा ॥ उणा० ४ । ४३ ॥

केतुः प्रजानामसुपठितम् निघ० ४ । २ ॥

आठ चक्रका व्यवहार एक परिघमें होता है वैसी एक नेमी है जिससे असंख्य अविनाशी शक्तिका पूर्णतया धारण और उस धारण किये कार्य को पीछे मूल अवस्थामें ले आनेका कार्य होरहा है इन दो व्यवहार में से एक अर्ध सब लोक लोकान्तरों को प्रगट कर रहा है और अन्य अर्ध है सोही केतु है. अर्थात् प्रज्ञाका हेतु है वे प्रज्ञाव्यवहार करने वाली रश्मयः उस ऐश्वर्यवान् परमात्माकी विश्व प्रगट करने की और विश्वचेष्टा–विश्वकर्म करने की हेतु हैं वे प्रज्ञा हेतु भूत रश्मयः अपनेसे आतिरिक्त जो२ कुछ है उन सबको रूक्ष वा मृत कर देती है वा करने का हेतु होती है हे रूक्ष वा मृत्युकारक प्राण ! तेरा हम सत्कार करते हैं. हमको इस श्रृतिबन्धन भवपाशबन्धन से छुड़ाने की तेरी शक्ति सर्वोपरि श्रेष्ठ है.

आठ चक्रका व्यवहार मन द्वारा होता है इसलिये मन ही अष्ट दल चक्र है, इस चक्र की अवस्था कुल विश्वका बीज रूप जो मानुष शरीर है उसका सब प्रकारका व्यवहार करने के लिये शरीरके अन्य सात चक्रों के ऊपरी अर्थात्

मूर्द्धा स्थान में की गयी है परन्तु मन देवता का वास तो हृदयमें ही है वहां से कुल प्रज्ञा व्यवहार का शासन होता है अर्थात् (Administrative) शासन दक्ष सब कार्य यहां से होते हैं मूर्द्धामें मात्र कार्यनिर्वाहक (Executive) कचेहरी की स्थापना है. वहां से कार्यनिर्वाहक जो अन्य सप्त मंडल है उनके साथ तार जोड दिई है. इस व्यवस्थासे ही कुल शरीरमें धारण ताडन और प्राणन व्यवहार चलाया जाता है. तार आफीस कैसा कार्य कर रहा है सो वेद भगवान् बतलाता है.

## तडित्तारविद्योपदेशः ।

युवं पेदवे पुरुवारमश्विना स्पृधां श्वेतं तरुतारं
दुवस्यथः । शर्य्यैरभिद्युं पृतनासु दुष्टरं
चर्कृत्यमिन्द्रमिव चर्षणीसहम् ॥

ऋग्० १-८-२१-१०

हे+ अश्विना+ युवं + पेदवे+ स्पृधां+पृतनासु+ चर्कृत्यं + श्वेतं+ पुरुवारं+ दुष्टरं+ चर्षणिसहं+ शर्य्यैरभिद्युम्+ इन्द्रम् ऽ इव+ तरुतारं+ दुवस्यथः ॥

हे सर्वविद्या वा दीप्ती व्यापक विद्वानों वा देवताओ+ आप उभयगुणवान् होने से उभयगुण प्राप्त करने वा गति ओमें + शत्रुओं वा अनिष्टता को ईर्ष्यासे बुलाने वाली+ सेना ओ वा समान धर्मवान् द्रव्योंमें + निरन्तर कर्म करने योग्य+ जो अतीव गमन कर्म करनेमें वृद्धत्व प्राप्त करेला+ और जिससे बहुत ही ग्रहण करने लायक योग्य कार्य होते हैं+जो शत्रुओ तथा अनिष्ट स्थिति वा दुःखोंका उलंघन करनेमें शक्तिमान है+जिससे मनुष्यों शत्रुओ और अनिष्टता को सहन करसकते हैं+जो धारण :ताडने और गमन कार्य करने के लिये यथायोग्य पेचोंसे बांधा हुवा होता है वा+ जिसके कुल व्यवहार में विद्युत अग्नि की चमक होती है+ वह मन व तडित्तारयंत्र सूर्य जिस रीती से दूर होते हुये किरणों के द्वारा कुल जगत व्यवहामें वर्तमान होता है+ठीक वैसा ही कुल शरीर में मनरश्मिद्वारा हृदयस्थ आत्मा के संदेशाके अनुकूल वर्तमान होकर व्यवहार चलाता है. उस अधिदैविक मन संज्ञक तार यंत्र वा उसके जैसा बनाया हुवा अधिभौतिक तारायंत्र का आप सेवन करो.

मंत्र का भावार्थ यह है कि मन और उसका दैविक और भौत्तिक व्यवहार जानकर जो मनुष्य अध्यात्मसिद्धि प्राप्त

करके जगतको सुखमय करते हैं वे स्वयं आनन्दानन्दमें निमग्न होजाते हैं जो लोग योगिओंका ( योग्य पुरुषोंका ) संग करके निष्काम कर्मरूप योग करते हैं वेही समस्त विद्या को प्राप्त करते हुये व्यवहार और परमार्थ सिद्धि को सिद्ध करते हैं.

मन पांच प्राण द्वारा सप्त चक्रका व्यवहार चलाता है उन चक्रों का क्रम पूर्वक वर्णन करने के पूर्व वेद की सम्मति लेना ही इष्टकारक होनेसे उस विद्या दर्शक मंत्रको प्रथम देखे–

सोमापूषणावदितिश्च देवता। त्रिष्टुप् छन्दः। गृत्समद ऋषिः ॥

सोमा॑ पूषणा रज॑सो वि॒मानं॑ स॒प्त च॒क्रं
रथ॒मवि॑श्वमिन्वम्। वि॒षु॒वृतं॒ मन॑सा यु॒ज्य-
मा॑नं॒ तं जि॑न्वथो वृषणा॒ पञ्च॑रश्मिम्

ऋग मं२ सू ४०–३

हे ( सोमा पूषणा ) प्राण और अपान आप प्रकाश पृथिवी और धनोंके निमित्त हो आप सबकी रक्षा करने वाले परमात्मा का विज्ञान करने वाले हो नाश रहित पदार्थोंके मध्यभाग को प्रगट करने वाले होनेसे सबके भीतर स्थित हो

आप चन्द्र और औषाधि गणों के साथी होते हैं तब ही विद्युत वा सूर्य्य शक्ति अपक्क भूमियों के बीच पके पदार्थ को उत्पन्न कर संसार को सुखी कराने वाली होती है उक्त गुणवान् धारण और पुष्टि कारक अग्नि वायु आप ( रजसो विमान ) लोक समूह के अन्तारिक्षमें गमन करने वाले लोक लोकांतर वा प्राणिओं के शरीर है जिसमें ( सप्तचक्ररथम् ) सात चक्रों के रमणीय व्यवहार होते हुये वे चक्र ( अविश्वऽमिन्वम् ) विश्वरूपको ( पिंड अवस्थाको ) न प्राप्त हुये समस्त पदार्थोंको अलग करते हैं उन सप्तचक्र रथको ( मनसा ) अन्तः करणस्थ विचारोंसे मन ( विषुवृत्तम्) व्यापक गमन कार्यमें वर्त्तमान होकर ( युज्यमांऩं ) युक्त किया करता है. ( तम् ) उसको ( वृषणापञ्चऽरश्मिम् जिन्वथ ) बलिष्ठ सोमा पूषण आदित्य देवता धर्मवान् मन पांच रश्मिके तुल्य विद्यमान प्राण, अपान, व्यान, उदान और समान रथसे ( जिन्वथः ) चलाता है.

मनकी कार्यनिर्वाहक कचेहरीकी स्थापना मूर्द्धामें है और सब प्राणी मात्रोंके मूर्द्धासे मनुष्योंकी मूर्द्धा श्रेष्ठ होनेसे मनके कचेहरीका कार्य क्रम मानुषी मूर्द्धा में देखनेसे मनका

---

१ सोमा पूषणा के गुणोका पीछे के दो मंत्रों में यह वर्णन है।

श्रेष्ठ कार्य ज्ञात होगा. मनुष्यों के शिरोभाग को कपाल यह भी संज्ञा है. मनुष्यों के कुल शिरों अस्थि के आठ भाग करके उनमें कुल शरीरके पुरोडाश—अन्न वा धारण कार्य होता है और उस कार्य का व्यवहार जिस मनचक्र से होता है उसका चित्र प्रथम बतलाया जाता है.

## अष्टदल मनचक्र




मनचक्रका स्थान शिरोभाग है और मन देवताका स्थान

हृदय है. आत्माके संदेशाके अनुकूल, मनदेवता मनचक्रके जिस दल ( वीज ) के साथ वर्त्तमान होकर व्यवहार चलाता है उस दलके वस्तु स्थितिके अनुसार शरीर इन्द्रियादि व्यापार होते हैं यदि मन देवताका वर्त्ताव—

१ पूर्वदलमें हो तो. श्वेत=धैर्य औदार्य धर्मबुद्धि होती है.
२ आग्नेय—रक्त=प्रमाद आलस मंद बुद्धि.
३ दक्षिण—जांवू ( कृष्ण )=दुष्टबुद्धि—क्रोध द्वेष.
४ नैर्ऋत्य—नील=मोहनी, स्त्री, पुत्र, वित्तादि, मोह.
५ पश्चिम—कपिल, धूम्रवर्ण—अज्ञानानन्द, हास्य, विनोद.
६ वायव्य—हरा शाम—चिन्ता, उद्वेग, भटकणे, वैराग्य.
७ उत्तर—पित्त—अष्टभोग शृंगार भोगादिमें प्रेम.
८ ईशान पिंगल, गौर—शान्ति कृपा. क्षमा शांति ज्ञान.

सन्धिभागमें मिश्रवर्ण होते हैं वहां मन व्यवहार करता है तव व्याधिग्रस्त कर देता है और मध्य भाग पुंडरीक आकाश है जो ही हृदय स्थान है वहां मन वर्त्तमान होता है तव शांति समाधि चैतन्य मति होती है

अष्टदलचक्र के साथ मन का व्यवहार है उन अष्टदलमें असंख्य अविनाशी शक्तियों का समावेश होता है. इस अष्ट दल चक्र का स्थान मनुष्योंके शिरोभागमें होने से मनुष्योंके शिर को कपाल यह संज्ञा दिई गई है कुल शिरोभाग के अस्थियोंके ( २४ ) भाग करके गायत्रीके ( २४ ) वर्णोंके साथ उनका मेल मिलाया जाता है और गायत्री त्रिकपालाग्नि होने से ८×३=२४×२=४८ अडतालीस बीजरूप

सत्ताके अन्तर्गत असंख्य शक्तिका सामावेश किया है, इन ( २४ ) बीजरूप सत्ताका जो भूतलिपी दर्शक चित्र योगशब्दान्तर्गत शब्दोका भूतार्थदर्शन नामक पुस्तक में दिया है उसको विचार दृष्टि के द्वारा देखनेसे जगत् जो अनन्त शक्तिका एक भावरूप है उसका सद्बोध हो जाता है-

मनुष्योंके कपाल को सहस्र दलपद्म भी कहा जाता है. कारण पद्मका तत्त्व संकोच और विकास रूप है ठीक वैसी इस कपाल में अनन्त सत्ता बीजरूपमें स्थित है और सोम के ( चंद्रके ) दर्शनसे पद्म विकसित होता है इसी प्रकार कुल जगत्का सोम जो परमात्मा है उस सोमका हृदयरूप पुंड-रीक वा कमलपर प्रकाश पडता है तब उन अनन्त सत्ता-का विकास होता है,

कपाल शास्त्र का सुव्यवस्थित ज्ञान होने के लिये इन अनन्त शक्तिओंका समावेश आठ भाग में करके उस एकेक भागको कपालास्थि यह संज्ञा दिई गई है और इन आठ कपालमें जो अनन्त सत्ता है उसका पचास( ५० ) सत्ता में समावेश करनेसे कपाल शास्त्रका विषय सर्व सामान्य और सुलभ होगया है. परंतु उनमें जो मनोव्यवहार की आठ सत्ता है उनका बोध मात्र योगी आत्मा को हो सकता है सामान्य जन कपाल शास्त्रका अध्ययन करते हुये भी इन आठ सत्तावान जो षडष्टक है उनके विज्ञान के अभावमें इस शास्त्रके मर्मज्ञान को नहीं जान सकते है.

# षडष्टक.

(१) भावाष्टक (२) प्रकृत्यष्टक (३) देवाष्टक

| | | तन्मात्रा | अष्टवसु |
|---|---|---|---|
| १ | धर्म | पृथिवी | अग्नी |
| २ | ज्ञान | जल | वायु |
| ३ | वैराग्य | अग्नि | अन्तरिक्ष |
| ४ | ऐश्वर्य | वायु | आदित्य |
| ५ | अधर्म | आकाश | द्यौः |
| ६ | अज्ञान | मन | चंद्रमा |
| ७ | अवैराग्य | बुद्धि | पृथिवी |
| ८ | अनैश्वर्य | अहंकार | नक्षत्र |

(४) धात्वष्टक (५) गुणाष्टक (६) सिद्धाष्टक

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | त्वचा | क्षमा | आणिमा |
| २ | चर्म | दया | महिमा |
| ३ | मांस | अनसूया | गरिमा |
| ४ | रुधिर | शौच | लघिमा |
| ५ | मेदा | अनयास | प्राप्ती |
| ६ | आस्थि | मंगल | प्राकाम्य |
| ७ | मज्जा | अकृपणता | इशत्व |
| ८ | वीर्य | अस्पृहा | वशित्व |

मनुष्यके कपाल शास्त्र का अध्ययन करनेसे पचास सत्ताका सामान्यज्ञान होता है परंतु उन सत्ताका प्रारब्ध योग में जो जाती आयु और भोग प्राप्त होगया है उनको न्यूनाधिक करनेका प्रयत्न करना हो तो योगाचरणसे इन षडाष्टक का विज्ञान प्राप्त करके योग्य बनकर क्रिया योग करनेसे एक जन्ममें सुधराहुआ संस्कार दूसरे जन्ममें उंची स्थिति में ले जानेका साधन होता है गीतामें भा कहा है कि क्रिया योग करनेवाला पुरुष संस्कारानुकूल उच्च गति को प्राप्त होता है जैसे०—

पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते ।
नहि कल्याणकृत्कश्चिद्दुर्गतिं तात गच्छति ॥४०॥
प्राप्य पुण्यकृतांल्लोकानुषित्वा शाश्वतीः समाः ।
शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते॥४१॥
अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम् ।
एतद्धि दुर्लभतरं लोके जन्म यदीदृशम् ॥४२॥

गीता अ० ६–४०,४१,४२

अर्जुन, कृष्ण चंद्रको प्रश्न करते हैं कि हे योगेन्द्र ! जैसे वादल ( मेघ ) अपने समुदाय से अलग होता है तब उसके अत्यन्त छोटे २ अवयव भिन्न २ होजाते हैं इससे वे अलग हुए भाग

नष्ट हुये ऐसे जाने जातेहैं अथवा वे अलग हुए भाग वायु मण्डलमें इधर उधर भ्रमण करके फीर अपने सजातिय समुदाय में आ मिलते हैं वैसे ही जो संसारी सुख भोग को त्याग करके ब्रह्म मार्ग पर आरूढ होता है वह संसारी सुख भोगके योग्य नहीं रहता तथा योग साधन का उपाय करने में असमर्थ होनेसे योगभ्रष्ट हुआ वह संसारमें अथवा परमार्थमें कुच्छ फल पाता है अथवा दोनोंसे भ्रष्ट हुआ नष्ट होता है?

भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं कि हे पृथाके पुत्र अर्जुन! अनादि पुरुषोंका जो बादल रूपी समुदाय है उससे अलग हुये का कभी विनाश ( अत्यन्त अभाव ) नहीं होता. शुभकर्म करनेवाला कोई भी दुर्गति को प्राप्त नहीं होता पुण्यात्मा लोग पुण्यकृत् कर्मसे जहांसे अलग हुये उस "शाश्वतीः समाः" अनादि प्रजा का जो लोक है उस लोक में परान्तकालतक सुख पूर्वक वास करते हैं परंतु योग भ्रष्ट पुरुष के कर्मफल का विनाश नहीं होता किन्तु उसने

---

शाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ यजु० अ० ४०-८॥ स्वस्वरूपेणोत्पत्तिविनाशराहिताभ्यः (समाभ्यः) प्रजाभ्यः–सनातन नदिस्वरूप अपने २ स्वरूपसे उत्पत्ति और विनाशरहित प्रजाओं के लिये वेदसे शब्द अर्थ और उनके सम्बन्ध का उपदेश किया करता है।

योगानुष्ठानरूप जो कुछ थोडा भी शुभ कर्म किया है उसका फल यथासंभव संसार वा परमार्थ में अवश्य प्राप्त होता है. इस नियमानुसार योगभ्रष्ट पुरुष शुद्धाचरणी श्रीमान् पुण्यशील धर्मात्माओंके घरमें जन्म लेता है अथवा बडे विचारशील विद्यावान योगियों के कुलमें जन्म पाता है.

संसार में ऐसा योगिकुल में जन्म मिलना यह अति दुर्लभ है बडे प्रबल पुण्यके प्रतापसे ऐसा जन्म पाकर प्राणी मुक्त हो सकता है. इसलिये योगाचरणसे मन षडष्टक के सत्ता ओं को ज्ञान से धारण करने में नियुक्त करने से जिस सत्ता के साथ योग किया जायगा उस सत्ताका प्राबल्य अन्य सत्तापर कार्य करेगा मनुष्यके ( १ ) अष्ट कपालास्थि, ( २ ) कपालाधिष्ठ सत्ता ( ३ ) दलाक्षर सहित अष्टचक्र (४)तत्त्व बीज सत्ता और (५) चक्रोंका व्यवहार इन के विज्ञान से ५० सत्ताका यथार्थ भाव जानने में आता है मन की कार्य निर्वाहक अष्टदल कचेहरीके कार्य निर्वाहक जो अन्य सप्त मंडल है उनको हृदयमेंसे जो प्रज्ञा व्यवहारका शासन होता है उस आज्ञाके अनुकूल सप्त मंडलसे जो तार संबन्ध होता है उसका सूक्ष्म स्वरूप यह है.

# मनुष्यके मूर्द्धाके

## अष्टकपालास्थि और कपालाधिष्ठ सत्ता

| | |
|---|---|
| १ शिरपृष्ठास्थि | ( ग्राम्य ) गृह प्रवृत्तिसत्ता ४ |
| २ कर्णविवराधार | स्वहित परनिष्ठ ,, ,, ६ |
| ३ तनुकरणास्थि | स्वार्थभाव ,, ,, १० |
| ४ प्रकृत्यास्थि | सात्विक भाव ,, ,, १२ |
| ५ सिमन्तोस्थि | अर्धचित् भाव ,, ,, १६ |
| ६ ललाटउर्ध्वास्थि | विषय ग्रहण सामर्थ्य ,, २ |
| ७ ललाटपट्टीकानेत्रास्थि | चिच्छक्ति अनन्त सत्ता |
| ८ पौरुषास्थि | मन ,, ,, |

## दलसहित अष्टचक्र और सत्तावान अक्षर

१ मूलबंध ४ अक्षर————स, ष, स, व.
२ स्वधिष्ठान ६ ''————ल, र, य, म, भ, ब.
३ मणिपूर १० ''————फ, प, न, ध, द, थ, त, ण, ढ, ड.
४ अनहत १२ ''————ठ, ट, ञ, झ, ज, छ, च, ङ, घ, ग, ख, क,
५ विशुद्धाख्य १६ ''————अः, अं, औ, ओ, ऐ, ए, ऌ, ॠ, ऋ, ऊ, उ, इ, ई, आ, अ,
६ आज्ञाचक्र २————हँ-हः ( सः )
७ सहस्रदल————ओं.
८ मनचक्र————(लँ. वँ, रँ. यँ हँ) ब्रह्मबीजाक्षररूप

चक्रोंके दलाक्षरके साथ षडष्टकके जिस सत्ता के प्रबलता का भाव मन चक्रके अष्टदल चक्रपर हो उस संस्कारित दलकी तार जोडनेसे उस दलाक्षर से प्रगट होनेवाली सत्ताका स्वरूप प्रगट होता है जैसे भावाष्टक के धर्म, ज्ञान, वैराग, ऐश्वर्य, अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य; और अनैश्वर्य ये आठ भाग हैं पूवकर्मानुरूप किसी एक की विषयग्राहिणी सत्ता अच्छी है परंतु अधर्म भावका उसपर प्रावल्य हो तो वह सत्ता अधर्म विषयकी ग्राहक होगी परंतु उस अधर्म सत्ताका प्रावल्य निकालने के लिये प्रयत्न करना हो तो मन चक्रके अष्टदल में श्वेत स्थान है उस स्थान का भाव धर्म औदार्य दातृत्व धर्म बुद्धि है अर्थात् खान, पान, आचार, विचार आदिमें श्वेत रंग वत् दातृत्व प्रवृत्ति रखनेसे अर्थात् श्वेत में उपासना दृढ करनेसे वा श्वेत क्रिया वाहक तार उस विषय ग्राहिणी सत्ता के साथ जोडनेसे अधर्म ग्राहिणी सत्ता धर्म ग्राहिणी होती है इस दृष्टान्त के अनुसार सब सत्ताका विचार करनेसे मन शिव संकल्पमें स्थिर करनेका रस्ता हात लगता है.

मनचक्र, उसकी सत्ता और मनचक्र द्वारा उपासना करनेका ज्ञान न होनेसे मनुष्य प्राणी पचास ही नही परंतु अनन्त ...ना इस मनुष्य स्वरूपी ब्रह्म योनी के अन्तरगत दयालु

परमामें स्थापित कर दिई है उसका सदुपयोग करने
वदले दुरुपयोग करके दुःखरूप परिमाणका अनुभव क
हैं और अपने अज्ञानसे सम्-सृति ( संसार ) को अ-ह
( असार ) वतलाते हैं.

हृदय स्थानमें ही मनको सुषुप्त अवस्थामें कायम
नेका उपाय अङ्गिरा ऋषि शौनक को जताते हैं, सो मुण्
उपनिषत्में वतलाते हुए ऋषि कहते हैं कि परब्रह्म स
व्यापक है जिससे ज्ञानी लोग योगद्वारा-कर्मद्वारा अ
हृदयमें प्रकाशमान आनन्द स्वरूप ब्रह्म है उसको
करते हैं.

परमात्माको इन्द्रियद्वारा वाह्य जगत्में देखनेकी इच्छ
इधर उधर भटकते हुए अज्ञानी लोगों हजारों जन्ममें
उसको प्राप्त नहीं हो सकते हैं. उनसे वो लोग अच्छे हैं
जो परमात्माको जगत्के अन्दर ढूंढते चले जाते हैं. जगत
भाग करते जाना और जगत्का महान् रस ढूंढते जाना
भक्ति करते हैं उनको ऋषि कहते हैं कि जबतक वह रस
नहीं प्राप्त होता है तब तक आत्मामें "नेति नेति" न-इति, न-
इति, यह,वह नहीं है २ ऐसा आवाज निकलता रहेगा रसके प्
आते ही वह आवाज चुप होजायगा वहां ही रसकी
होती है रेडियम जैसी धातु वा कनकावति संज्ञक उ

के अन्दर पारस मणी होता है ऐसे पदार्थ लोखंडके जैसे उधर पडे हुए में नहीं देखनेमें आते हैं. उनको प्राप्त करना तो धातुओंका अर्क निकालते निकालते धातुओंके के गर्भतक भेदन करनेसे मिलता है तो क्या सब रसोंका बिना अभ्यास कभी प्राप्त होना संभवित हो सकता है.

प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्य मुच्यते॥अप्रम त्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत् ॥ मुंड० उप० खं२-४॥

ऋषि अङ्गिरा कहते हैं. हे प्रियशिष्य शौनक जो सूर्य्यादि र्थोंके दीप्तिओंका कारण है. जो प्रकृति आदि सूक्ष्म र्थोंसे भी अति सूक्ष्म है. जिस ब्रह्ममें दृष्टिमें आनेवाले थ्व्यादि लोक उनमें वसनेवाले मनुष्यादि प्राणी स्थित हैं यह अविनाशी ब्रह्म सबका जीवन हेतु है वही वेदरूप गी और मनन शक्तिका निमित्त है वही सदा एकरूपसे द्यमान अमृत स्वरूपी ब्रह्म है जिसका वेध करनेकी (लक्ष) धि यह है कि०- हे सोम ( औपनिषदम् ) ब्रह्मविद्या के महान प्रणव ( ओ३म् ) शास्त्र को धनुषके तुल्य धारण : उपासनासे तीक्ष्ण किये बुद्धिरूपी शराग्र को आत्म- शरपर स्थापन करो और मनसे उस प्रणव धनुको

तानकर उसी अविनाशी ब्रह्मस्थान को लक्ष करके प्रमाद रहित होकर शराग्रमें स्थित शुद्धस्वरूप बुद्धिसहित शरको लक्षमें छोड देनेसे वह शर ( आत्मा ) तदाकार वृत्ति वाला होता है और बुद्धि अपने शुद्ध स्वरूपमें स्थित होती है इस हालतमें बुद्धिद्वारा आत्माका संदेशा मनको मिलना बंद होजाता है तब मन भी तुर्य्या अवस्थाको प्राप्त: होकर सब अपने २ कारण स्थितिमें स्थित होजाते हैं अर्थात् आत्मा परम आनन्दमें निमग्न होजाता है.

मन क्या पदार्थ है उसकी शक्ति कैशी विलक्षण है आत्माको परमात्मा से मिला हुआ यह एक ब्रह्म अस्त्र ( बीज ) है और उसको हृदयस्थानमें प्रणव प्राण और मन वा अन्य रीति से कहा जाय तो मन मणी और पवन को स्थित कर आत्माका परम रस प्राप्तिका ऋषि प्रणीत रस्ता क्या है यह कुछ अंश में बतला दिया है अब आगे के भागमें मनचक्र का विस्तृत रूप बतलाना है सो मनचक्र का बृहत् चित्र बनाकर बतलाया जायगा इत्यलम् ॥

